तात्पर्य्य यही हुआ कि, मनोगर्भिता बुद्धि ही मन को इट् बनाती हुई 'मनीषा' कहलाई है। यही इस शब्द का वैज्ञानिक विर्वचन है, जिसका-'मनः-इट्-यस्याः सा-मनीषा' इस वाक्य से अभिनय किया जा सकता है।

## इति-'मनीषा'-शब्दनिर्वचनम् (२)

———*———

## ५६-'धिषणा'-शब्दनिवर्चनम् (३)—

इन्द्रियद्वारा प्रज्ञानमन पर प्रतिष्ठित होने वाले संस्कार सामान्य, विशेष, भेद से दो भावों में विभक्त रहते हैं। शास्त्रीय, तथा लौकिक विषयों का जो जितना अधिक द्रष्टा-मन्ता-श्रोता होता है, उसका सांस्कारिक ज्ञान उसी अनुपात से प्रवृद्ध रहता है। सामान्यदर्शी के संस्कार सामान्य रहते हैं, बहुदर्शी के संस्कार विशेष रहते हैं। सामान्यज्ञ की अपेक्षा विशेषज्ञ की बुद्धि अधिक संस्कारों से युक्त रहती है। विशेषसंस्कार मनीषा को विशेष समृद्ध बनाते हैं। सामान्य संस्कारानुगता बुद्धि जहाँ 'मनीषा' कहलाई है, वहाँ विशेषसंस्कारानुगता-प्रवृद्धा-वही मनीषा बुद्धि 'धिषणा' नाम से व्यवहृत हुई है। सामान्य व्यक्तियों का इस प्रवृद्धा मनीषा से धर्षण हो जाता है। बहुदर्शी, अतएव बहुवित् की धिषणाबुद्धि स्वप्रतिभा के बल से अन्य सामान्य विचारकों का वास्तव में धर्षण कर डालती है। सहजभाषानुसार यों कहिए कि; बिना विद्याभ्यास के भी मनीषा का उद्गम हो जाता है। देखा गया है कि, कितनें एक बिना पढ़े लिखे साधारण मनुष्यों की भी सूझ-बूझ अद्भुत होती है। उनके विचार, उनकी सम्मति विवेकपूर्ण होती है। इसी सामान्य विकासानुगता बुद्धि का नाम 'मनीषा' है, जिसका प्रधानतः प्राचीन शुभ संस्कारों से सम्बन्ध है। ठीक इसके विपरीत महा-महा पण्डितराज-पुस्तककीट-भी सूझ-बूझ से वञ्चित देखे गए हैं। परन्तु इनमें बिना-पढ़े लिखे मनीषी के धर्षण करने की शक्ति रहती है। विद्याबल से धर्षणभावयुक्ता बनी हुई इनकी धिषणाबुद्धि मनीषियों का मुख अवरुद्ध कर देती है। पुस्तकज्ञानात्मिका विद्या के संस्कार से धर्षणधर्म्मिणी बनी हुई बुद्धि ही 'धिषणा' कहलाई है। अतएव धिषणा का 'विद्या वै धिषणा' ( तै० ब्रा० ३।२।२। ) यह लक्षण किया गया है। 'धिष्णोति-धर्षति-यया सा' ही इस शब्द का निर्वचन है। धिषणानुगत धर्षणवृत्ति ही 'प्रगल्भता' कहलाई है, जो शास्त्रज्ञ विद्वानों में हीं प्रधानरूप से प्रतिष्ठित रहती है।

## इति-'धिषणा'-शब्दनिर्वचनम् (३)

——❀——

## ५७-'धी'-शब्दनिर्वचनम् (४)—

बुद्धितत्त्वानुगत शब्दों में 'धी' शब्द विशेष महत्त्व रखता है। क्यों कि यह शब्द स्पष्टरूप से उक्थरूपा बुद्धि के अर्कभावों का वाचक बन रहा है। उदाहरण के लिए बृहतीमध्य में प्रतिष्ठित सूर्य्यबिम्ब को उक्थरूपा बुद्धि मानिए। इस उक्थबिम्ब के केन्द्र से चारों ओर ज्योतिर्म्मयीं रश्मियाँ निकल रहीं हैं। इन रश्मियों का ही नाम 'अर्चंश्चरति' निर्वचन से 'अर्क' है। उक्थबिम्ब एक है, अर्कात्मिका प्राण-रश्मियाँ अनेक हैं, 'सहस्रधा महिमानः सहस्रम्' हैं। इन्हीं अर्कों को 'धी' कहा गया है। अर्क क्योंकि एक

नहीं अनेक हैं, अतएव इस शब्द का प्रयोग 'धियः' इस बहुत्वरूप से ही हुआ है, जैसाकि–**'पुनन्तु मनसा धियः'** इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। उक्थरूपा बुद्धि आत्मा है, अर्करूप धीभाग प्राण है। इसी आधार पर **'प्राणा धियः'** ( शत० ६।३।१।१३। ) सिद्धान्त स्थापित हुआ है । इन्द्रियद्वारा प्रज्ञान मन पर आए हुए सांस्कारिक विषयों का ग्रहण और आधान स्वयं उक्थरूप हृदयस्थ बुद्धितत्त्व पर न होकर इससे विनिर्गता प्राणात्मिका बुद्धिरश्मियों पर ही होता है । अतएव **'धीयते अनया'** निर्वचन से इन प्राणात्मिका बुद्धिरश्मियों को 'धीः' कहना अन्वर्थ बनता है । मनीषा–धिषणा–प्रज्ञा–आदि यच्चयावत् बुद्धिविवर्त्तों की मूलप्रतिष्ठा यही 'धियः' रूपा धी बनती है । अपनी विशुद्ध रश्म्यवस्था में जहाँ यह 'धी' नाम से व्यवहृत होती है, वहाँ मनोऽन्न को गर्भ में लेकर यही 'मनीषा' नाम से, विद्यासंस्कारानुगता बन कर यही 'धिषणा' नाम से, प्रज्ञानमनोऽनुगत प्रज्ञाभाव से संश्लिष्ट होकर यही 'प्रज्ञा' नाम से, इत्यादिरूप से तत्तद्विशेषोपाधियों से तत्तद्विशेष नामों से व्यवहृत होने लगती है। अतएव इस सर्वव्याप्तिरूपा धी का मनीषादि की अपेक्षा हम विशेष महत्त्व मान रहे हैं। सूर्य्य हमारी उक्थरूपा बुद्धि का प्रभव बनता है, यह बतलाया गया है। क्या सूर्य्य उक्थरूप से आध्यात्मिक विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) के रूप में परिणत होता है ?। नहीं। अपितु सूर्य्योक्थरूप बुद्धि की अर्करूपा रश्मि ही वेदव्यूहनप्रक्रिया से प्रज्ञानधरातल पर आकर उसी प्रकार उक्थात्मक बुद्धिरूप में परिणत हो जाती है, जैसे कि–जल–दर्पण–स्फटिकादि वीध्र धरातलों पर आगत सूर्य्य-रश्मि सूर्य्यप्रतिबिम्बरूप उक्थभाव में परिणत हो जाती है । तात्पर्य्य–बुद्धिस्थानीय सूर्य्य से विनिर्गता धी-स्थानीया रश्मि ही हमारी उक्थरूपा बुद्धि का प्रभव बनती है। सौररश्मि से बुद्धि बन गई, उक्थरूप से हृदय में प्रतिष्ठित हो गई। अब इससे भी उसी प्रकार रश्मियाँ निकलनें लगतीं हैं, जैसे कि जलादि में प्रतिबिम्बित सूर्य्य से रश्मियाँ निकलनें लगतीं हैं। क्या सूर्य्यगत सविताप्राण से हमारी उक्थरूपा बुद्धि को प्रेरणाबल मिलता है, ? नहीं। अपितु सौररश्मिरूपा धी का सम्बन्ध हमारी बुद्धिरश्मिस्थानीया धी के साथ ही होता है। अर्क से अर्क को ही प्रेरणाबल मिलता है । इसी आधार पर **'धियो यो नः प्रचोदयात्'** सिद्धान्त स्थापित हुआ है। तात्पर्य्य कहने का यही है कि, उक्थबुद्धि से विनिर्गता, विशुद्ध-भावोपेता, प्राणात्मिका बुद्धिरश्मियाँ हीं 'धीः', किंवा 'धियः' है।

## इति–'धी'–शब्दनिर्वचम् (४)



## ५८–'प्रज्ञा'–शब्दनिर्वचनम् (५)—

गीतोक्त बुद्धियोग की दृष्टि से 'प्रज्ञा' शब्द भी अपना एक महत्त्वपूर्ण स्थान रख रहा है । जिस प्रकार 'विज्ञान' बुद्धि का स्वाभाविक धर्म्म है, एवमेव 'प्रज्ञान' मन का स्वाभाविक धर्म्म माना गया है। विज्ञान के सम्बन्ध से जहाँ बुद्धि 'विज्ञानात्मा' कहलाई है, वहाँ प्रज्ञान के सम्बन्ध से मन 'प्रज्ञानात्मा' कहलाया है । और इस दृष्टि से यही निष्कर्ष निकलता है कि, 'प्रज्ञा'-तत्त्व वास्तव में मनःप्रधान तत्त्व है। ऐसी स्थिति में मानसभाववाचक 'प्रज्ञा' शब्द बुद्धिभाव का संग्राहक कैसे मान लिया गया ?, यह प्रश्न उपस्थित होता है, जिसका स्थितप्रज्ञ–आचार्य्यों नें यों समाधान किया है।

प्रज्ञानात्मा नामक सर्वेन्द्रिय मन का सोम से युक्त चिद्भाग प्रज्ञानात्मक ज्ञान है, प्राणभाग क्रिया है, सोम-मात्रा भूत है। इसके अतिरिक्त इन्द्रियद्वारा जो विषयसंस्कारप्रपञ्च प्रज्ञा–प्राण–भूतमय मन पर प्रतिष्ठित रहते

हैं, वे भी भूतभाग में ही अन्तर्भूत है। प्रज्ञानमन के ज्ञान–क्रिया–अर्थ–शक्तिप्रधान प्रज्ञा–प्राण–भूत, तीनों पर्व क्रमशः बुद्धि–मन–इन्द्रिय, इन तीन आत्मपर्वों से प्रधानतया सम्बद्ध रहते हैं। प्रज्ञानात्मक ज्ञान वस्तुगत्या बुद्धि का ज्ञान है। सोम वीध्र धरातल है, इस पर चिद्विशिष्टा विद्याबुद्धि का उसी प्रकार प्रतिबिम्ब प्रतिष्ठित हो जाता है, जैसे कि चन्द्रमा पर सूर्य्यज्योति प्रतिष्ठित होजाती है। जिस प्रकार चान्द्रज्योति तत्त्वतः सौरज्योति होने से परज्योति है, एवमेव चान्द्रज्ञानीय–मनोज्योतिर्लक्षणा प्रज्ञाज्योति सूर्य्यस्थानीया विज्ञानज्योति ही है। इसी दृष्टि को लक्ष्य में रखकर **'स वा एष प्रज्ञानात्मा विज्ञानात्मना सम्परिष्वक्तः'** इत्यादि सिद्धान्त स्थापित हुआ है। यह मानस प्रज्ञा भाग प्रज्ञानमन की स्वयं की सम्पत्ति नहीं है, अपितु विज्ञानात्मा का प्रवर्ग्य भाग है। विज्ञानात्मा का चिदंश अव्यक्तगर्भित महानात्मा की देन है। महानात्मगर्भीभूत चिदंश चिदात्मा का गर्भीभूत स्वरूप है। इसप्रकार परम्परया प्रज्ञाभाग का चिदात्मज्योतिष्ट्व सिद्ध होजाता है। अतएव इस विशुद्ध मानस प्रज्ञाभाग को **'पुराणी प्रज्ञा'** नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ बनता है, जैसा कि–**'प्रज्ञा च तस्मात् प्रसृता पुराणी'** ( श्वे० ४।१८ ) इत्यादि वचन से प्रमाणित है। जैसा कि पूर्व में स्पष्ट किया गया है, मध्यस्थ विज्ञानात्मा (बुद्धि) में ही अग्न्यनुगत चितिधर्म्म से चिदात्मा पूर्णरूप से विकसित होता है। अत–एव बुद्धि से परे रहने वाले महान्, तत्पर अव्यक्त, और अव्यक्त से भी परे रहने वाले चिदात्मरूप पुरुष को बुद्धियोगविश्लेषक गीताशास्त्र ने–**'यो बुद्धेः परतस्तु सः'** इत्यादिरूप से बुद्धि से ही परे मान लिया है। इसी आधार पर यह कहा जासकता है कि, मानसप्रज्ञा बुद्धि के द्वारा प्रतिबिम्बरूप से आगत विज्ञानभाव ही है। अपने इस प्राथमिक रूप से मानस प्रज्ञा सर्वथा स्थिर रहती है। ऐसी स्थिरप्रज्ञा से युक्त बुद्धियोगी ही 'स्थित–प्रज्ञ' कहलाया है। मानस प्रज्ञा भाग तभी तक स्थिर रहता है, जब तक कि यह स्वप्रभवभूता विद्याबुद्धि की ओर अनुगत रहता है। अतएव बुद्धियोग को ही स्थितप्रज्ञता का जनक माना गया है। प्रज्ञा का प्रज्ञात्व वस्तुतः विद्याबुद्धि है, एक मात्र इसी हेतु से प्रज्ञा को हम 'बुद्धि' स्वरूप में अन्तर्भूत मान सकते हैं। तात्पर्य्य–वह मानसी प्रज्ञा, जो अपने विशुद्ध रूप से बुद्धि की ओर अनुगत है, बुद्धिरूपात्मिका बनती हुई बुद्धि–स्वरूप में हीं अन्तर्भूत है। प्रज्ञायुक्ता बुद्धि ही प्रज्ञाबुद्धि है, किंवा बुद्धियुक्ता प्रज्ञा ही प्रज्ञाबुद्धि है, जो गीता के शब्दों में 'व्यवसायात्मिका' बुद्धि कहलाई है।

यदि प्रतिबिम्बग्राहक पात्र स्थिर रहता है, तो प्रतिबिम्ब भी स्थिर रहता है। उस दशा में प्रतिबिम्ब एकरूप में परिणत रहता है। पात्रस्थ पानी के हिलते ही प्रतिबिम्ब हिल पड़ेगा। उसके अनेक विभाग हो जायँगे। यही स्थिति यहाँ समझिए। शरीररूप पात्र में सोमरूप पानी भरा है, जिसे हम 'मन' कहते हैं। अविद्याबुद्धि से सहकृत विजातीय संस्काराक्रमणरूप धक्के से अब्रूप मन हिल पड़ता है। इसके हिलते ही प्रतिबिम्बरूप प्रज्ञाभाव हिल पड़ता है। प्रज्ञा खण्डखण्डात्मिका बनती हुई अपने विद्याबुद्ध्यनुगत स्वाभाविक स्थिरभाव का परित्याग करती हुई अव्यवसायरूप में परिणत होजाती है। यदि मनोधरातल शान्त है, स्थिर है, तो तत्र प्रतिबिम्बरूपेण प्रतिष्ठिता प्रज्ञाबुद्धि एकरूप में परिणत रहती हुई अपने स्वाभाविक व्यवसायधर्म्म से विकसित रहती है। व्यवसायबुद्धिरूपा प्रज्ञाबुद्धि सबल बनती हुई जहाँ तत्काल कर्त्तव्याकर्त्तव्य का निर्णय कर डालती है, वहाँ अव्यवसायात्मिका प्रज्ञाबुद्धि खण्डभावद्वारा निर्बल बनती हुई इतस्ततः अनुधावन करती रहती

है*। जिसे लोक में 'समझ' कहा जाता है, वही प्रज्ञाबुद्धि है, जो मानसभाव बनता हुआ भी तत्त्वतः बौद्ध-भाव ही है। '**नहि प्रज्ञापेता काचन धीः सिद्धयेत, न प्रज्ञातव्यं प्रज्ञायेत**' (कौ॰ उप॰) इत्यादि के अनुसार प्रज्ञात्मिका बुद्धि, किंवा प्रज्ञाबुद्धि ही विषयज्ञान की प्रतिष्ठा बनती है। भूतात्मा जब इस बुद्धियोगलक्षणा व्यवसायबुद्धिरूपा प्रज्ञा से युक्त होजाता है, तो यह कर्म्म में प्रवृत्त रहता हुआ भी असङ्ग बना रहता है-'**निःसङ्गः-प्रज्ञया भवेत्**'।-'**यदात्मा प्रज्ञयात्मानं सन्धत्ते**' का तात्पर्य्य भी यही है कि, भूतात्मा जब प्रज्ञाबुद्धि के द्वारा चिदात्मा से सम्बन्ध कर लेता है, तो उस दशा में यह बन्धन से विनिर्मुक्त होजाता है।'**प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः**' इत्यादि आदेश से भी इसी प्रज्ञाबुद्धि की ओर सङ्केत हुआ है। तात्पर्य्य कहने का यही है कि, प्रज्ञा-प्राण-भूतात्मक मन का बुद्धयनुगत-तत्प्रवर्ग्यभूत-स्थिर-व्यवसायलक्षण-प्रज्ञाभाग ही 'प्रज्ञाबुद्धि' है। प्रतिबिम्बत्व ही इसका बुद्धित्व है। अतएव इसके मानसभावात्मक होने पर भी इसे बुद्धिस्वरूप में अन्तर्भूत मान लिया गया है। मनीषा-धिषणा-धीः-आदि विवर्त्त अर्कात्मक हैं। किन्तु यह 'प्रज्ञा'-तत्त्व स्वतन्त्र उक्थ है। धी का प्रतिबिम्ब ही प्रज्ञारूप में परिणत होकर स्वतन्त्र उक्थ बनता है। तभी तो इसे-'प्रज्ञानात्मा' रूप से स्वतन्त्र आत्मा माना गया है। उक्थात्मिका बुद्धि के धीरूप अर्क से समुद्भूत स्वतन्त्रोक्थरूप मानसप्रज्ञाभाव ही बुद्धयनुगत रहता हुआ 'प्रज्ञाबुद्धि' है। यही 'प्रज्ञा' शब्दनिर्वचनार्थ का संक्षिप्त स्वरूप विश्लेषण है, जिसका-'**प्रकर्षेण-व्यवसायरूपेण-जानाति-या-सा,**'-'**प्रज्ञायतेऽनया सा**' यह स्वरूप है।

## इति-'प्रज्ञा'-शब्दनिर्वचनम् (५)



## ५६-'शेमुषी'-शब्द निर्वचनम्(६)—

विद्याबुद्धि के वैराग्य, ज्ञान, धर्म्म, ऐश्वर्य्य, ये चार विवर्त्त बतलाए गए हैं। रागद्वेषात्मिका आसक्ति, मोहात्मिका अविद्या (अज्ञान), पापात्मक अभिनिवेश (अधर्म्म), तमोरूपा अस्मिता (अनैश्वर्य्य), ये चारों उक्त चारों विद्याबुद्धियों के आवरक अविद्याबुद्धिविवर्त्त हैं। जिस प्रकार निद्रानिमग्न मनुष्य अपने आप को भूल जाता है, एवमेव इन चारों अविद्याबुद्धियों के आक्रमण से चारों विद्याबुद्धियों का स्वरूप आवृत हो जाता है। फलतः भूतात्मा स्वात्मस्वरूप से सुप्तवत् बन जाता है। क्योंकि अविद्याबुद्धिचतुष्टयी ही आत्मस्वरूपावरणलक्षण शयन का कारण बनती है। अतएव इसे अवश्य ही '**तात्स्थ्यात्ताच्छब्द्यम्**' न्याय से '**शे**' कहा जासकता है। 'शेते' ही 'शे'-भाव है। अविद्याबुद्धिग्रस्त आत्मा 'शेते' है, विद्याबुद्धियुक्त आत्मा 'जागर्त्ति' है। 'शेते' की प्रवृत्ति का मूलकारण अविद्याबुद्धि-चतुष्टयी है। अतः इसे भी-'शेते' कहा जायगा। तात्पर्य्य-'शे-मुषी' में-'शे' अविद्याबुद्धि का संग्राहक है। विद्याबुद्धिचतुष्टयी इस 'शे' का अपहरण कर लेती है, अतएव-'**शे'-अविद्या, तां मुष्णाति**' निर्वचन से इस विद्याबुद्धि को अवश्य ही-'**शेमुषी**' कहा

---

* "**व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन!।**
**बहुशाखा ह्यनन्ताश्च बुद्धयोऽव्यवसायिनाम्॥**"

—गीता २।४१।

जासकता है। तात्पर्य्य–'बुद्धि' शब्द जहाँ उक्थभावात्मिका विद्या–अविद्यात्मिका आठों बुद्धियों का संग्राहक है, वहाँ 'शेमुषी' शब्द उक्थभावात्मिका 'विद्याबुद्धिचतुष्टयी' का ही संग्राहक बन रहा है।

## इति–'शेमुषी'–शब्दनिर्वचनम् (६)



## ६०–'मति'–शब्दनिर्वचनम्—

पूर्वप्रतिपादित प्रज्ञा शब्द के, और प्रस्तुत 'मति' शब्द के निर्वचन में थोड़ा ही अन्तर है। प्रज्ञा-शब्द–निर्वचन में बतलाया गया है कि, प्रज्ञा–प्राण–भूत–समष्टि का ही नाम प्रज्ञानमन है, एवं साथ ही तीनों पर्व क्रमशः बुद्धि–मन–इन्द्रियवर्ग के अनुग्राहक हैं। इसका तात्पर्य्य यही है कि, प्राण-भूतगर्भिता मानस–प्रज्ञा विद्याबुद्धि के प्रति आत्मसमर्पण करती हुई 'प्रज्ञाबुद्धि' है। प्रज्ञा-भूतगर्भित मानस प्राण मन के प्रति आत्म–समर्पण करता हुआ 'प्राणात्मक मन' है। एवं प्रज्ञा–प्राण–गर्भित मानसभूत इन्द्रियवर्ग के प्रति आत्मसमर्पण करता हुआ भूतात्मक इन्द्रियवर्ग है। इसप्रकार एक ही मन अपने तीन पर्वों से त्रिसंस्थ बन रहा है। बुद्धिरूप मन प्रज्ञाप्रधान है, मनोरूप मन प्राणप्रधान है, एवं इन्द्रियलक्षण मन भूतप्रधान है। इनमें बुद्धिरूप प्रज्ञाप्रधान मन जहाँ 'प्रज्ञा' कहलाया है, वहाँ मनोरूप प्राणप्रधान मन **'मति'** नाम से व्यवहृत हुआ है। मन बुद्धि के प्रति आत्मसमर्पण करता हुआ बुद्धिरूप में परिणत होकर 'प्रज्ञा' है। यहाँ मन का स्वातन्त्र्य उच्छिन्न है। यही प्राणात्मिका प्रज्ञा है। मन ने आत्मसमर्पण नहीं किया, अपितु स्वस्थान में हीं प्रतिष्ठित रहते हुए इसने बुद्धि के विद्याधर्म्म को आत्मसात् कर लिया। ऐसा ही मन 'प्रज्ञात्मक प्राण' है। यही भाव 'मति' है। प्रज्ञात्मक मन में बुद्धि का प्राधान्य है, प्राणात्मक मन में मन का प्राधान्य है। बुद्धिप्रधान मन प्रज्ञा–प्रधान बनता हुआ ज्ञानप्रधान है, मनः-प्रधान मन प्राणप्रधान बनता हुआ क्रियाप्रधान है। प्रज्ञारूप से ज्ञानमय, प्राणरूप से क्रियामय बनता हुआ यह मन 'उभयात्मक' है–**'उभयात्मकं मनः'**। प्रज्ञा यदि प्राण में प्रोत है, तो मनन है। प्राण यदि प्रज्ञा में ओत है, तो प्रज्ञान है। प्रज्ञानवृत्ति में ज्ञान का प्राधान्य है, मनन-वृत्ति में क्रिया का प्राधान्य है। मानस–प्रज्ञावच्छिन्ना वही बुद्धि प्रज्ञा है, मानसप्राणावच्छिन्ना वही बुद्धि 'मति' है।

प्रज्ञावत् मति भी तत्त्वतः मन का ही व्यापार माना गया है। किसी एक विषय पर चिरकाल पर्य्यन्त स्थिर रह जाना ही 'मनन' है। **'चञ्चलं हि मनः कृष्ण !**, सिद्धान्तानुसार मन स्वभुक्ता इन्द्रविद्युत् के कारण चञ्चल है। फलतः यह अपने प्रातिस्विकरूप से स्थिरधर्म्मप्रयोजक मननव्यापार में अपनी शक्ति से असमर्थ है। स्थिर–धर्म्म–प्रयोजिका विद्याबुद्धि ही स्थितिभावप्रवर्त्तिका मानी गई है। इसी के समावेश से अस्थिर भी मनोवृत्ति में स्थिरता का समावेश हो जाता है। अतएव सिद्ध विषय है कि, **'एकस्मिन् विषये चिरकालिकवृत्तिसमर्पणं मननम्'** लक्षण मननव्यापार बुद्धि–समन्वय पर ही निर्भर है। मनन न केवल मन का व्यापार है, न बुद्धि का ही, अपितु बुद्धिगर्भित मन ही, दूसरे शब्दों में बुद्धिमय मन ही मनन लक्षणा 'मति' की प्रतिष्ठा है। मनोमयी बुद्धि यदि 'प्रज्ञा' है, तो बुद्धिमय मन मननसमर्थ बनता हुआ 'मति' है। तात्पर्य्य–मन बुद्धिरूप में परिणत होता हुआ 'प्रज्ञा' है, वही मन बुद्धि को अपनी प्रतिष्ठा बनाता हुआ 'मति' है। इसी बुद्धिसम्बन्ध से प्रज्ञानमन की प्रज्ञावृत्ति–मननवृत्ति,–रूपा प्रज्ञा–मति बुद्धिस्वरूप में

अन्तर्भूत मान ली गई है। प्रज्ञान, और मनन तभी सम्भव है, जबकि प्रज्ञाप्राणमूर्त्ति मन विद्याबुद्धि से सम्बन्ध रखता है, यही निष्कर्ष है।

## इति-'मति'-शब्दनिर्वचनम् (७)-



## ६१-'प्रेक्षा'-शब्दनिर्वचनम्'(८)-

चक्षुर्व्यापार भी प्रेक्षण कहलाया है, एवं इस व्यापार का प्रवर्त्तक चक्षु भी-'प्रेक्षते-पश्यत्यनेन' निर्वचन से 'प्रेक्षण' कहलाया है। यह प्रेक्षणव्यापार प्रकृत में यच्चयावत् इन्द्रियव्यापारों का उपलक्षण समझना चाहिए। इन्द्रियव्यापार विषयप्रधान बनता हुआ भूतप्रधान है। दर्शन, श्रवण, गन्धग्रहण, रसग्रहण, स्पर्श, आदि सभी ऐन्द्रियक व्यापार भूतप्रधान हैं। इन सब व्यापारों को 'प्रेक्षणम्' कह लीजिए। इस प्रेक्षणव्यापार ( इन्द्रिय व्यापार ) की जो मूलप्रतिष्ठा है, वही 'प्रेक्षा' है। मूलप्रतिष्ठा कौन !, वही प्रज्ञा-प्राण-भूतात्मक सर्वेन्द्रिय मन। सर्वेन्द्रियमन का इन्द्रियानुगत व्यापार ही 'प्रेक्षा' है। यदि ऐसा है, तो 'प्रेक्षा' शब्द का बुद्धिस्वरूप में समावेश क्यों माना गया !, उत्तर पूर्व के प्रज्ञा-मति-शब्दनिर्वचनों से यद्यपि गतार्थ है, तथापि स्पष्टीकरण के लिए यहाँ भी दो शब्द कह दिए जाते हैं।

मूलस्रोत को लक्ष्य बना कर विषय का समन्वय कीजिए। **'नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य'** सिद्धान्त का निष्कर्ष यही निकलता है कि, बिना बुद्धिसहयोग के न इन्द्रियों का विषयों के साथ योग सम्भव है, न मन का इन्द्रियों के साथ। कारण ऐन्द्रियक ज्ञान कर्म्म मन से आगत हैं, एवं मानस ज्ञान कर्म्म बुद्धि की देन है। इसीलिए तो स्तम्भारम्भ में हमनें सर्वविध (लौकिक, वैदिक) योगमात्र को 'बुद्धियोग' कहा है। बुद्धि में चित्-प्राण-भूत, तीनों का समावेश है। सोमभुक्त, आयुःप्रवर्त्तक आत्मतत्त्व चित् है। मघवेन्द्रलक्षण ज्योतिर्भाग प्राण है। सावित्राग्निलक्षण गौर्भाग भूत है। बुद्धि की ये तीनों सम्पत्तियाँ चिद्रूपत्त्वेन-इन्द्रत्त्वेन-अग्नित्त्वेन असङ्ग हैं। अतएव ज्ञानक्रियार्थमूर्त्ति विज्ञानात्मा असङ्गपुरुष माना गया है, जैसाकि-**'असङ्गोह्ययं पुरुषः-'न सज्जते, न व्यथते, न रिष्यति'** इत्यादि उपनिषच्छ्रुति से प्रमाणित है। विज्ञानात्मा की इन्हीं तीनों असङ्ग-सम्पत्तियों के प्रवर्ग्य भाग को लेकर प्रज्ञानात्मा अपने स्वरूपनिर्म्माण में समर्थ हुआ है। जिसप्रकार शुद्ध भी जल अशुद्ध क्षेत्र में जाकर मलिन हो जाता है, एवमेव सोमप्रधान, अतएव ससङ्ग, बने हुए मनःक्षेत्र में आगत असङ्ग भी बुद्धि-सम्पत्तियाँ ससङ्गभाव में परिणत हो जातीं हैं। फलतः बुद्धिपर्वों का ही अंशावतार प्रज्ञानात्मा ससङ्ग बन जाता है। इस प्रज्ञानमन की प्रज्ञात्मिका चित्,मरुत्वानिन्द्रविद्युल्लक्षण प्राण, सोमलक्षण भूत भागों के प्रवर्ग्यांश को लेकर ज्ञानकर्म्मेन्द्रियाँ स्वस्वरूपसम्पादन में समर्थ होतीं हैं। अतएव इनमें भी (प्रत्येक इन्द्रिय में प्रधानता-अप्रधानता रूप से) प्रज्ञा-प्राण-भूत, तीन मात्राओं का समावेश रहता है। इस विश्लेषण से निष्कर्ष यही निकलता है कि, विज्ञानात्मा-प्रज्ञानात्मा-इन्द्रियवर्ग, तीनों ही चित्-प्राण-भूतमय हैं। साथ ही तीनों का मूलाधार विज्ञानात्मा (बुद्धि) ही है।

| | | |
|---|---|---|
| **विज्ञानात्मा**–आयुःप्रवर्त्तकः–आत्मा | मघवेन्द्रलक्षणं ज्योतिः | सावित्राग्निलक्षणं भूतम् |
| (चित्) | (प्राणः) | (भूतम्) |
| \| | \| | \| |
| **प्रज्ञानात्मा**–प्रज्ञालक्षणा चित् | मरुत्वानिन्द्रलक्षणः प्राणः | सोमलक्षणं भूतम् |
| \| | \| | \| |
| **इन्द्रियाणि**–प्रज्ञामात्रा चित् | प्राणमात्रा–प्राणः | भूतमात्रा–भूतम् |

मूलाधारभूत विज्ञानात्मा में चित् का प्राधान्य है, तत्तूलरूप प्रज्ञानात्मा में प्राण का प्राधान्य है, एवं तत्तूलरूप इन्द्रियवर्ग में भूत का प्राधान्य है। इसका तात्पर्य्य यह हुआ कि–प्राणभूतगर्भिता **चित्** विज्ञानात्मा है, चिद्भूतगर्भित **प्राण** प्रज्ञानात्मा है, एवं चित्प्राणगर्भित **भूत** इन्द्रियवर्ग है। इसका यह भी तात्पर्य्य निकला कि, तीनों में प्राणप्रधान प्रज्ञानात्मा (मन) क्योंकि मध्यस्थ है, अतएव इसमें तीनों रूपों का समन्वय रहता है। बुद्धिधर्म्माक्रान्त वही मन बुद्धिरूप में परिणत है, इन्द्रियधर्म्माक्रान्त वही मन इन्द्रियरूप में परिणत है। इससे यह भी निष्कर्ष निकला कि, मन का उसीप्रकार कोई नियत स्वरूप–आकार–नहीं है, जैसे कि पानी का अपना कोई नियत आकार नहीं है। अपितु–वापी, कूप, तड़ाग, घटादि यादृश आयतन का पानी अनुगमन करता है, वह तादृश आकार में हीं जैसे परिणत हो जाता है, एवमेव सोमजललक्षण प्रज्ञानमन बुद्धि, इन्द्रिय, दोनों में से जिस रूप का आश्रय ले लेता है, तद्रूप में ही वह परिणत हो जाता है। इसी रहस्य का भगवान् ने–**'श्रद्धामयोऽयं पुरुषः ( प्रज्ञानात्मा ), यो यच्छ्रद्धः, स एव सः'** इन शब्दों में विश्लेषण किया है। **'श्रद्धा वा आपः'**(तै०ब्रा०३।२।४।१)सिद्धान्तानुसार श्रद्धा अप्तत्त्व ही है,एवं यही प्रज्ञानमन की स्वरूपसमर्पिका है, जिसका **'श्राद्धविज्ञान'** में विस्तार से उपबृंहण हुआ है। **'यद्यत् स्वरूपमादत्ते, तेन तेन स युज्यते'**–**'तं यथा यथोपासते–तथैव भवति'** इत्यादि वचन भी प्रज्ञानमन की इस पररूपानुगमनता का ही समर्थन कर रहे हैं। बुद्ध्यनुगत वही मन योगयुक्त बनता हुआ मुक्तिप्रवर्त्तक है, इन्द्रियानुगत वही मन योगवियुक्त बनता हुआ बन्धनप्रवर्त्तक है *। मन की इस पररूपता को लक्ष्य बना कर ही **'प्रेक्षा'** शब्द का समन्वय कीजिए।

बुद्धियुक्त मन बुद्धिस्वरूपभुक्त चित्–प्राण–भूत भेद से तीन भावों में परिणत हो जाता है। यदि प्रज्ञानमन बुद्धि के चित्–भाग से अनुगत है, तो ज्ञानप्रधान वही मन **'प्रज्ञामन'** कहलाने लगता है, यही 'प्रज्ञाबुद्धि' (ज्ञानबुद्धि) है, जिसका विकासक्षेत्र बुद्धि ही बनती है। क्योंकि हमनें बुद्धि को चितप्रधान बतलाया है। यदि प्रज्ञानमन बुद्धि के प्राणभाग से अनुगत है, तो प्राणप्रधान वही मन **'प्राणमन'** कहलाने लगता है, यही प्राणबुद्धि ( क्रियाबुद्धि ) है, जिसका विकासक्षेत्र स्वयं मन ही बनता है। क्योंकि मन को प्राणप्रधान बतलाया गया है। इसी आधार पर श्रुति का–**'प्राणबन्धनं हि सौम्य ! मनः'** यह सिद्धान्त प्रतिष्ठित है। यदि प्रज्ञानमन बुद्धि के भूतभाग से अनुगत है, तो भूतप्रधान वही मन **'भूतमन'** कहलाने लगता है, यही

---

***—न देहो, न च जीवात्मा, नेन्द्रियाणि परन्तप !।**
**मन एव मनुष्याणां कारणं बन्ध–मोक्षयोः ॥**

भूतबुद्धि (अर्थबुद्धि)है, जिसका विकासक्षेत्र इन्द्रियवर्ग ही बनता है । क्योंकि इन्द्रियवर्ग को भूतप्रधान बतलाया गया है । प्रज्ञानमनोधरातल के तीन विभाग हैं । प्रज्ञाधरातल से यह बुद्धि के चिद्भाग से, प्राणधरातल से बुद्धि के प्राणभाग से, तथा भूतधरातल से बुद्धि के भूतभाग से युक्त रहता है । तीन मानसक्षेत्र, तीनों पर बुद्धि के तीनों भागों का प्रतिबिम्ब, ये ही मनोऽनुगत तीन स्वतन्त्र उक्थ, तीनों उक्थ क्रमशः बुद्धि–मन–इन्द्रियवर्ग के उपकारक, यही निष्कर्ष है ।




प्रज्ञाबुद्धिः–बुद्ध्यनुगता प्राणबुद्धिः–मनोऽनुगता भूतबुद्धिः–इन्द्रियानुगता

प्रज्ञाबुद्धिर्मनो वा प्राणबुद्धिर्मनो वा भूतबुद्धिर्मनो वा

उक्त विवेचन से स्पष्ट है कि, बुद्धियुक्त ( बुद्धिपर्वत्रयी–युक्त ) एक ही मन बुद्धि–मन–इन्द्रिय–क्षेत्रद्वारा क्रमशः प्रज्ञान–प्राण–भूत भेद से तीन उक्थभावों में परिणत हो जाता है । प्रज्ञानमन के विद्या-बुद्धियुक्त ये ही तीनों रूप क्रमशः 'प्रज्ञा–मति–प्रेक्षा' नामों से व्यवहृत हुए हैं । बुद्ध्यनुगत मन का ज्ञान 'प्रज्ञा' है, मनोऽनुगत मन का कर्म्म 'मति' है, एवं इन्द्रियानुगत मन का बहिर्व्यापार 'प्रेक्षा' है । प्रज्ञाव्यापार सम्यग्ज्ञान है, प्रेक्षाव्यापार सम्यग्दर्शन है । प्रेक्षात्मक मन को आधार बना कर इन्द्रियों का प्रक्रान्त व्यापार

सदा निःसंदिग्ध बना रहता है। विवेकदृष्टि ही प्रेक्षा है, तत्पूर्वक कर्म्म में प्रवृत्त होने वाला ही 'प्रेक्षापूर्वकारी' कहलाया है। अविवेकदृष्टि इन्द्रियानुगत मन का व्यापार है। यही सामान्य-लोकदृष्टि है, जिसमें पदे पदे स्खलन है, पतन है, बन्धन है। प्रकर्षदर्शन ही प्रेक्षा है। यह बुद्धि का ही धर्म्म है। तद्युक्त प्रेक्षाकारी मन को आधार बना कर ही इन्द्रियप्रेक्षण वास्तविक प्रेक्षण बन सकता है। एक प्रासङ्गिक विश्लेषण और। प्रज्ञा-मति-प्रेक्षा, तीनों असङ्गबुद्धि के चित्-प्राण-सावित्राग्निभूत से अनुगृहीत हैं। अतएव तद्युक्त प्रज्ञा-मति-प्रेक्षामय प्रज्ञानमन इस असङ्गबुद्धिसम्पत्ति से युक्त रहता हुआ प्रज्ञा-मति-प्रेक्षा-वृत्तियों के द्वारा तत्तत् कर्म्म में प्रवृत्त रहता हुआ भी निर्लिप्त बना रहता है। ठीक इसके विपरीत यही प्रज्ञानमन यदि अविद्याबुद्धि-सहकृत ससङ्ग इन्द्रियधर्म्माकार में परिणत हो जाता है, तो यह बुद्ध्यनुगत प्रज्ञा-मति-प्रेक्षा-सम्पत्तियों से वञ्चित रहता हुआ बन्धनपाश से निगृहीत हो जाता है। निष्कर्ष यही हुआ कि प्रज्ञा-मति-प्रेक्षा, तीनों यद्यपि मानसभाव हैं, तथापि तीनों के बुद्धिपर्वानुगत रहने से तीनों शब्द बुद्धिस्वरूप में अन्तर्भूत मान लिए गए हैं। इनमें 'प्रज्ञा' शब्द मनोगर्भिता बुद्धि का, किंवा बुद्धिक्षेत्रानुगामी मन का वाचक है। 'मति' शब्द बुद्धिगर्भित मन का, किंवा मनःक्षेत्रानुगता बुद्धि का वाचक है। एवं 'प्रेक्षा' शब्द बुद्धि-मनोगर्भित इन्द्रियात्मक मन का, किंवा इन्द्रियक्षेत्रानुगता बुद्धि का वाचक है। दूसरे शब्दों में मनोऽनुगता प्रज्ञाबुद्धि 'प्रज्ञा' है, मनोऽनुगता प्राणबुद्धि 'मति' है, मनोऽनुगता भूतबुद्धि 'प्रेक्षा' है। 'प्रेक्षा' बुद्धि इन्द्रियाधिष्ठात्री है, प्राणबुद्धि मनोऽधिष्ठात्री है, प्रज्ञाबुद्धि स्वस्वरूपाधिष्ठात्री है। तीनों शब्द अंशतः समानार्थक बनते हुए भी तत्त्वतः विभिन्नार्थक ही सिद्ध हो रहे हैं।

### इति-'प्रेक्षा'-शब्दनिर्वचनम् (८)



## ६२-'उपलब्धि'-शब्दनिर्वचनम् (९)—

इन्द्रियद्वारा प्रज्ञान मन पर संस्काररूप से विषय प्रतिष्ठित हुए, इसी को 'विषयलब्धि' ( विषयप्राप्ति ) कहा गया है। यह प्राप्ति सामान्य, विशेषरूप से दो भागों में विभक्त है। मार्ग में चलते फिरते हम इन्द्रियों के द्वारा विविध विषयों का ग्रहण किया करते हैं। प्रज्ञानमन संस्काररूप से उन्हें आत्मसात् भी करता रहता है। आगे बढ़ते जाते हैं, पिछे के विषयों के संस्कार मिटते जाते हैं। यही सामान्य प्राप्ति है, जिसका क्षणिक संस्कार से सम्बन्ध है। कल पढ़ा, आज भूल गए। इस क्षणिक संस्कारात्मिका प्राप्ति को केवल 'लब्धि' ही कहा गया है। ऐसा क्यों होता है ?, प्रश्न का उत्तर है-बुद्धिसहयोगाभाव। बुद्धि का सहयोग नहीं रहता, यह तो नहीं कहा जा सकता। सर्वथा बुद्धिसहयोग के अभाव में तो मन का व्यापार ही अवरुद्ध हो जाता है। और उस दशा में इन्द्रियव्यापार हो ही नहीं सकता। फलतः बुद्धि का सहयोग है अवश्य, परन्तु इस दशा में बुद्धि का मन के साथ 'उप' भाव रहता है। ऐन्द्रियक व्यापार के साथ साथ बुद्धि अपने अन्तर्जगत् में किसी अन्य विषय को लक्ष्य बनाए रहती है। प्रधान बल उस अन्य आभ्यन्तर लक्ष्य की ओर लगा रहता है। अतएव इस दशा में मन केवल बुद्धि की प्रतिच्छाया से युक्त रहता है। यही 'उपेक्षाबुद्धि' कहलाई है। उपेक्षाबुद्धिसहकृत मन से होने वाला ऐन्द्रियक व्यापार जिन संस्कारों को मन पर खचित करता है, वे दृढमूल नहीं बनने पाते। क्योंकि दृढता-स्थिरता-अपेक्षाबुद्धि के सहयोग पर ही निर्भर है। यदि हम आभ्यन्तर विषय की ओर से बुद्धि को हटा कर मन में पूर्णरूप से उसे नियुक्त कर देते हैं, तो

उस समय आने वाले ऐन्द्रियक संस्कार चिरकार के लिए दृढमूल बन जाते हैं। इसी स्थिति का 'अवधान पूर्वक देखो, गौर करो, तबियत लगा कर पढ़ो, नहीं भूल जाओगे' इत्यादि वाक्यों से अभिनय हुआ है। प्रज्ञानमन के सर्वथा समीप (उप) बैठी हुई बुद्धि पर्य्यन्त सांस्कारिक लब्धि ( विषयप्राप्ति ) का पहुँच कर उसका दृढमूल बन जाना ही उपलब्धि है, यही विशेषप्राप्ति है। सामान्यप्राप्ति मनोऽनुगता बनती हुई केवल 'लब्धि' है। विशेषप्राप्ति बुद्ध्यनुगता बनती हुई 'उपलब्धि' है। सांस्कारिकविषयावच्छिन्न प्रज्ञानमनोऽनुगता बुद्धि ही विषयोपलब्धि के कारण 'उपलब्धि' कहलाई है। विषयसंस्कारावच्छेद से वही बुद्धितत्त्व 'उपलब्धि' नाम से व्यवहृत होगा, यही तात्पर्य्य है। विषयसंस्कारग्राहिका अपेक्षाबुद्धि भी 'उपलब्धि' है, क्योंकि **'उपलभ्यते-ऽनया'** निर्वचनानुसार अपेक्षा बुद्धि ही 'उपलब्धि' रूपा लब्धि का कारण बनती है। एवं विषयसंस्कार-संस्कृता-विषयप्राप्ता बुद्धि भी 'उपलब्धि' नाम से ही व्यवहृत की जायगी, क्योंकि विषयोपलब्धि से यह स्वयं भी विषयात्मिका ( विषयोपलब्धिरूपा ) बन जाती है। यही उपलब्धिशब्द का संक्षिप्त निर्वचनार्थ है।

## इति-'उपलब्धि'-शब्दविर्वनम् (९)



## ६३-'चित्' शब्दनिर्वचनम्-(१०)

'चिता भवति या सा चित्'—निर्वचनानुसार 'चित' होने वाला तत्त्वविशेष ही 'चित्' है। आधि-दैविक-भौतिक-आत्मिक, यच्चयावत् पदार्थों का स्वरूप चिति-प्रक्रिया से ही सम्पन्न हुआ है। जिसप्रकार इष्टका पर इष्टका की चिति ( चयन-चेजा ) से एक प्रासाद खड़ा हो जाता है, एवमेव रसगर्भित विभिन्न बलों की चिति से ही त्रिविध विवर्त्तों का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। और इस दृष्टि से विश्वसीमायुक्त सभी पदार्थों को जब 'चित्' कहा जा सकता है, तो फिर 'चित्' शब्द बुद्धितत्त्व का संग्राहक किस आधार पर माना गया ?, यह प्रश्न उपस्थित होता है। उत्तर बुद्धि के प्रभव आधिदैविक बुद्धिस्थानीय सूर्य्य से पूँछिए। यज्ञप्रक्रिया **सवन, चयन,** भेद से दो भागों में विभक्त मानी गई है। अग्नि में सोमाहुति होना भी यज्ञ है। इस यज्ञ से आयतन की वृद्धि नहीं होती। क्योंकि अन्नसोम को अन्नाद अग्नि आत्मसात् कर लेता है। यही 'सवनयज्ञ' है, जिसे 'सुत्या' भी कहा गया है, एवं जिसके अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास, चातुर्म्मास्य, अयन, सोमयाग, भेद से पाँच वितर्त्त मानें गए हैं। अग्नि में अग्नि की आहुति होना भी यज्ञ है। इस यज्ञ से आयतन की वृद्धि होती है, क्योंकि अन्नाद अन्नाद को आत्मसात् नहीं कर सकता। सूर्य्य से ऊपर परमेष्ठी है, परमेष्ठी से ऊपर स्वयम्भू है। स्वायम्भुव यज्ञ के गर्भ में सवन-चयन यच्चयावत् यज्ञ प्रतिष्ठित हैं, अतएव उसे सुत्या-चित्या, दोनों ही कहा जा सकता है। अतएव स्वायम्भुव ब्रह्मयज्ञ 'सर्वहुतयज्ञ' कहलाया है। इस सर्वहुतयज्ञमूर्त्ति स्वयम्भू के विश्वरूप ( महिमामण्डल ) में प्रतिष्ठित आपोमय परमेष्ठी के आधार पर सवनयज्ञ प्रतिष्ठित है। एवं वाङ्मय सूर्य्य के आधार पर चयनयज्ञ प्रतिष्ठित है, जो सौरसम्वत्सराग्निमय चयनयज्ञ पार्थिव-आन्तरिक्ष्य-दिव्य-पृथिव्यन्तरिक्षसन्धि-अन्तरिक्ष-द्यु सन्धिगत अग्निभेद से सोमयज्ञवत् पञ्चचितिक बनता हुआ पञ्चपर्वा ही माना गया है। पारमेष्ठ्य समुद्र में ऋतरूप से इतस्ततः दन्द्रम्यमाण अङ्गिरोऽग्निकण व्याप्त रहते हैं। इनका परमेष्ठी की महिमा के गर्भ में चिनाव होने लगता है। कालान्तर में इन अग्निकणों की चितियों से ऋताग्नि-पुञ्ज सत्याग्नि ( पिण्डाग्नि ) रूप में परिणत हो जाता है। अग्निचितियों से कृतरूप यही अङ्गिरोऽग्निलक्षण

सत्यपिण्ड 'सूर्य्य' कहलाया है, जैसा कि बुद्धिशब्दनिर्वचनप्रकरण में स्पष्ट किया जा चुका है। इसप्रकार 'चिति' भाव का सर्वप्रथम आविर्भाव सौरसंस्था में सूर्य्यरूप से ही हुआ है। यही विश्व में प्रथम 'चित्' है। इसी प्राथम्य से यह 'चित्' नाम से प्रसिद्ध हो गया है। आगे त्रैलोक्य में जितनीं चितियाँ सम्पन्न होतीं हैं, उन सब का मूलप्रभव भी यही चित्–सूर्य्य बनता है। इसलिए भी इसे 'चित्' कहना अन्वर्थ बनता है। बुद्धि इसी चित्सूर्य्य का प्रत्यंश है। अतएव इसे भी 'चित्' कहना अन्वर्थ बन रहा है। इसप्रकार 'चित्' शब्द बुद्धि की अग्नि–अनुगता चिति–अवस्था का ही वाचक बन रहा है। बुद्धि का वह भूतात्मक स्वरूप, जिसका सौर सावित्राग्निचिति से सम्बन्ध है, 'चित्' शब्द से संगृहीत हुआ है।

दूसरा निर्वचन 'चिदात्मा' से सम्बन्ध रखता है। आनन्द–विज्ञान–मनः–प्राण–वाक्, इन पाँच अन्तः-बाह्य-चितियों से कृतरूप, क्षराक्षरगर्भित अव्ययात्मा ही 'चिदात्मा' कहलाया है। यही अव्ययात्मतत्त्व चितियों के सम्बन्ध से 'चित्' है। बतलाया गया है कि—**'इन्द्रो ह वै षोडशी'** के अनुसार सूर्य्य ही इस चिदात्मा की विकासभूमि है। **'यो बुद्धेः परतस्तु सः'** के अनुसार अध्यात्मसूर्य्यरूपा बुद्धि ही आध्यात्मिक चिदात्मा की विकासभूमि है। इसी आधार पर 'प्रेक्षा' शब्दनिर्वचनप्रकरण में हमनें विज्ञानात्मलक्षणा बुद्धि को चित्प्रधाना बतलाया है। चित् शब्द बुद्धि की इस चिदात्मयोगावस्था का भी समर्थन कर रहा है। **'चिद्रूपा या सा चित्'** ही इस द्वितीय निर्वचन का स्वरूप है।

## इति–'चित्'–शब्दनिर्वचनम् (१०)



## ६४–'संवित्'–शब्दनिर्वचनम्–(११)

**'समित्येकीभावे'** इस नैगमिक सिद्धान्तनुसार 'सम्' उपसर्ग एकीभाव का वाचक है। 'संवित्' शब्द के 'सम्-वित्' ये विभाग हैं। विद्लृ-लाभे,–विद–सत्तायां,–विद-ज्ञाने–, तीनों धातुओं से 'वित्' का सम्बन्ध है। तात्पर्य्य इसका यह है कि, 'वित्' का अर्थ 'ज्ञान' भी है, सत्ता भी है, लाभ भी है। सत्ता 'अस्ति' भाव है, यही **'सत्'** है। ज्ञान **'चित्'** है। लब्ध रस **'आनन्द'** है। सत्–चित्–आनन्द–की समष्टि ही 'सच्चिदानन्द–ब्रह्म' है। दार्शनिक परिभाषानुसार सत् **'अस्ति'** है, चित् **'भाति'** है, आनन्द **'प्रिय'** है। अस्ति–भाति–प्रिय–नाम–रूप, इन पाँच विवर्त्तों में आदि की त्रयी 'आत्मा' हैं, अन्तिमद्वयी विश्व है। अस्ति का विकास **'क्षर'** प्रपञ्च से, भाति का विकास 'अक्षर' प्रपञ्च से, एवं प्रिय का विकास 'अव्यय' प्रपञ्च से सम्बन्ध रखता है। आनन्द, विज्ञान, मनः, प्राण, वाक्, अव्यय की ये पाँच कलाएँ मानीं गईं हैं। इनमें आनन्द 'आनन्द' है, यही रसलक्षण 'प्रिय' है। विज्ञान चित् है, यही 'भाति' है। मनःप्राणवाक्समष्टि 'सत्' है, यही 'अस्ति' है। आनन्दप्रधान वही अव्ययात्मा 'अव्यय' है, विज्ञानप्रधान वही अव्ययात्मा 'अक्षर' है, एवं मनःप्राण–वाक्प्रधान वही अव्ययात्मा आत्मक्षर है। इसप्रकार आनन्दघन–रसैकघन–निष्कल वही अव्यय अपने त्रिविवर्त्तों के द्वारा अव्यय–अक्षर–क्षररूप में परिणत होकर त्रिसंस्थ बना हुआ है। आरम्भ में 'सम्' बना हुआ आत्मा सृष्टिदशा में 'विषम' बन रहा है। निम्न लिखित परिलेख को लक्ष्य बना कर ही 'संवित्' शब्द की मीमांसा करनी चाहिए।

पञ्चपर्वा समष्टि विश्वम्

| | | | |
|---|---|---|---|
| (१) १-स्वयम्भूः<br>(२) २-परमेष्ठी | —आनन्दप्रधाना अव्ययात्मसंस्था (आनन्दः—आनन्दः-प्रियम् | | |
| (३) १-सूर्य्यः | —विज्ञानप्रधाना अक्षरात्मसंस्था (विज्ञानम्—चित्-भातिः | —विश्वेश्वरः | |
| (४) १-चन्द्रमाः<br>(५) २-पृथिवी | —मनःप्राणवाङ्मयी क्षरात्मसंस्था (मनःप्राणवाग्भावाः-सत्-अस्ति | | |

विज्ञानप्रधाना अक्षरात्मसंस्था में ही सूर्य्य का उपभोग हो रहा है। मध्यस्थ होने से इस ज्ञानरूपा-भाति-रूपा-विलक्षणा वित् में ऊर्ध्वस्था आनन्दरूपा-प्रियरूपा-वित् एवं अधोऽवस्थिता मनःप्राण-वागूरूपा-सद्रूपा-अस्तिलक्षणा वित्, दोनों का समन्वय हो रहा है। इसप्रकार सृष्ट्यारम्भ में सम्-भावात्मक बने हुए सच्चिदानन्द के सत्-चित्-आनन्दानुगता तीनों वित्-सम्पत्तियों का सृष्टिदशा में भी केवल मध्यस्थ सूर्य्य में हीं एकत्र समन्वय हो रहा है। यहाँ आत्मा एक रूप से, किंवा अपनी रूपत्रयी-स्वरूप से विकसित हो रहा है। अतएव सौर 'वित्' को त्र्यात्मक माना जा सकता है। अतएव च सर्वसमन्वयात्मिका सौरी 'वित्' को आत्मैकीभावप्रवृत्ति के कारण 'सम्' उपाधि से युक्त करते हुए 'संवित्' नाम से व्यवहृत किया जा सकता है।

| | | |
|---|---|---|
| १-लाभार्थको-'विद' धातुः ( विद्लृ-लाभे )—वित्-अव्ययानुगता | | |
| २-ज्ञानार्थको-'विद' धातुः ( विद-ज्ञाने )—वित्-अक्षरानुगता | —अत्र समन्वयः-सैषा- | |
| ३-सत्तार्थको-'विद' धातुः ( विद-सत्तायाम् )वित्-क्षरानुगता | 'संवित्' | |

सम्-भावात्मिका सौरी वित् ही तत्प्रसूता बुद्धि की 'वित्' है। इस सर्वसमन्वयभावात्मिका वित् की दृष्टि से बुद्धि को भी अवश्य ही 'संवित्' कहा जासकता है। बुद्धि के इस आत्मानुगत संवित्-भाव के विकास से ही अध्यात्मसंस्था में समत्वलक्षणा बुद्धियोगसम्पत् का उदय होता है। इसी के उदय से सविशेष भी भूतात्मा निर्दोष-समब्रह्म में प्रतिष्ठित होता हुआ समदर्शी बन कर नानात्वनिबन्धन मृत्युभाव से विमुक्त होजाता है। यही 'संवित्' का चरम फल है। ब्राह्मणग्रन्थों में भी-'**संविदा देयम्**' (तै॰आ॰ ७।११।३) '**वागष्टमी ब्रह्मणा संविदाना**'-'**ब्रह्मणा संवित्तो**' (शत॰ ब्रा॰···)-'**सा हि सर्वगता संवित्**' इत्यादिरूप से संवित्-ज्ञान को सर्वसंग्राहक ही माना है। भेददर्शनावरणपूर्वक अभेददर्शनानुगता ऊर्ध्व-अधोऽवस्थित-अव्ययात्मक्षरा-नुगृहीता-सर्वरूपा बुद्धिगता-अक्षरात्मिका वित् ही संवित् है। बुद्ध्यादि शब्द जहाँ बुद्धिमात्र के प्रातिस्विक विवर्त्तों के संग्राहक हैं, वहाँ 'संवित्' शब्द इसी बुद्धि के अवारपारीण सर्वव्यापक सर्वात्मक, अतएव सम-भावात्मक रूप का संग्राहक बना हुआ है।

समभावापन्न, सर्वसमन्वयलक्षण 'समब्रह्म' * नामक अव्ययपुरुष ही मानव का मुख्य 'आत्मा' है, जो ज्योतिषां ज्योतिर्धन बनता हुआ 'स्वयंप्रभा'-त्मक माना गया है। वैराग्यबुद्धि के द्वारा ही इस समब्रह्म का अनुग्रह प्राप्त हुआ करता है। अतएव अव्ययात्मरूपा स्वतःप्रकाशलक्षणा 'संवित्' का सम्बन्ध वैराग्यबुद्धि के साथ ही मान लिया गया है। चतुर्विध विद्याबुद्धियों में संविद्रूप-अव्ययात्मा से अभिन्न बनी रहने वाली 'वैराग्यविद्याबुद्धि' भी इसी हेतु से 'संवित्' कहलाने लगती है। जिसप्रकार 'शरीर' के आधार पर **'आदेश'** प्रतिष्ठित है, मन के आधार पर **'उपदेश'** प्रतिष्ठित है, सामान्य बुद्धि के आधार पर **'अनुशासन'** प्रतिष्ठित है, एवमेव वैराग्यबुद्धिसहकृत अव्ययात्मा के आधार पर **'संवित्'** प्रतिष्ठित है। शरीर-मनो-बुद्ध्यनुगत आदेश उपदेश-अनुशासन भले ही निष्फल प्रमाणित हो जायँ, किन्तु अव्ययात्मानुगता 'संवित्' कदापि निष्फल नहीं बन सकती। वैराग्यबुद्धियोगनिष्ठ आर्ष मानव प्रधानरूप से इस 'संवित्' की ही उपासना किया करते हैं, जिसका **'भा० हिं० मा० की भावुकता'** नामक खण्डचतुष्टयात्मक सामयिक-निबन्ध के चतुर्थखण्ड में विस्तार से विश्लेषण हुआ है। निम्न लिखित वचन इसी 'संवित्' का यशोगान कर रहे हैं।

**मासाब्दयुगकल्पेषु गतागम्यस्वनेकधा ॥**
**नोदेति नास्तमत्येति 'संविदे' षा स्वयंप्रभा ॥१॥**
**कर्त्तारञ्च क्रियां तद्वत् व्यावृत्तविषयानपि ॥**
**स्फोरयेदेकयत्नेन योऽसौ संवित् स्वयं वपुः ॥२॥**

१-आत्मा-तदनुगता—'संवित्' ( वैराग्यबुद्ध्यनुगता )।
२-बुद्धिः—तदनुगतं—'अनुशासनम्' ( सामान्यबुद्ध्यनुगतम् )।
३-मनः—तदनुगतः—'उपदेशः' ( प्रज्ञानमनोऽनुगतः )।
४-शरीरम्-तदनुगतः—'आदेशः' ( भौतिकशरीरानुगतः )।

**इति-'संवित्'-शब्दनिर्वचनम् (११)**

## ६५-'प्रतिपत्'-शब्दनिर्वचनम् (१२)-

'प्रतिपत्' शब्द 'अनुचर' शब्दसापेक्ष है। **'आज्यपृष्ठ'**-वत् **'प्रतिपदनुचरौ'** भी वैदिक विज्ञान का एक महत्त्व पूर्ण विषय है। मूलाधार 'प्रतिपत्' कहलाया है, क्योंकि मूल से विनिर्गत तूल मूलाधार में ही प्रपन्न (आश्रित) रहते हैं। लौकिक उदाहरण के लिए राजा प्रतिपत् है, प्रजा अनुचर है। गृहस्वामी प्रतिपत् है, तत्परिवार अनुचर है। गुरु प्रतिपत् है, शिष्यवर्ग अनुचर है। न्यायाधीश प्रतिपत् है, तत्कर्म्मसहयोगी-वर्ग अनुचर है। शास्त्रीय उदाहरण के लिए-सुप्रसिद्ध प्रतिपत् (पड़वा) तिथि प्रतिपत् है, शेष १५ तिथियाँ प्रतिपत् से उपक्रान्त होतीं हुईं अनुचर हैं। ईश्वर प्रतिपत् है, तदाश्रित-तत्प्रपन्न आदिदैविक-आधिभौतिक-आध्यात्मिक प्रपञ्च अनुचर हैं। चन्द्रमा प्रतिपत् है, नक्षत्र अनुचर हैं। आधिदैविक सृष्टिविज्ञान, सृष्टिस्थिति, दृष्टि, भेद से तीन भागों में विभक्त माना गया है। सृष्टि स्वयम्भू-मूला है, स्थिति सूर्य्यमूला है, दृष्टि पृथिवी-मूला है। स्वयम्भूपर्व विश्वेश्वर का शिरःस्थानीय है, सूर्य्य हृदयस्थानीय है, पृथिवी पादस्थानीया है। अतएव

---

*** इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः ॥**
**निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥ गीता ५।१९।**

इन तीनों सृष्टिविज्ञानों को शिरोमूल सृष्टिविज्ञान, हृन्मूल सृष्टिविज्ञान, पादमूल सृष्टिविज्ञान, नामों से व्यवहृत किया जासकता है। सृष्टि (उत्पत्ति) का आरम्भ स्वयम्भू से होता है। आगे की परमेष्ठी-सूर्य्यादि सृष्टियाँ स्वयम्भूमूला हैं। अतएव इस सृष्टिदृष्टि से स्वयम्भू को प्रतिपत् माना जायगा, एवं परमेष्ठयादि चारों को अनुचर कहा जायगा। यही पहिला सृष्टयात्मक प्रतिपदनुचर-भाव है। सृष्टि की स्थिति आदानविसर्गात्मक यज्ञद्वारा हृदयस्थ सूर्य्य पर निर्भर है। इस स्थितिदृष्टि से सूर्य्य प्रतिपत् माना जायगा, एवं स्वयम्भू आदि चारों पर्व इसके अनुचर मानें जायँगे। यही दूसरा स्थित्यात्मक प्रतिपदनुचर-भाव है। सृष्टि की दृष्टि से पादस्थानीया पृथिवी प्रतिपत् मानी जायगी, शेष चारों पर्व अनुचर मानें जायँगे। एवं यही तीसरा दृष्टयात्मक प्रतिपदनुचरभाव कहलाएगा। तात्पर्य्य–उत्पत्तिरूपा सृष्टि की अपेक्षा स्वयम्भू सर्वमूल है, एवं स्थितिरूपा सृष्टि की अपेक्षा सूर्य्य सर्वमूल है, एवं दृष्टिरूपा सृष्टि की अपेक्षा पृथिवी सर्वमूला है। क्योंकि स्थितिमूलक सृष्टिविज्ञान के अनुसार सूर्य्य ही प्रतिपत् है। अतएव तत्प्रसूता सूर्य्यस्थानीया बुद्धि को भी अवश्य ही 'प्रतिपत्' कहा जासकता है। आध्यात्मिक अव्यक्त,–महानात्मा, प्रज्ञान, भूतात्मा, चारों खण्डात्मपर्व मध्यस्था बुद्धि के आधार पर ही प्रतिष्ठित हैं। **'बुद्धिनाशात् प्रणश्यति'** के अनुसार बुद्धिनाश से सब कुछ विनष्ट है, एवं बुद्धिस्थिति से सबकुछ सुरक्षित है। बुद्धि के इस सर्वाश्रयभूत धर्म्म की अपेक्षा से ही इसे **'प्रतिपत्'** कहना अन्वर्थ बनता है।

प्रतिपत् की अन्तिम सीमा का ही नाम अमावास्या है, एवं प्रतिपत् की अन्तिम सीमा का ही नाम पूर्णिमा है। अमागर्भिता तिथियों की, तथा पूर्णिमागर्भिता तिथियों की आश्रयभूमि भी यही प्रतिपत् है। प्रतिपत्स्थानीय सूर्य्य के आधार पर ही चान्द्र अमान्त–पूर्णिमान्त तिथियों का आविर्भाव तिरोभाव होता है। ठीक यही स्थिति अध्यात्म में समझिए। शिरोमूललक्षण ब्रह्मरन्ध्र से आरम्भ कर हृदयस्थान–पर्य्यन्त प्रदेश वह आकाश है, जिसमें चन्द्रमास्थानीय प्रज्ञानमन परिक्रमा लगाता हुआ तिथि-भावों का अनुगामी बना रहता है। हृदयस्थान में विज्ञानात्मक सूर्य्य प्रतिष्ठित है। इससे ज्योति का विनिर्गम हो रहा है। प्रज्ञानमन अर्करूप से हृदय से चल कर ब्रह्मरन्ध्र पर्य्यन्त अनुधावन करता है। वहाँ से चल कर पुनः हृदयस्थान में अपीत हो जाता है। दक्षिणपार्श्व सौराग्निप्रधान होने से आध्यात्मिक कृष्णपक्ष है, वामपार्श्व चान्द्रसोमप्रधान होने से शुक्लपक्ष है। प्रज्ञानरूप चन्द्रमा का हृदयस्थान से वामपार्श्व की ओर ऊर्ध्व गमन आरम्भ हुआ। इसका तात्पर्य्य यह हुआ कि, शुक्लप्रतिपत्स्थानीय हृदय से चन्द्रमा वामपार्श्वानुगत शुक्लपक्ष की ओर चलने लगा। वामपार्श्व के तेजोनाड्यनुगत शुक्लपक्षगर्भित ( वामपार्श्वगर्भित ) कण्ठस्थान–समतुलित वाग्भाग ( मुखभाग ) के समीप आते आते मन आधा ( एक चतुर्थांश ) प्रकाशित हो गया। यही इसकी शुक्लाष्टमी कहलाई। यहाँ से क्रमशः ऊपर जाता हुआ ब्रह्मरन्ध्र में पहुँच गया। **'अग्निर्वाग्–भूत्वा मुखं प्राविशत्'** के अनुसार अग्निस्थानीय मुख पृथिवी ( भूपिण्ड ) स्थानीय माना गया है। वाक्–प्राण–चक्षु, तीनों इन्द्रियों का अग्नि–वायु–रवि से ही तो निर्म्माण हुआ है। ये तीनों क्रमशः पृथिवी–अन्तरिक्ष–द्युलोक के ही तो प्राण हैं। अतएव तदात्मिका वाक् ( मुख ), प्राण ( नासिका ), चक्षुर्गोलकों को अवश्य ही आध्यात्मिक पृथिवी–अन्तरिक्ष–द्युलोक कहा जा सकता है। जब चन्द्रमा और सूर्य्य, दोनों के मध्य में भूपिण्ड आजाता है, दूसरे शब्दों में जब चन्द्रमा पृथिवी की परिक्रमा लगाता हुआ सूर्य्य से वियुक्त होकर पृथिवी और सूर्य्य के ठीक सामने आजाता है, तभी इस पर सूर्य्य का प्रकाश पड़ता है, एवं यही पूर्णिमाकाल माना गया है। ठीक यही स्थिति अध्यात्म में समझिए। हृदय स्थान में विद्यात्मलक्षण सूर्य्य प्रतिष्ठित है। मुखस्थान भूपिण्ड है। ब्रह्मरन्ध्रस्थान हृदय से ठीक सामने का स्थान है। जब

यहाँ पर मनोरूप चन्द्रमा पहुँच जाता है। दूसरे शब्दों में जब चन्द्ररूप मन पृथिवीरूप मुखस्थान की परिक्रमा लगाता हुआ सूर्य्यरूपा बुद्धि से वियुक्त होकर पृथिवीरूप मुखस्थान की ओर बुद्धिरूप सूर्य्य के ठीक सामने आजाता है, तभी इस पर बुद्धिरूप सूर्य्य का प्रकाश पड़ता है, एवं यही इसका पूर्णिमाकाल है। यही विज्ञान-भाषा में 'जाग्रदवस्था' कहलाई है। ब्रह्मरन्ध्र से नीचे नीचे प्रतिष्ठित सम्पूर्ण ज्ञान-कर्म्मेन्द्रियाँ ब्रह्मरन्ध्र में प्रतिष्ठित-बुद्धिज्योति से ज्योतिष्मान् बने हुए मन की ज्योति से युक्त होकर प्रकाशित होतीं हुईं स्वव्यापार आरम्भ कर देतीं हैं एवं यही जाग्रदवस्था है, जिसका आध्यात्मिक-पूर्णिमाकाल से सम्बन्ध है। ब्रह्मरन्ध्र की चरम सीमा पर पहुँच कर मन अब दक्षिणपार्श्व की ओर से हृदयाभिमुख बना। यही उपक्रमस्थान कृष्णपक्ष की प्रतिपत् तिथि कहलाया। दक्षिणपार्श्व के तेजोनाड्यनुगत-कृष्णपक्षगर्भित (दक्षिणपार्श्वगर्भित), कण्ठस्थानसमतुलित वाग्भाग (मुखस्थान) के समीप आते आते प्रकाश आधा रह गया, यही इसकी आध्यात्मिक कृष्णाष्टमी कहलाई। यहाँ आकर चेतना अन्तर्मुख बन गई। यहाँ से ऊपर की ज्ञानेन्द्रियों का व्यापार तो अवरुद्ध होगया। केवल मुख, तथा हस्त-पादादि को थोड़ा प्रकाश मिला। यही आध्यात्मिक-'स्वप्नावस्था' कहलाई, जिसमें वाग्व्यापार ( बड़बड़ाना ), हस्त-पादादि प्रक्षेप-अस्तव्यस्तरूप से होते रहते हैं। चेतना की आत्यन्तिक अपीति नहीं है, इसलिए तो इस अवस्था को सुषुप्ति नहीं कहा जासकता। चेतना के आत्यन्तिक उद्रेक का अभाव है, इसलिए इसे जाग्रति नहीं कहा जासकता। अपितु उभयधर्म्म-समावेश से इसे 'सान्ध्यावस्था' ही माना गया है, जैसा कि-**'सन्ध्ये सृष्टिराह हि'** इत्यादि व्याससूत्र से प्रमाणित है। यहाँ से मन ज्यों-ज्यों हृदयाभिमुख होता गया, त्यों त्यों इसका इन्द्रियानुगत ऊर्ध्वभाग तमोरूप में परिणत होने लगा। जब यह हृदयस्थान में पहुँच कर सूर्य्यरूपा बुद्धि से मिल कर पुरीततिनाड़ी में चला गया, तो ऊर्ध्वभाग आत्यन्तिक रूप से तमोभाव में परिणत होगया। इन्द्रियवर्ग प्रकाश से सर्वथा वञ्चित होगया। यही तीसरी सुषुप्त्यवस्था कहलाई, जिसका-**'स्वमपीतो भवति'** निर्वचन से 'स्वपिति' शब्द के द्वारा अभिनय किया जाता है। **'दर्शः सूर्य्येन्दुसङ्गमः'** के अनुसार सूर्य्य के साथ चन्द्रमा के मिल जाने का ही नाम अमावास्या है। जब पृथिवी की परिक्रमा करता हुआ चन्द्रमा सूर्य्य की ओर चला जाता है, सूर्य्यसम्मुख होजाता है, तो इसका पितृप्राणप्रधान ऊर्ध्वभाग तो प्रकाशित होजाता है, एवं पृथिव्यनुगत अधोभाग अप्रकाशित होजाता है, यही अमावास्या है। पृथिवीस्थानीयमुख की परिक्रमा लगाता हुआ चन्द्रस्थानीय मन जब सूर्य्यस्थानीया बुद्धि की ओर चला जाता है-सम्मुख होजाता है, तो इसका बुद्ध्यनुगत-अतएव अधोलक्षण (इन्द्रियानुगत) अर्द्धभाग अप्रकाशित हो जाता है, और यही आध्यात्मिक अमावास्याकाल है। इसप्रकार अधिदैवतवत् चान्द्र-परिभ्रमणानुगता अधिदैवतसंस्था की भाँति मनःपरिभ्रमणानुगता इस अध्यात्मसंस्था में भी दर्श-पौर्णमास हुआ करता है, जिसकी मूलप्रतिष्ठा प्रतिपत् ही है।

प्रकृति में सूर्य्यस्थानसंलग्न चन्द्रोपक्रमस्थान का नाम शुक्लप्रतिपत् है, एवं सौरमहिमामण्डलान्तःसीमानुगत चन्द्रावसानस्थान का नाम कृष्णप्रतिपत् है। सूर्य्यस्थान उक्थस्थान है, सूर्य्यमण्डलस्थान अर्कस्थान है। इस दृष्टि से सूर्य्य ही उभयप्रतिपत्स्वरूप बन रहा है। अतः सूर्य्य को ही प्रतिपत् कहा जायगा, चाहे वह शुक्लप्रतिपत् हो, अथवा कृष्णप्रतिपत्। ठीक यही स्थिति अध्यात्म में समझिए। हृदय में सूर्य्यरूपा बुद्धि उक्थरूप से प्रतिष्ठित है। इस स्थान से संलग्न चन्द्ररूप मनका उपक्रम स्थान ही शुक्लप्रतिपत् है। हृदयस्थ उक्थ विज्ञानात्मा की रश्मियाँ ब्रह्मरन्ध्र पर्य्यन्त व्याप्त रहतीं हैं। ब्रह्मरन्ध्रानुगत विज्ञानरश्मिमण्डल ही अर्कमण्डल है। इस बुद्धिरश्मि-मण्डल की अन्तिम सीमारूप ब्रह्मरन्ध्रानुगत मनोगत्यवसान-स्थान का ही नाम

कृष्णप्रतिपत् है। इसप्रकार अधिदैवतवत् अध्यात्म में भी बुद्धिरूप सूर्य्य ही उभयप्रतिपत् का स्वरूपसमर्पक बना हुआ है। बुद्धिस्वरूपसंग्राहक 'प्रतिपत्' शब्द हमें आदेश दे रहा है कि, मुझ से (प्रतिपत् शब्द से) बुद्धि की मनोऽनुगता उस स्थिति का ग्रहण करो, जिसका आध्यात्मिक दर्श-पूर्णिमा-प्रवृत्ति से सम्बन्ध है। यही 'प्रतिपत्' शब्द का दूसरा वैज्ञानिक निर्वचन है, जिसका परिलेख से स्पष्टीकरण होरहा है।

**प्रतिपत्स्वरूपदिग्दर्शनपरिलेखः—**




**इति-'प्रतिपत्'-शब्दनिर्वचनम् (१२)**

## ६६–'ज्ञप्ति'–शब्दनिर्वचनम्–(१३)

'ज्ञप-मिच' (चु० प० से०) धातु से बाहुलकात् क्तिन् प्रत्यय के द्वारा 'ज्ञप्ति' शब्द निष्पन्न हुआ है, जिसका अर्थ है—ज्ञान, और ज्ञापन, जैसा कि–**'अयं ज्ञाने, ज्ञापने च वर्त्तते'** इस दीक्षितपङ्क्ति से प्रमाणित है। ज्ञान का अर्थ है जानना, एवं ज्ञापन का अर्थ है 'जनाना'। इन्द्रियद्वारा संस्काररूप से प्रज्ञानमन पर आए हुए विषयों को जानना भी बुद्धि का ही काम है, एवं स्वचित्–प्रदानद्वारा प्रज्ञान मन के सहयोग से इन्द्रियों को विषयज्ञान कराना भी बुद्धि का ही काम है। इसप्रकार सांसारिक विषयबोध से वही बुद्धि जानने वाली भी बन रही है, एवं ऐन्द्रियक ज्ञानापेक्षया वही बुद्धि जनाने वाली भी बन रही है। संस्कारावच्छिन्ना, तथा इन्द्रियानुगता, अतएव ज्ञान–ज्ञापनोभयात्मिका ऐसी बुद्धि ही **'ज्ञप्ति'** कहलाई है।

### इति–'ज्ञप्ति'–शब्दनिर्वचनम् (१३)

——*——

## ६७–'चेतना'–शब्दनिर्वचनम्–(१४)

'चित्'–और 'चेतना' शब्द आज सर्वसाधारण में पर्य्याय मानें जा रहे हैं। कारण यही प्रतीत होता है कि, बुद्धितत्त्वसंग्राहक शब्दों में चित्–और चेतना, दोनों शब्द पठित हैं, परन्तु तत्त्वतः दोनों शब्द विभिन्नार्थों के ही वाचक हैं। बुद्धि अपनी अग्निचिति के सम्बन्ध से, एवं चिल्लक्षण चिदात्मा की विकास-भूमि होने से 'चित्' कहलाई है। यही बुद्धि चिदात्मा की चितिप्रवृत्ति से 'चेतना' कहलाई है। **'चीयते-अनया सा'—'चिनोति या सा'**—इत्यादि निर्वचनात्मक 'चेतना' शब्द का अर्थ है–'चिति करने वाला तत्त्व'। चिति करने वाला कौन ?, उत्तर है–'अक्षर', जो गीता में 'पराप्रकृति' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। सर्वबलविशिष्टरसैकघन अखण्ड परात्परब्रह्म का यत्किञ्चित् प्रदेश मायाबलोदय से सीमित हो गया। माया–वच्छिन्न वही निष्कल परात्पर 'अव्यय' कहलाया। इस मायोदय के साथ साथ ही केन्द्रबल का उदय हुआ। यही केन्द्रबल अक्षर कहलाया। इसी के स्थितिगर्भित-आगति–गति व्यापार से उस मायी अव्ययपुरुष पर रस–बल की चिति हुई। रसचिति अन्तश्चिति कहलाई, यही रसबलके तारतम्य से आनन्द–विज्ञान–भेद से दो भागों में विभक्त हो गई। बलचिति बहिश्चिति कहलाई। यही बलरस के तारतम्य से प्राण–वाक् भेद से दो भागों में विभक्त हो गई। इसप्रकार केन्द्रस्थित विशुद्ध मनोमूर्त्ति, अतएव निष्कल अव्ययपुरुष हृदयरूपा अक्षरप्रकृति के व्यापार से होने वाली अन्तः–बहिश्चितियों से पञ्चकल बनता हुआ चिदात्मा बन गया। चिदात्मा का चिदात्मत्त्व क्योंकि अक्षरव्यापार पर अवलम्बित है, दूसरे शब्दों में अक्षर ही स्वव्यापार से मनोमूर्त्ति अव्यय पर आनन्दादि का चयन करता हुआ उसे 'चिदात्म' स्वरूप मे परिणत करता है, अतएव ( इस चितिप्रवृत्ति के कारण ही ) अक्षर को 'चेतना' नाम से व्यवहृत किया जाना अन्वर्थ बनता है। चित् स्वयं वह अव्ययपुरुष है, जिस पर रसबल की चिति होती है। चेतना वह अक्षरतत्त्व है, जो आदान–विसर्ग–द्वारा चिति करता है। चित् ज्ञानप्रधान तत्त्व है, चेतना क्रियाप्रधान तत्त्व है। और इस दृष्टि से चित्–चेतना–शब्दों की विभिन्नार्थवाचकता भली भाँति प्रमाणित हो जाती है।

चितिप्रवर्त्तक, अतएव 'चेतना' नाम से व्यवहृत अक्षर की प्रतिष्ठाभूमि 'सूर्य्य' माना गया है। अतएव आधिदैविक बुद्धिस्थानीय सूर्य्य को अवश्य ही 'चेतना' कहा जा सकता है। बुद्धि इसी अक्षरप्रधान

सूर्य्य का अंश है। अतएव इसे भी निःसंदिग्धरूप से इस चितिप्रवृत्त्यपेक्षा से 'चेतना' कहना अन्वर्थ बन रहा है। अधिदैवत में यदि सौर अक्षरद्वारा चिदात्मा का स्वरूप विकसित होता है, तो अध्यात्म में बुद्धिभुक्त अक्षरद्वारा चिदात्मा का स्वरूप निष्पन्न होता है। यह चितिभाव बीजचिति, देवचिति, भूतचिति, भेद से तीन भागों में विभक्त माना गया है। अव्ययप्रधाना आत्मचिति बीजचिति है। अक्षरप्रधाना प्राणचिति देवचिति है। क्षरप्रधाना वाक्चिति भूतचिति है। भूतचिति स्थूलशरीर की, देवचिति सूक्ष्मशरीर की, एवं बीजचिति कारणशरीर की मूलप्रतिष्ठा बनती है। इन तीनों चितियों की समष्टि ही शरीरत्रयी है। इस चितित्रय-सम्बन्ध से ही शरीरत्रयी की समष्टिरूप शरीर को 'काय' कहा गया है। इन तीनों चितियों की प्रवृत्ति मध्यस्थ अक्षरात्मा से ही हुई है। अतएव अक्षर को ही 'चेतना' कहना सार्थक बनता है। ज्ञानजनित संस्कार 'भावना' कहलाए हैं, कर्म्मजनित संस्कार 'वासना' कहलाए हैं। प्रज्ञानमनोऽनुगत-प्रज्ञाभुक्त भावनासंस्कारपुञ्ज **'विद्याचिति'** है। प्रज्ञानमनोऽनुगत-प्राणभुक्त-वासनासंस्कारपुञ्ज **'कर्म्मचिति'** है। इन दोनों प्रज्ञान-चितियों की प्रवृत्ति भी अक्षरात्मिका बुद्धि के सहयोग पर ही निर्भर है। इस दृष्टि से भी अक्षरात्मिका बुद्धि को 'चेतना' शब्द से व्यवहृत करना अन्वर्थ बन रहा है। तात्पर्य्य-अपने प्रातिस्विक अक्षरधर्म्म की अपेक्षा से वही बुद्धितत्त्व अपने चितिप्रवर्त्तक अर्कभाव से 'चेतना' कहलाया है।

## इति-'चेतना'-शब्दनिर्वचनम् (१४)



## ६८-'विज्ञान'-शब्दनिर्वचनम्-(१५)

अवस्थाकृत भेदनिबन्धन-पूर्व प्रतिपादित बुद्धि, मनीषा, धिषणा, आदि शब्द जिस सीमा पर्य्यन्त समानार्थक हैं, उस सीमा पर्य्यन्त इन्हें परस्पर अभिन्नार्थक भी माना जा सकता है। परन्तु एकहेलया सर्वत्र सभी स्थलों में सभी शब्दों का प्रयोग कर देना, 'कोश में पठित हैं', इस कारणमात्र से इनमें पर्य्यायसम्बन्ध मान बैठना सर्वथा तत्त्वदृष्टि-विरुद्ध है। अपने उक्थ-अर्क-रूपों से विभिन्न उपाधियों के सम्बन्ध से बुद्धि-मनीषा-प्रज्ञा-आदि चौदह विवर्त्तभावों में विभक्त यह सौराक्षरात्मक बुद्धितत्त्व ही विज्ञानकाण्ड में **'विज्ञानात्मा'** नाम से प्रसिद्ध हुआ है। प्रसङ्गोपात्त बुद्धि के इस 'विज्ञान' शब्द का भी तात्त्विक समन्वय कर लेना चाहिए। तत्तद्विशेषाकाराकारित तत्तद्विशेष नाम हीं स्वयं अपना तात्त्विक निर्वचनार्थ हमारे सम्मुख उपस्थित कर रहे हैं। यही तो संस्कृतभाषा का इतर समस्तभाषापेक्षया सर्वोत्कृष्टत्व, पूर्णत्व, विलक्षणत्व, तथा विज्ञानत्व है। 'विज्ञान' शब्द स्वयं ही अपने तात्त्विक अर्थ का स्पष्टीकरण कर रहा है।

'विज्ञान' शब्द में **'वि-ज्ञान'** दो विभाग हैं। विरुद्ध, विशेष, विविध, तीनों अर्थों का 'वि' उपसर्ग से सम्बन्ध है। अतः **'विरुद्धं ज्ञानं विज्ञानम्'—'विशेषं ज्ञानं विज्ञानम्—' —'विविधं ज्ञानं विज्ञानम्'** —विज्ञान शब्द के तीनों निर्वचनार्थ हो सकते हैं। ज्ञान, और कर्म्म, दोनों तत्त्वों के तीन तीन विवर्त्त मानें गए हैं। वास्तविक ज्ञान ( जैसे को तैसा समझना ) ज्ञानात्मक **'ज्ञान'** है। जो जैसा है, उसे उससे विरुद्ध समझना विरुद्धज्ञानात्मक **'विज्ञान'** है। अज्ञानावृत-मोह-लक्षण ज्ञान **'अज्ञान'** है। इसप्रकार 'ज्ञान-विज्ञान-अज्ञान' भेद से ज्ञान के तीन विवर्त्त हो रहे हैं। वास्तविक कर्म्म ( जैसा करना चाहिए, वैसा करना ) कर्म्मात्मक **'कर्म्म'** है। विपरीत कर्म्म (जैसा करना चाहिए, उससे विरुद्ध करना) विरुद्ध कर्म्मात्मक **'विकर्म्म'**

उक्त दोनों विकासों से विभिन्नजातीय है। बालक स्वशरीरसीमा से युक्त रहता हुआ दृढतामूलक विकास का अनुगामी बनता है। पुष्पकलिका स्वशरीरसीमा से प्रवृद्ध हो कर अधिकदेशव्याप्तिमूलक विकास की अनुगामिनी बनती है। सूर्य्यानुगत विकास न तो सूर्य्यबिम्बात्मक सूर्य्यशरीर की दृढ़ता से सम्बन्ध रखता, न पुष्पकलिका की भाँति तत्स्थानीय स्वयं सूर्य्यपिण्ड अधिक देश का अवगाहन करता। अपितु सूर्य्यपिण्ड से निकलने वालीं रश्मियों का रश्मिमण्डल ही इसका विकासात्मक स्वरूप बनता है। बच्चे की बुद्धि का आयतन नहीं बढ़ता, अपितु उसकी मृदुता-कोमलता हट जाती है, वह स्थिरभावापन्न हो जाती है। यही बुद्धिस्थैर्य्य 'प्रौढि' कहलाई है। यही प्रौढता है। पुष्प में ठीक इससे उल्टा है। पुष्पकलिका कठिन होती है, दृढ होती है। पुष्प मृदु होता है। मृदुभाव में परिणत होकर अधिक प्रदेश में व्याप्त हो जाने वाला यह पुष्पकलिका का ऐश्वर्य्य बालैश्वर्य्य से विभिन्न है। सूर्य्य में न काठिन्य है, न मृदुता है, एवं न अधिक देशावगाहित्व ही है। अपितु रश्मिरूप से इसका ऐश्वर्य्य विकसित होता है। इसप्रकार तत्तत् पदार्थों के तत्तत् विभिन्नगुणक-प्राकृतिक स्वरूप-धर्म्मों के अनुरूप ही तत्तद्विकासलक्षण तत्तदैश्वर्य्य विभक्त हो रहे हैं।

## ३८-महिमा, और विकास का पार्थक्य—

महित्त्व को लक्ष्य बना कर ही ऐश्वर्य्य शब्द प्रयुक्त हुआ है। ईश्वरता, सामर्थ्य एक वस्तुतत्त्वविशेष है। इस ईश्वरता का भाव ही 'ऐश्वर्य्य' कहलाया है। महिमा-शाली पुरुष ही ऐश्वर्य्य-सम्पत्ति से सम्पन्न बना रहता है। पूर्व के ऐश्वर्य्यस्वरूप-दिग्दर्शन से महिमा, और विकास की अभिन्नता सिद्ध हो रही है। परन्तु वस्तुतः ऐसा है नहीं। महिमालक्षण ऐश्वर्य्य भिन्न वस्तुतत्त्व है, एवं ऐश्वर्य्यविकास भिन्न वस्तुतत्त्व है। उदाहरण के द्वारा समन्वय कीजिए। ऐश्वर्य्यलक्षण महिमा के रहने पर भी यदि उसका विकास नहीं होता, तो इस विकास के अभाव में ऐश्वर्य्य के रहते हुए भी अनैश्वर्य्यमूला अस्मिता का प्रवेश हो जाता है। एक स्थान पर प्रज्ज्वलित दीपक रक्खा है। दीपार्चिमण्डल ( दीपकप्रकाशमण्डल ) दीपबिम्ब ( लौ ) का ऐश्वर्य्य है, महिमा है। हमनें उस दीपक को किसी काष्ठादि के ढक्कन से ढाँक दिया। इस बाह्य आवरण से दीप-प्रभारूप ऐश्वर्य्य का नाश तो नहीं हुआ, परन्तु उसका विकास अवश्य रुक गया। अतएव जो दीपक अपने ऐश्वर्य्य की विकासदशा में अन्धकार को अभिभूत कर देता था, वही दीपक आगन्तुक काष्ठावरणरूप अस्मिता ( संकोच ) के सम्बन्ध से ऐश्वर्य्य के विकास से वञ्चित रहता हुआ अन्धकाराभिभव में असमर्थ बन गया। अविकासलक्षणा अस्मिता ने विद्यमान भी ऐश्वर्य्य के विकास का अभिभव कर डाला। इस सम्बन्ध में यह भी स्मरण रखना चाहिए कि, आवरण की प्रबलता पर ही ऐश्वर्य्य का विकास अवरुद्ध होता है। आवरण की सजातीयता पर, तथा आवरण की निर्बलता पर ऐश्वर्य्य का विकास सर्वथा अभिभूत नहीं होता। उदाहरण वही दीपक बन रहा है। दीपार्चि के चारों ओर काच का आवरण लग रहा है। काच आवरण अवश्य है, परन्तु यह सजातीय आवरण है। अतएव प्रकाशरूप ऐश्वर्य्य का प्रसाररूप विकास अवरूद्ध नहीं हो पाता। एक श्वेत वस्त्र से काँच को ढक दिया। यह आवरण अत्रिप्राण के सम्बन्ध से प्रकाश के लिए विजातीय अवश्य है, परन्तु यह निर्बल है, साथ ही श्वेतवर्ण के कारण अंशतः सजातीय भी। अतः इस आवरण के रहने पर भी प्रकाशैश्वर्य्य का विकास एकान्ततः अवरुद्ध नहीं होता। मन्दप्रकाश-विकास सुरक्षित रह जाता है। छनछना काला कपड़ा विजातीय आवरण अवश्य है, परन्तु क्षरपरमाणुओं के घनीभूत न होने से एवंविध विजातीय भी आवरण निर्बल बन रहा है। अतः ऐसा निर्बल-विजातीय आवरण भी प्रकाशविकास को सर्वथा

अभिभूत नही कर रहा । घनकृष्ण वस्त्र, अत्रिप्राणपरिपूर्ण, अतएव धामच्छद काष्ठ-लौहादि विजातीय आवरण भी हैं, प्रकाशापेक्षया सबल भी हैं । इनके आगमन से प्रकाशविकास अवश्यमेव सर्वात्मना अवरूद्ध होजाता है ।

## ३९—चतुर्विध आवरणों के कारण ऐश्वर्य्य का अभिभव, एवं तन्मूला दुःखप्रवृत्ति—

ठीक यही स्थिति श्वोवसीयस्-मनोमय अव्ययेश्वर के सम्बन्ध में घटित हुई है । अव्ययेश्वर ज्ञानज्योतिर्घन दीपार्चि-( लौ )-स्थानीय है । सम्पूर्ण अध्यात्मसंस्था में, तथा अध्यात्मसंस्था के भोग्य बहिर्वित पर्य्यन्त व्याप्त आत्मरश्मिमण्डल दीपप्रभामण्डल-स्थानीय है । इसीसे वह ऐश्वर्य्यशाली बना हुआ है । मलिन सत्त्वगुणानुगत कर्म्मों से उत्पन्न सत्त्वसंस्कार सजातीय आवरण है । यह काचस्थानीय है । इसके रहने पर भी आत्मैश्वर्य्य-विकास अवरुद्ध नहीं हो पाता । एवंविध प्राणी ( जीवात्मा ) को असत्कर्म्मप्रवृत्तिकाल में 'एवं मा कुरु,' इत्यादि रूप से आत्मविरोध प्राप्त होता रहता है । सत्त्वकर्म्मानुयायी एक व्यक्ति यदि सङ्गदोषवश किसी असत्कर्म्म में प्रवृत्त होना चाहता है, तो विकसित आत्मा उसे रोक देता है । क्योंकि सजातीय सत्त्वसंस्कारा-वरण उस आत्मविकास का अवरोधक नहीं बना करता । रजोगुणानुगत कर्म्मों से उत्पन्न रजःसंस्कार विजातीय अवश्य है, परन्तु यह आत्मविकासापेक्षया निर्बल है । अतएव इसे श्वेतवस्त्रस्थानीय माना जा सकता है । यहाँ भी आत्मविकास सामान्यरूप से साक्षी बनता हुआ असत्कर्म्मप्रवृत्ति का सामन्यरूप से निरोध करता रहता है । 'मत करो, बहुत बुरा कर्म्म है,' यह दृढ़ नियन्त्रण सत्त्वसंस्कारदशा में होता है । 'न करो तो अच्छा है,' यह सामान्य नियन्त्रण रजःसंस्कारदशा में होता है । रजोगर्भित तमोगुणानुगत कर्म्मों से उत्पन्न रजोगुण-मिश्रित तमःसंस्कार विजातीय अवश्य है, परन्तु रजःसम्बन्ध से इसे घनभाव में परिणत होने का अवसर नहीं मिला है । यही छन छने कृष्णवस्त्र से समतुलित आवरण है । अतएव यहाँ आत्मविकास आवृत तो हो जाता है, परन्तु सुसूक्ष्म छिद्रस्थानीय रजोगुणविवरों के द्वारा स्वल्प आत्मविकास यदा कदा जीवात्मा पर अनुग्रह करता रहता है । जिस प्रकार तन्द्रालु मनुष्य मध्य मध्य में सचेत होता रहता है, एवमेव रजोमिश्रित तमःसंस्कारसंस्कृत का असत्कर्म्मप्रवृत्ति में-'अरे बुरा कर रहे हैं' इस रूप से यदा कदा उद्बोधन होता रहता है । विशुद्ध तमोगुणानुगत कर्म्मों से उत्पन्न विशुद्ध तमोगुणात्मक तमःसंस्कार विजातीय है, और आत्मविकासापेक्षया अतिशय सबल भी । अतएव यह तमोरूप घन-आवरण अत्रि-प्राणघन लौह-काष्ठादि विजातीय सबल आवरणों से समतुलित है । जब प्रज्ञानधरातल पर इसकी दृढरूप से प्रतिष्ठा हो जाती है, तो आत्मैश्वर्य्यविकास सर्वथा अभिभूत हो जाता है । आत्मज्ञानज्योति सर्वथा अन्तर्मुख बन जाती है । रहता हुआ भी आत्मैश्वर्य्य इस संस्कारात्मिका अस्मिता से अविकसित बन जाता है । और इस दशा में पहुँचे बाद जीवात्मा उस ज्योतिर्घन परमात्मा के अनुग्रह से सर्वथा वञ्चित हो जाता है । जो जीवात्मा सत्त्व-रज-रजोमिश्रित मो-दशा में असत्कर्म्मप्रवृत्ति को आत्मानुग्रह से किसी समय बुरा समझता था, वही जीवात्मा विशुद्ध तमोदशा में पहुँच कर आत्मसाक्षी से वञ्चित होता हुआ सानन्द-सहर्ष-सोल्लास निन्द्य कर्म्मों में प्रवृत्त होता हुआ यत्-किञ्चित भी तो अपने आपको हीन मानने के लिपे तय्यार नहीं होता । सर्वज्ञानविमूढ ऐसे व्यक्तियों की दृष्टि में धर्म्म, सदाचार, शास्त्र, उपासना, आदि सभी विभूतियां सर्वथा कल्पित, एवं निरर्थक ही बनीं रहतीं हैं । एवं सर्वज्ञाननिधि अव्ययेश्वर की दृष्टि में तमसा अभिभूत एवंविध मूढों का इसप्रकार सर्वनाश हो ही जाता है- 'सर्वज्ञानविमूढांस्तान्-विद्धि-नष्टानचेतसः' । 'अचेतसः' का तात्पर्य्य है-चिदात्मलक्षण मनोमय अव्ययानुग्रह

का अभाव । कुहरा, श्वेतमेघ, सामान्य कृष्णमेघ, घनकृष्णमेघ, चारों आवरण क्रमशः काच, श्वेतवस्त्र, छनछना कृष्णवस्त्र, घनकृष्ण, नामक इन चारों दीपावरणों से समतुलित होते हुए क्रमशः सत्त्वसंस्कारावरण, रजःसंस्कारावरण, रजोमिश्रित तमःसंस्कारावरण,एवं विशुद्ध तमःसंस्कारावरण, इन चारों के सदृश आवरण हैं । कुहरा, श्वेतमेघादि चारों आवरणों से सूर्य्यप्रभात्मक ऐश्वर्य्य का नाश नहीं होता, अपितु उस ऐश्वर्य्य के विकास का अभिभवमात्र होता है । विकासाभाव से रहता हुआ भी सूर्य्यैश्वर्य्य ( सूर्य्यप्रभामण्डल ) जैसे अन्धकार को हटाने में असमर्थ रह जाता है, एवमेव रहता हुआ भी आत्मैश्वर्य्य अस्मितावरण से संकुचित रहता हुआ तमोमूला अशान्ति के निराकरण में असमर्थ बना रहता है । तात्पर्य्य–आत्मा ( जीवात्मा ) परमात्मा का अंश होने से स्वस्वरूप से सच्चिदानन्द-घन है, अतएव प्रत्यगात्मवत् यह भी ऐश्वर्य्यत्रय से सम्पन्न है । तथापि अस्मितालक्षणा अविद्या के आवरण से इसके ऐश्वर्य्य का विकास अभिभूत हो जाता है, यह पूर्ण शक्तिशाली भी आत्मा अपने आपको शक्तिहीन मान बैठता है । और अस्मितालक्षणा यह शक्तिहीनता ही इसके अशान्तिलक्षण दुःख का कारण बन जाती है ।

## ४०--स्वाभाविक, और आगन्तुक विकास—

विकास आगन्तुक, स्वाभाविक, भेद से दो भागों में विभक्त माना गया है । आत्मविकास स्वाभाविक है, इसे बाहिर से नहीं लाना पड़ता । अपितु इस पर आए हुए अस्मितावरण को हटा देने मात्र से मेघापाये सूर्य्यवत् यह स्वतः प्रकट हो जाता है, जैसाकि–'तत् स्वयं योगसंसिद्धः कालेनात्मनि' इत्यादि वचन से सिद्ध है । लोकविकास आगन्तुक है । इसे प्रयासपूर्वक बाहिर से सञ्चित करना पड़ता है । जिस प्रकार भूतज्योति की प्रतिष्ठा ज्ञानज्योति मानी गई है, एवमेव आगन्तुक लौकिक–भौतिक विकास की मूलप्रतिष्ठा स्वाभाविक–आत्म–विकास ही बना करता है । जिस प्रकार भूतज्योति के आगमन से ज्ञानज्योति विकसित हो पड़ती है, एवमेव भौतिक आगन्तुक विकास से आध्यात्मिक आत्मविकास पुष्पित-पल्लवित हो जाता है । एक लौकिक मनुष्य पूर्ण बुद्धिमान् रहता हुआ भी अतिशय दारिद्र्य के अनुग्रह से आगन्तुक भूतविकास से वञ्चित होता हुआ सर्वथा जड़वत् बन जाता है–'दारिद्र्यदोषो गुणराशिनाशः' प्रसिद्ध है । भूतसम्पत्ति के द्वारा आगत बाह्य विकास अध्यात्मसंस्था में स्फूर्ति उत्पन्न कर देता है, यह प्रत्यक्ष है । इसप्रकार आगन्तुक विकास से नूतन शक्तिसमावेश के द्वारा आत्मविकास प्रवृद्ध हो जाता है, जिसका उदाहरण बालक बन रहा है । शिशु-शरीर में आत्मा, और शरीर, ये दो विभाग हैं । स्थूल, सूक्ष्म, कारण, भेद से शरीर त्रिपर्वा है । स्थूलशरीर भूतमात्राप्रधान है, सूक्ष्मशरीर प्राणमात्राप्रधान है, एवं कारणशरीर प्रज्ञामात्राप्रधान है । अस्थिमांसादि सप्त धातुसमष्टिरूप प्रत्यक्ष दृष्ट भौतिक शरीर भूतमात्राप्रधान स्थूलशरीर है । प्राणापानसमानव्यानोदानलक्षण पञ्च प्राण-समष्टिरूप प्राणात्मक तत्त्व प्राणमात्राप्रधान सूक्ष्मशरीर है । एवं विज्ञानसम्परिष्वयक्त प्रज्ञान (बुद्धियुक्त मन) मानस–प्रज्ञामात्राप्रधान कारणशरीर है । कारणशरीर ऐन्द्रियक ज्ञान का अधिष्ठाता है, सूक्ष्मशरीर शरीरशक्ति का प्रवर्त्तक है, एवं स्थूलशरीर आयतन है । शरीरत्त्वेन ये तीनों शरीर भूतात्मक हैं । यही आध्यात्मिक भूतसम्पत्ति है । अव्यक्तयुक्त महद्गर्भ में प्रतिष्ठित प्रत्यगात्मा से नित्य संश्लिष्ट शारीरक आत्मा आत्मा है । यही आध्यात्मिक आत्मसम्पत्ति है । शिशु की यह आत्मसम्पत्ति तब तक स्वविकास–प्रसार में सर्वथा असमर्थ बनी रहती है, जब तक कि इसकी शरीरत्रयीलक्षणा भूतसम्पत्ति काल पाकर विकसित नहीं हो जाती । बुद्धिमनोभाव–(प्रज्ञात्मक कारणशरीर), शक्ति (प्राणात्मक सूक्ष्मशरीर) एवं शरीरायतन, तीनों भूतसम्पत्तियाँ अस्मिताभाव में परिणत हैं । अतएव न शिशु में बुद्धि का विकास है, न बल का विकास है, न शरीर में दृढ़ता है ।

अतएव यह सर्वथा मन्दबुद्धि–हीनबल–स्वल्पकाय बना हुआ है। अतएव यह अपने को अपने आप पर प्रतिष्ठित रखने में असमर्थ है। भूख लगती है, तो रो पड़ता है। धमकाने से डर जाता है। आत्मनिर्भरता का सर्वथा अभाव रहता है। प्रत्येक क्रिया में पराश्रय की खोज किया करता है। इन आपत्तियों से त्राण पाने के लिए माता पिता का सहारा ढूँढा करता है। इस पराधीनता से इसका अन्तर्जगत् दुःखी बना रहता है। यही शिशु काल पाकर शिशुभाव को छोड़ता हुआ जब युवावस्था में पदार्पण कर लेता है, तो इसके तीनों शरीर, तीनों भूतसम्पत्तियाँ प्रवृद्ध हो जातीं हैं। शिशु–अवस्थानुगता भूतास्मिता हट जाती है। अतएव बालावस्थानुगत दुःखों से छुटकारा मिल जाता है, आत्मनिर्भरता का उदय हो जा है। सिद्ध है कि, दुःख का एक कारण अस्मिता भी है। अस्मिता परतन्त्रता की जननी है, परतन्त्रता अपूर्णता की जननी है, अपूर्णता शून्यता की जननी है, एवं शून्यता ही दुःखं–दुःखं है। इस शून्यता को पूर्ण करने के लिए मनुष्य यदि पराश्रय का अवलम्बन लेता है, तो शून्यता अधिक मात्रा में प्रवृद्ध हो जाती है। परतन्त्रानुगता पूर्णता शून्यताभिवृद्धि का कारण बनती हुई और अधिक दुःख का कारण बन जाती है। पूर्णतालक्षण सुख तो आत्मनिर्भरता पर ही अवलम्बित है। यह आत्मनिर्भरता आत्मैश्वर्य्य–विकास पर ही अवलम्बित है। आत्मैश्वर्य्य–विकास अस्मितानिवृत्ति पर ही अवलम्बित है। एवं अस्मितानिवृत्ति राजविद्यानुगत 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' ( ऐश्वर्य्योदय के हेतु भूत साध्य बुद्धियोग ) पर ही अवलम्बित है। परतन्त्रताप्रवर्त्तिका अस्मिता नाम के आवरण को हटाने का प्रकार बतलाने वाली विद्या ही गीताशास्त्र में 'राजविद्या' नाम से व्यवहृत हुई है। एवं राजविद्यानुगत योग ही 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' नाम से व्यवहृत हुआ है, जिसके समर्थक वचन गी० भू० प्र० में उद्धृत किए जा चुके हैं।

## ४१–ऐश्वर्य्यबुद्धियोगानुगता राजविद्या का स्वरूपोपसंहार—

अनेक दृष्टियों से ऐश्वर्य्यबुद्धियोगानुगता राजविद्या का स्वरूप–विश्लेषण किया गया। **'राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम्'** के अनुसार भूतैश्वर्य्यपरायण क्षत्रिय राजाओं में प्रधानरूप से परम्परया प्रचलिता शास्त्रसिद्धा ईश्वरान्यतालक्षणा भक्ति ही 'भक्तियोग' कहलाया। लोकसंग्राहक भगवान् ने लोकसंग्रहदृष्टि से संशोधन के साथ अपने इस बुद्धियोगशास्त्र ( गीताशास्त्र ) में इसका भी संग्रह किया। राजसम्प्रदायानुगत प्राचीन भक्तियोग कामनाप्रधान बनता हुआ अस्मितासंस्कार का कारण बन रहा था। भगवान् ने कामनापरित्यागात्मक संशोधन के द्वारा इस काम्य भक्तियोग को निष्कामभाव प्रदान कर इसे बुद्धियोगसम्पत् का अनुगामी बनाया। भगवान् के द्वारा संशोधित इत्थंभूत निष्कामभक्तियोगात्मक **'ऐश्वर्य्य–बुद्धियोग'** की रहस्यशिक्षात्मिका विद्या ही **'राजविद्या'** कहलाई।

**इति–बुद्धियोगानुगतविद्यास्वरूपनिर्वचनात्मके द्वितीयप्रकरणे**
**'ऐश्वर्य्यबुद्धियोगानुगत–राजविद्यास्वरूपनिर्वचनम्' नामकः**
**द्वितीयस्तम्भः**

**(२)–२**

श्रीः

'बुद्धियोगानुगत-विद्यास्वरूपनिर्वचन' नामक

*द्वितीयप्रकरणान्तर्गत*

'ऐश्वर्य्यबुद्धियोगानुगत—राजविद्यास्वरूपनिर्वचन' नामक

द्वितीयस्तम्भ—उपरत

# (२)–२

———*———

श्रीः

# अथ-बुद्धियोगानुगत-विद्यास्वरूपनिर्वचनात्मके

## द्वितीयप्रकरणे

## 'ज्ञानबुद्धियोगानुगत-सिद्धाविद्यास्वरूपनिर्वचनम्' नामकः

## तृतीयस्तम्भः

## (२)-३

---

श्रीः

# ज्ञानबुद्धियोगानुगत-सिद्धविद्यास्वरूपनिर्वचनम्

## तृतीयस्तम्भः



### १-अविद्याचतुष्टयीरूप आवरण—

"अविद्या[1]-अस्मिता[2]-राग[3]-द्वेष[4]-अभिनिवेशाः[5], पञ्च क्लेशाः" ( पा० यो० सू० ) इस दार्शनिक सिद्धान्त के अनुसार जीवात्मा को उसकी अपनी ईश्वरानुगता भगवत्ता से वञ्चित रखने वाले क्लेश अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष, अभिनिवेश, भेद से पाँच भागों में विभक्त मानें गए हैं । हृदयस्थित-चिज्ज्योतिर्घन-प्रत्यगात्मा अव्ययप्रधान बनता हुआ ज्ञानात्मा है, यही ज्ञानाव्यय आनन्द-विज्ञान-मनोमय माना गया है । आनन्द-विज्ञान-मनोमय अव्यय ही मुक्तिसाक्षी 'विद्याव्यय' माना गया है । जिसका तात्पर्य्य यही है कि, ज्ञानात्मक अव्यय ही विद्यात्मक अव्यय है । अतएव अव्ययात्मज्ञान को हम 'विद्या' नाम से व्यवहृत कर सकते हैं । जिस प्रकार अविद्या का प्रतिद्वन्द्वी ज्ञान है, अस्मिता का प्रतिद्वन्द्वी ऐश्वर्य्य है, राग-द्वेष का प्रतिद्वन्द्वी वैराग्य है, अभिनिवेश का प्रतिद्वन्द्वी धर्म्म है, एवमेव अव्ययविद्या, किंवा विद्याव्यय का प्रतिद्वन्द्वी अविद्याभाव माना गया है । अव्ययात्मिका ज्ञानज्योति 'विद्या' है । इस विद्यात्मिका ज्ञानज्योति के स्वाभाविक विकास को आवृत कर देने वाला विद्याविरोधी आवरण ही 'अविद्या' है । अविद्याग्रस्त विद्याव्यय से युक्त जीवात्मा ही उक्त पञ्च क्लेशों की आधारभूमि बना रहता है । अविद्याग्रस्त विद्याव्यय ही अविद्याव्यय है, जैसा कि अनुपद में ही स्पष्ट किया जाने वाला है ।

### २-विद्या-अविद्यात्मक अव्यय के सूर्य्यनिबन्धन चार-चार विवर्त्त—

विद्याव्यय स्वस्वरूप से एकात्मक है, यही सर्वाव्यय है । एवमेव अविद्याव्यय भी स्वस्वरूप से एकात्मक ही है, एवं यही असर्वाव्यय है । सर्वात्मक विद्याव्यय बुद्धिगत विद्याचतुष्टयी के सम्बन्ध से चार भागों में विभक्त हो जाता है । एवमेव असर्वात्मक अविद्याव्यय बुद्धिगत अविद्याचतुष्टयी के सम्बन्ध से चार भागों में विभक्त हो जाता है । बुद्धितत्त्व आध्यात्मिक आत्मसोपानपरम्परा के मध्य में उसी प्रकार प्रतिष्ठित है, जैसे कि बुद्धिप्रभव सूर्य्य आधिदैविक संस्थारूप पञ्चपर्वा विश्व के केन्द्र में प्रतिष्ठित है । पञ्चपर्वा विश्व के केन्द्र में प्रतिष्ठित सूर्य्य के ऊपर महान् परमेष्ठी, अव्यक्त स्वयम्भू, एवं 'षोडशीपुरुष' नामक ईश्वराव्ययपुरुष, ये अमृतात्मा प्रतिष्ठित हैं । एवमेव सूर्य्य से नीचे चन्द्रमा, पार्थिव देवसत्यात्मा, भूपिण्ड, ये तीन मर्त्यात्मा प्रतिष्ठित हैं । मध्यस्थ सूर्य्य का अमृतात्मानुगामी ऊर्ध्वभाग अमृतसूर्य्य है, मर्त्यात्मानुगामी अधोभाग मर्त्यसूर्य्य है । इसप्रकार मध्यस्थ सूर्य्य अमृत-मर्त्य, इन दोनों आत्मसम्पत्तियों से युक्त बना हुआ है । सूर्य्य से ऊपर ऊपर अमृत का साम्राज्य है, नीचे नीचे मृत्यु का साम्राज्य है, जैसाकि-**'तद्यत्किञ्चार्वाचीनमादित्यात्, सर्वं तन्मृत्युनाप्तम्'** ( शत० १०।५।१।४। ) इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से प्रमाणित है । मध्यस्थ सूर्य्य में अवारपारीण दोनों धर्म्मों का समन्वय प्रकृत्या प्राप्त है । अतः-**'निवेशयन्नमृतं, मर्त्यञ्च'** इत्यादि यजुर्वर्णनानुसार मध्यस्थ सूर्य्य में दोनों धर्म्मों की सत्ता सिद्ध हो जाती है ।

## ३–विश्वमध्यस्थ हिरण्यगर्भमूर्त्ति सूर्य्य, एवं उसके चार विभूति-विवर्त्त—

अवधानपूर्वक मध्यस्थ सूर्य्य पर दृष्टि डालिए। क्योंकि गीताशास्त्र की बुद्धियोगचतुष्टयी का आधार बुद्धिप्रभव यही सूर्य्य है। मध्यस्थ सूर्य्य का ऊर्ध्वानुगत अमृतलक्षण अर्द्धभाग एक स्वतन्त्र तत्त्व है, जिसे वैज्ञानिकों नें 'सावित्राग्नि' नाम से व्यवहृत किया है। यह सावित्राग्नि अमृताग्नि है, यही अमृतलक्षण अपौरुषेय वेदतत्त्व है, जिसका उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका-द्वितीयखण्ड में विस्तार से विश्लेषण हुआ है। प्राणवेदात्मक सावित्राग्निलक्षण अमृताग्निरूप अमृतसूर्य्य के गर्भ में ऊर्ध्वस्थित उक्त तीनों अमृतात्माओं के प्रवर्ग्यांश भुक्त रहते हैं। महान् परमेष्ठी, अव्यक्त स्वयम्भू, षोडशी अव्ययपुरुष, इन तीनों ऊर्ध्वस्थित अमृतात्माओं के प्रवर्ग्यभाग इस अमृतसूर्य्य में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से भुक्त रहते हैं। आगन्तुक इन तीन प्रवर्ग्यांशों से, तथा अपने अमृतार्द्ध भाग से अमृतसूर्य्य चतुःसम्पत्तियुक्त बन रहा है। अमृताग्निलक्षण प्राणवेदात्मक अमृतसूर्य्य का प्राणवेदानुगृहीत वेदात्मक कर्म्म ही **'धर्म्म'** है। अमृतसूर्य्य में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रतिष्ठित महान्-परमेष्ठी के प्रवर्ग्यांश से अनुगृहीत इट्-ऊर्क्-गौ-रूप पारमेष्ठय तत्त्व ही **'ऐश्वर्य्य'** है। अमृतसूर्य्य में अन्तर्य्यामसम्बन्ध से भुक्त अव्यक्त स्वयम्भू के प्रवर्ग्यांश से अनुगृहीत अव्यक्त तत्त्व ही **'ज्ञान'** है। एवं अमृतसूर्य्य में अन्तर्य्यामसम्बन्ध से भुक्त षोडशी ईश्वराव्यय के प्रवर्ग्यांश से अनुगृहीत सनातन तत्त्व ही **'वैराग्य'** है। वैराग्य सर्वाव्यय की प्रातिस्विक विभूति है। अमृतसूर्य्य में यह वैराग्यविभूति आती है षोडशी पुरुषाव्यय से। ज्ञान अव्यक्त स्वयम्भू की प्रातिस्विक सम्पत्ति है, जैसाकि पूर्व स्तम्भ के 'प्राचीनाभिमता योगत्रयी' विषयनिरूपण में स्पष्ट किया जा चुका है। अमृतसूर्य्य में यह ज्ञानविभूति आती है अव्यक्त स्वयम्भू से। ऐश्वर्य्य महान्-परमेष्ठी की प्रातिस्विक विभूति है। महिमामण्डल को ही पूर्व स्तम्भ में हमनें 'ऐश्वर्य्य' कहा है। प्राणमण्डल ही महिमामण्डल माना गया है। रश्मिलक्षण प्राण तत्त्व ही पारमेष्ठय गौतत्त्व है। अतएव तत्सम्बन्ध से तद्रूपा विभूति अवश्यमेव 'ऐश्वर्य्य' नाम से व्यवहृत की जा सकती है। अमृतसूर्य्य में यह ऐश्वर्य्यविभूति आती है महान परमेष्ठी से। धर्म्म अमृतसूर्य्य की प्रातिस्विक विभूति है। कारण प्राकृतिक-आधिकारिक-नियत-कर्म्म ही धर्म्म है। नियत कर्म्मात्मक धर्म्म की मूलप्रतिष्ठा माना गया है वेदतत्त्व-**'वेदाद्धर्म्मो हि निर्बभौ'**। अमृतसूर्य्य अमृतभाव से अमृतवेदात्मक (त्रिगुणभावातीत वेदात्मक) माना गया है। अतएव वेदात्मक धर्म्मतत्त्व को अवश्य ही अमृतसूर्य्य की प्रातिस्विक विभूति माना जा सकता है। इसप्रकार पुरुष, स्वयम्भू, परमेष्ठी, इन तीन अमृतात्माओं की वैराग्य-ज्ञान-ऐश्वर्य्य, नाम की विभूतियों के प्रवर्ग्यसम्बन्धद्वारा आगमन से, एवं स्वानुगत धर्म्मविभूति से ऊर्ध्वस्थिता अमृतात्मत्रयी से अनुगत अमृतसूर्य्य धर्म्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य्य, इन चार विवर्त्तभावों में परिणत हो रहा है। सौर सावित्राग्नि ही 'हिरण्यगर्भ' कहलाया है। यही आधिदैविक विश्व का 'बुद्धि' तत्त्व है, जो कि विश्वकेन्द्र में प्रतिष्ठित होता हुआ विश्व का सञ्चालन कर रहा है। इसी आधार पर पुराणपुरुष ने कहा है-**'हिरण्यगर्भो भगवानेष-'बुद्धि' रिति स्मृतः'** (महाभारत)।

### चतुर्विध-विभूतिभावानुगतोऽमृतसूर्य्यः—

१-विश्वाध्यक्षः---षोडशीपुरुषः----वैराग्यविभूतियुक्तः ( अमृतात्मा )
२-विश्वादिः-----अव्यक्तस्वयम्भूः—ज्ञानविभूतियुक्तः ( अमृतात्मा )
३-विश्वोपादानम्-महान्परमेष्ठी----ऐश्वर्य्यविभूतियुक्तः ( अमृतात्मा )
४-विश्वसाक्षी---अमृतसूर्य्यः-----धर्म्मविभूतियुक्तः ( अमृतात्मा )
} —सैषा-अमृतसंस्था (अमृतात्मसोपानपरम्परा)



१-पुरुषप्रवर्ग्यांशगर्भितः—— —अमृतसूर्य्यः-वैराग्योपेतः
२-स्वयम्भुप्रवर्ग्यांशगर्भितः——अमृतसूर्य्यः-ज्ञानोपेतः
३-परमेष्ठिप्रवर्ग्यांशगर्भितः——अमृतसूर्य्यः-ऐश्वर्य्योपेतः
४-स्वानुगतविभूतिगर्भितः-----अमृतसूर्य्यः-धर्म्मोपेतः
} स एष अमृतसूर्य्यः— चतुर्विधविभूतियुक्तः



## ४-हिरण्यगर्भ सूर्य्य के चार पाप्मा-विवर्त्त-

मध्यस्थ सूर्य्य के ऊर्ध्वानुगत-अमृतात्मानुगत-अमृतलक्षण अर्द्धभाग से सम्बन्ध रखने वाली विभू-तिचतुष्टयी की मीमांसा के अनन्तर मध्यस्थ सूर्य्य के अधोभागानुगत-मर्त्यात्मानुगत-मृत्युलक्षण अर्द्धभाग से सम्बन्ध रखने वाली पाप्मा-चतुष्टयी की मीमांसा की ओर पाठको का ध्यान आकर्षित किया जाता है। जिस प्रकार सूर्य्य का ऊर्ध्वभागानुगत अमृतलक्षण तत्त्व 'सावित्राग्नि' नाम से व्यवहृत हुआ है, तदनुगत प्राणवेद अपौरुषेय वेद नाम से प्रसिद्ध हुआ है, एवमेव अधोभागानुगत-मृत्युलक्षण तत्त्व 'गायत्राग्नि' नाम से, तथा तदनुगत भूतवेद (त्रिगुणात्मक वेदतत्त्व, पौरुषेयवेद) गायत्रीमात्रिकवेद नाम से प्रसिद्ध हुआ है। भूतवेदात्मक, गायत्राग्निलक्षण, मर्त्याग्निरूप, मर्त्य सूर्य्य के गर्भ में अधोऽवस्थित चन्द्रमा-पार्थिवदेवसत्यात्मा-भूपिण्ड, इन तीनों मर्त्यात्माओं के प्रवर्ग्यांश भुक्त रहते हैं।

आगन्तुक इन तीन प्रवर्ग्यांशों से, तथा अपने मर्त्य-अर्द्धभाग से मर्त्यसूर्य्य भी अमृतसूर्य्यवत् चतुः-संस्थ बना हुआ है। मर्त्याग्निलक्षण भूतवेदात्मक मर्त्यसूर्य्य का भूतवेदानुगृहीत त्रिगुणभाव ही अधर्म्म-लक्षण **'अभिनिवेश'** तत्त्व है। मर्त्य सूर्य्य में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रतिष्ठित चन्द्रमा के प्रवर्ग्यांश से अनु-गृहीत रेतोरूप तत्त्वविशेष ही अनैश्वर्य्यलक्षणा **'अस्मिता'** है। मर्त्यसूर्य्य में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से भुक्त पार्थिव देवसत्य के प्रवर्ग्यांश से अनुगृहीत तमोरूप तत्त्वविशेष ही अज्ञानलक्षण **'मोह'** (**अविद्या**) है। एवं मर्त्यसूर्य्य में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से भुक्त भूपिण्ड के प्रवर्ग्यांश से अनुगृहीत भूत नामक तत्त्वविशेष ही राग-द्वेषात्मिका **'आसक्ति'** है। रागद्वेषात्मिका आसक्ति असर्वाव्यय का प्रातिस्विक पाप्मा है, मर्त्यसूर्य्य में यह आसक्ति-पाप्मा आता है भूपिण्ड से। मोहलक्षणा अविद्या पार्थिव देवसत्य का प्रातिस्विक पाप्मा है। मर्त्यसूर्य्य में यह मोहपाप्मा आता है पार्थिव देवसत्य से। अनैश्वर्य्यलक्षणा अस्मिता चन्द्रमा का प्रातिस्विक पाप्मा है। मर्त्यसूर्य्य में यह अस्मिता पाप्मा आता है चन्द्रमा से। अधर्म्मलक्षण अभिनिवेश मर्त्यसूर्य्य का प्रातिस्विक पाप्मा है। इसप्रकार भूपिण्ड, पार्थिव-देवसत्य, चन्द्रमा, इन तीन मर्त्य आत्माओं के आसक्ति, मोह, अस्मिता, नामक तीन

पाप्माओं के प्रवर्ग्यसम्बन्ध द्वारा आगमन से, एवं स्वानुगत अभिनिवेश-पाप्मा से अधोऽवस्थित मर्त्यात्मत्रयी से अनुगत मर्त्यसूर्य्य अभिनिवेश, मोह, आसक्ति, अस्मिता, इन चार विवर्त्त-भावों में परिणत होजाता है ।

### चतुर्विध-पाप्मभावानुगतो मर्त्यसूर्य्यः—

| | |
|---|---|
| १-मृत्युसाक्षी-मर्त्यसूर्य्यः—अभिनिवेशपाप्मभावेन युक्तः (मर्त्यात्मा) | —सैषा मर्त्यसंस्था ( मर्त्यात्मसोपानपरम्परा ) |
| २-मनःसाक्षी-मर्त्यचन्द्रमा -मोहपाप्मभावेन युक्तः (मर्त्यात्मा) | |
| ३-प्राणसाक्षी-मर्त्यदेवसत्यः-अस्मितापाप्मभावेन युक्तः (मर्त्यात्मा) | |
| ४-भूतसाक्षी—मर्त्यभूपिण्डः-आसक्तिपाप्मभावेन युक्तः (मर्त्यात्मा) | |

—*—

| | |
|---|---|
| १-स्वानुगतपाप्मगर्भितः—मर्त्यसूर्य्यः—अभिनिवेशोपेतः | —स एष मर्त्यसूर्य्यः **चतुर्विधपाप्मयुक्तः** |
| २-चन्द्रप्रवर्ग्यांशगर्भितः—मर्त्यसूर्य्यः—मोहोपेतः | |
| ३-पार्थिव दे० प्र०गर्भितः—मर्त्यसूर्य्यः—अस्मितोपेतः | |
| ४-भूपिण्डप्रवर्ग्यांशगर्भितः—मर्त्यसूर्य्यः—आसक्त्युपेतः | |

—*—

## ५-अमृतविभूतिचतुष्टयी, एवं मर्त्य पाप्मा-चतुष्टयी का अनान्तर्य्यात्मक आन्तर्य्य-

भौतिक विषयसंस्कारबन्धन हीं आसक्ति का जनक बना करता है । भूपिण्ड भूतविषयप्रधान है । अतएव भूपिण्डानुगत पाप्मा को अवश्य ही 'आसक्ति' नाम से व्यवहृत किया जासकता है, जो भूपिण्ड अमृतात्मत्रयी में से षोडशी पुरुषाव्यय से, तथा जो भूपिण्डानुगत आसक्तिपाप्मा पुरुषाव्ययानुगता वैराग्यविभूति से समतुलित है ! इस ओर का मर्त्यभूपिण्ड, एवं तदनुगता आसक्ति, उस ओर का पुरुषाव्यय, एवं तदनुगत वैराग्य, दोनों का अनान्तर्य्य (प्रतिद्वन्द्वित्त्व) ही इन का आन्तर्य्य (समतुलन) है । एक के रहने पर दूसरा नहीं रहता, यही इन-दोनों का असम्बन्धात्मक समतुलनसम्बन्ध है । पार्थिवदेवसत्य से सम्बन्ध रखने वाला पार्थिव वषट्कारात्मक वाङ्मय आवरण ही अनैश्वर्य्यलक्षणा अस्मिता का जनक बना करता है । पार्थिवदेवसत्य **'देवपात्रं वा यदेष वषट्कारः'** इस श्रुति के अनुसार आवरणप्रधान है । अतएव पार्थिव देवसत्यानुगत पाप्मा को अवश्य ही अस्मिता नाम से व्यवहृत किया जा सकता है । यह पार्थिव देवसत्य अमृतात्मत्रयी में से महान् परमेष्ठी से, तथा पार्थिव देवसत्यानुगत अस्मितापाप्मा महान्-परमेष्ठ्यनुगता ऐश्वर्य्यविभूति से समतुलित है । दोनों परस्पर प्रतिद्वन्द्वी हैं । चन्द्रमा से सम्बन्ध रखने वाला चान्द्र रेतोभाव ही भावना-वासना-संस्काररूप से अज्ञानलक्षण मोह का जनक बनता है । चान्द्र रेतोभाव ही वैचित्य-लक्षण मोह का कारण है । अतएव चन्द्रमानुगत पाप्मा को अवश्य ही 'मोह' नाम से व्यवहृत किया जासकता है । यह चन्द्रमा अमृतात्मत्रयी में से अव्यक्त स्वयम्भू से, तथा चन्द्रमानुगत मोह-पाप्मा अव्यक्तस्वयम्भ्वनुगता ज्ञानविभूति से समतुलित है । दोनों परस्पर प्रतिद्वन्द्वी हैं । मर्त्य-सूर्य्य मर्त्य-गायत्री-मात्रिक वेदात्मक बतलाया गया है । मृत्यु के सम्बन्ध से यह वेद त्रिगुणभावात्मक बन जाता है । त्रिगुणभाव ही अधर्म्मलक्षण अभिनिवेश का जनक माना गया है । अतएव मर्त्यसूर्य्य-भुक्त मर्त्य वेदात्मक पाप्मा को अवश्य ही 'अभिनिवेश' नाम से व्यवहृत किया जासकता है । यह मर्त्यसूर्य्य अमृतात्मचतुष्टयी में से अन्त के अमृत-सूर्य्य से, तथा मर्त्यसूर्य्यानुगत अभिनिवेश पाप्मा अमृतसूर्य्यानुत धर्म्मविभूति से समतुलित है । दोनों परस्पर प्रतिद्वन्द्वी हैं ।

अमृत–मृत्युभावनिबन्धनो हिरण्यगर्भप्रजापतिः सूर्य्यः–विद्या–अविद्यात्मकः—

[सैषा—अधिदैवतसंस्था]



## ६–ईश्वरानुगता विभूति, एवं पाप्मा का समन्वय—

एक प्रासङ्गिक प्रश्न । बुद्धियोगपरीक्षा के आरम्भ में 'आत्मस्वरूपप्रतिपत्ति' की मीमांसा करते हुए हमनें जहाँ आधिदैविक ईश्वरतत्त्व का निरूपण किया है । वहाँ यह स्पष्ट किया है कि, आधिदैविक ईश्वरसंस्था में केवल विभूति का ही साम्राज्य है, उसमें पाप्मा का आत्यन्तिक अभाव है । अब यहाँ मर्त्यसूर्य्य के सम्बन्ध से ईश्वरसंस्था में भी अभिनिवेशादि पाप्माओं का सम्बन्ध बतलाया जा रहा है । '**क्लेशकर्म्मविपाकाशयै-रपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः**' ( पा०यो०सू० ) इत्यादि दार्शनिक सिद्धान्तानुसार भी ईश्वर अभि-निवेशादि क्लेश–पाप्माओं से अपरामृष्ट (असंस्पृष्ट) ही सिद्ध हो रहा है। फिर यहाँ किस आधार पर ईश्वरसंस्था में पाप्माओं का सम्बन्ध बतलाया गया ?, यही प्रासङ्गिक प्रश्न है । उत्तर में यही कह देना पर्य्याप्त होगा कि, आध्यात्मिक जीवसंस्था के समतुलन की दृष्टि से ही ईश्वरीय विवर्त्त में पाप्माचतुष्टयी का भोग बतलाया गया है । '**अशनाया वै मृत्युः, मृत्युः पाप्मा**' इत्यादि श्रुति के अनुसार सृष्टिकामना-लक्षणा अशनाया ही मृत्यु है, यही पाप्मा है । और '**एकोऽहं बहु स्याम्**' के अनुसार सृष्टिकामना से युक्त रहता हुआ ईश्वर भी अवश्य ही चतुर्विध पाप्माओं से युक्त है । मर्त्यसूर्य्य–मर्त्यचन्द्रमा–मर्त्यपार्थिव देवसत्य–मर्त्यभूपिण्ड, चारों मृत्युसम्बन्ध से ही पाप्मा बने हुए हैं । परन्तु रहती हुई भी न तो यह पाप्माचतुष्टयी ईश्वर के साथ लिप्त ही होती, न विभूतिचतुष्टयी ही लिप्त होती । कारण यही है कि, वह मनोमय अव्ययेश्वर विश्वहृदयरूप सूर्य्यस्थान में प्रतिष्ठित रहने से दोनों ओर के समतुलन से समभावापन्न बना हुआ है । विभूतिलक्षण पुण्य, एवं पाप्मालक्षण पाप, दोनों के रहते हुए भी '**पुण्य-पापे उभे विधूय**' के अनुसार दोनों से निर्मुक्त बन रहा है । अतएव विश्वानुगत विभूति–पाप्माओं में सतत रहता हुआ भी वह 'नित्यबुद्ध–शुद्ध–मुक्त' कहलाया है । सौरप्राण 'इन्द्र' है, यही विश्वकेन्द्र है, यहीं अव्ययेश्वर उक्थरूप से प्रतिष्ठित है । अतएव–'**इन्द्रो ह वै षोडशी**' के अनुसार इन्द्र भी षोडशी नाम से प्रसिद्ध हो गया है । तात्पर्य्य यही है कि, विभूतिवत् पाप्मा (मृत्यु) भी ईश्वरसंस्था में है अवश्य । परन्तु समत्वलक्षण बुद्धियोग (हृदयावच्छिन्न सौर स्थानप्रतिष्ठा) से वह इसमें लिप्त नहीं होता । एतावता ही 'आत्मस्वरूपप्रतिपत्ति' प्रकरण में ईश्वर में पाप्मा का अभाव बतलाया दिया गया है ।

## ७–जीवानुगता विभूति, एवं पाप्मा का समन्वय—

जीवसंस्था में मृत्युभाव इसलिए प्रधान बन जाता है कि, इसकी उत्पत्ति सूर्य्य से नीचे अवस्थित मृत्युभाव से सम्बन्ध रखती है । आधिदैविक संस्था के ईश्वर, अव्यक्त स्वयम्भू, महान् परमेष्ठी, अमृतसूर्य्य, मर्त्यसूर्य्य, चन्द्रमा, पार्थिवदेवसत्य, भूपिण्ड, ये आठ पर्व आध्यात्मिक संस्था में प्रत्यगात्मा, शान्तात्मा, महानात्मा, अमृतविज्ञानात्मा ( विद्याबुद्धि ), मर्त्यविज्ञानात्मा ( अविद्याबुद्धि ), प्रज्ञानात्मा ( सर्वेन्द्रियमन ), वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञमूर्त्ति भोक्ता देवसत्य, शरीर, इस रूप से प्रवर्ग्य सम्बन्ध से प्रतिष्ठित होते हैं । धर्म्म–ज्ञानादि भेद से बुद्धि आठ मानीं गईं हैं । एक ही बुद्धि आठ भावों में क्यों परिणत हो जाती है ?, इस प्रश्न के समतुलन के लिए आधिदैविक संस्था में उक्त विभूतिचतुष्टयी, तथा पाप्माचतुष्टयी का योग बतलाया गया है । जैसा वहाँ ( अधिदैवत में ) है, वैसा ही यहाँ ( अध्यात्म में ) है । उस पूर्ण का अंशभूत यह भी पूर्ण ही है । दोनों सयुक्सला हैं । वह आदित्यपुरुष है । '**सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**' के अनुसार आदित्य-पुरुष ही यह है, जैसाकि–'**योऽसावादित्ये पुरुषः, सोऽहम्**' '**योऽसौ–सोहम्, योऽहं–सोऽसौ**' इत्यादि श्रुतियों से प्रमाणित है । परिलेख के द्वारा दोनों के सम–समतुलन का भलीभाँति स्पष्टीकरण हो जाता है—

सर्वसंग्रहः (सैषा-अध्यात्मसंस्था]—

—अष्टौ बुद्धयः-इति हि प्राधानिका आहुः—

| | | |
|---|---|---|
| १-प्रत्यगात्मा ( ऐश्वरः ) | —वैराग्ययुक्तः | —अमृतात्मा |
| २-शान्तात्मा ( स्वायम्भवः ) | —ज्ञानयुक्तः | —अमृतात्मा |
| ३-महानात्मा ( पारमेष्ठ्यः ) | —ऐश्वर्य्ययुक्तः | —अमृतात्मा |
| ४-अमृतविज्ञानात्मा ( अमृतसौरः ) | —धर्म्मयुक्तः | —अमृतात्मा |

—तदिदममृतम्




—अत्र उभयोर्योगः— —विद्याविद्यात्मिका बुद्धिः

१-वैराग्यबुद्धिः
२-ज्ञानबुद्धिः
३-ऐश्वर्य्यबुद्धिः
४-धर्म्मबुद्धिः
—विद्याबुद्धिः

४-अभिनिवेशबुद्धिः
३-मोहबुद्धिः
२-अस्मिताबुद्धिः
१-आसक्तिबुद्धिः

| | | |
|---|---|---|
| ४-मर्त्यविज्ञानात्मा ( मर्त्यसौरः ) | —अभिनिवेशयुक्तः | —मर्त्यात्मा |
| ३-प्रज्ञानात्मा ( चान्द्रः ) | —अस्मितायुक्तः | —मर्त्यात्मा |
| २-भोक्तासुपर्णः ( पार्थिवः ) | —मोहयुक्तः | —मर्त्यात्मा |
| १-शरीरम् ( भौमम् ) | —आसक्तियुक्तम् | —मर्त्यम् |

—तदिदं मर्त्यम्

## ८-अधिदैवत-अध्यात्मानुगत आत्मविवर्त्त के उपक्रमोपसंहारस्थान—

आरम्भ में अविद्याग्रस्त विद्याव्यय को अविद्याव्यय बतलाया गया है। अमृत-मर्त्यात्मक सूर्य्यमण्डल के विद्यात्मक अमृत सौर अर्द्ध मण्डल में भुक्ता विद्यात्मिका सूर्य्यचतुष्टयी से युक्त आधिदैविक-अमृतसूर्य्य, महान्परमेष्ठी, अव्यक्तस्वयम्भूगर्भित षोडशीपुरुष विद्याभाग ( सूर्य्यविद्याभाग ) से युक्त रहता हुआ विद्याग्रस्त विद्याव्यय है। अमृतमर्त्यात्मक सूर्य्यमण्डल के अविद्यात्मक मर्त्य सौर अर्द्ध मण्डल में भुक्ता अविद्यात्मिका सूर्य्यचतुष्टयी से युक्त आधिदैविक मर्त्य सूर्य्य-चन्द्रमा-पार्थिव देवसत्य, तीनों को स्वगर्भ में प्रतिष्ठित रखने वाला भूपिण्डावच्छिन्न षोडशीपुरुष अविद्याभाग। ( सूर्य्य-अविद्याभाग ) से युक्त रहता हुआ अविद्याग्रस्त अविद्याव्यय है। विद्याव्यय का उपक्रम षोडशी से है, उपसंहार भूपिण्ड पर है। अविद्याव्यय का उपक्रम भूपिण्ड से है, उपसंहार षोडशी पर है। यही स्थिति अध्यात्मसंस्था में समझिए। अमृत-मर्त्यात्मिका बुद्धि के विद्यात्मक अमृत अर्द्ध मण्डल में भुक्त विद्यात्मिका बुद्धिचतुष्टयी से युक्त आध्यात्मिक विद्याबुद्धि, पारमेष्ठ्य महान्, स्वायम्भुव शान्तात्मा, तीनों को स्वगर्भ में भुक्त रखने वाला प्रत्यगात्मा विद्याभाग (विद्याबुद्धि) से युक्त रहता हुआ विद्याग्रस्त विद्याव्यय है। अमृत-मर्त्यात्मिका बुद्धि के अविद्यात्मक मर्त्य अर्द्ध मण्डल में भुक्ता अविद्यात्मिका बुद्धिचतुष्टयी से युक्त, आध्यात्मिक अविद्याबुद्धि, चान्द्र प्रज्ञानात्मा, पार्थिव भोक्तात्मा, तीनों मर्त्यात्मसंस्थाओं को स्वगर्भ में भुक्त रखने वाला भूतात्मा अविद्याभाग ( अविद्याबुद्धि ) से युक्त रहता हुआ अविद्याग्रस्त अविद्याव्यय है। विद्याव्यय का उपक्रमस्थान प्रत्यगात्मा है, उपसंहारस्थान शरीर है। अविद्याव्यय का उपक्रम स्थान शरीर है, उपसंहार स्थान प्रत्यगात्मा है। इसप्रकार मध्यस्था विद्याविद्यात्मिका बुद्धि के विद्या, अविद्याभागों के सम्बन्ध तारतम्य से वही प्रत्यगात्मा प्रत्यगात्मा ( विद्याव्यय ) रूप से विकसित हो रहा है, एवं वही प्रत्यगात्मा भूतात्मा ( अविद्याव्यय ) रूप से उन्मुग्ध बन रहा है। बुद्धिगत विद्या-अविद्याभाग ही प्रत्यगात्मा के विकास-सङ्कोच के कारण हैं, यही निष्कर्ष है।

## ९-सिद्ध-साध्यावस्थापन्ना बुद्धियोगचतुष्टयी का पार्थक्य—

स्थिति की स्पष्टता के लिये बुद्धियोग के साध्य-सिद्ध-रूपों का स्पष्टीकरण कर लीजिए। 'बुद्धियोग-स्वरूपनिर्वचन' नामक प्रथम प्रकरण में हमने स्वयं 'अव्ययपुरुष' को भी बुद्धियोग बतलाया है, एवं अव्यय-पुरुष ( विद्याव्यय ) की विकासहेतुभूता वैराग्यादि धर्म्मोपेता बुद्धि को भी बुद्धियोग कहा है। दोनों में अव्ययात्मक बुद्धियोग तो 'सिद्धबुद्धियोग' है, एवं बुद्ध्यात्मक बुद्धियोग 'साध्यबुद्धियोग' है। सिद्धयोग युक्तयोग है, तदनुगामी योगी 'युक्तयोगी' है। साध्ययोग युञ्जानयोग है, तदनुगामी योगी 'युञ्जानयोगी' है। युक्तयोगी 'आरूढ' है, युञ्जानयोगी 'आरुरुक्षु है। **'ददामि बुद्धियोगं तं, प्रोक्तवानहमव्ययम्'** इत्यादि श्लोकपठित 'योग' शब्द सिद्धावस्थापन्न अव्ययात्मक-बुद्धियोग का वाचक है, एवं-**'तस्माद्योगाय युज्यस्व, योगः-कर्म्मसु कौशलम्'-'बुद्धियोगमुपाश्रित्य'** इत्यादि श्लोकपठित 'योग' शब्द साध्यावस्थापन्न बुद्ध्यात्मक बुद्धियोग का वाचक है। सिद्धबुद्धियोग ही वास्तविक बुद्धियोग है। साध्य-बुद्धियोग तो सिद्धबुद्धियोग के उदय का कारण बनता हुआ बुद्धियोग का हेतुभूत योग है। अतएव सिद्धयोग-चतुष्टयी को जहाँ वैराग्यबुद्धियोग, ज्ञानबुद्धियोग, ऐश्वर्य्यबुद्धियोग, धर्म्मबुद्धियोग, इन नामों से व्यवहृत किया गया है, वहाँ साध्ययोगचतुष्टयी वैराग्यहेतुकबुद्धियोग, ज्ञानहेतुकबुद्धियोग, ऐश्वर्य्य हेतुकबुद्धियोग, धर्म्महेतुकबुद्धियोग, इन नामों से व्यवहृत हुआ है।

## १०-प्राचीनाभिमता योगत्रयी के आधारभूत आत्मविवर्त्त—

विद्याव्यय का उपक्रमस्थान प्रत्यगात्मा बतलाया गया है, उपसंहारस्थान शरीर बतलाया गया है। 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोगानुगत राजविद्या' नामक पूर्व के द्वितीय स्तम्भान्तर्गत प्राचीनाभिमता योगत्रयी तथा गीताभिमता योगचतुष्टयी नामक परिच्छेदों में यह स्पष्ट किया जाचुका है कि, योगत्रयी का मूलाधार आत्मा क्रमशः अव्यक्तात्मा, व्यक्ताव्यक्तात्मा, व्यक्तात्मा, नामक अक्षरात्मा, अक्षरगर्भितक्षरात्मा, क्षरगर्भित विकारक्षरात्मा है। सृष्ट्युन्मुख अक्षरात्मा सृष्टि-उपादानभूत क्षरानुगामी बनता हुआ मर्त्यधर्म्माक्रान्त है। षोडशीपुरुष, अव्यक्त स्वयम्भू, महान परमेष्ठी, तीनों आध्यात्मिक अमृतात्मसंस्थाओं में अमृताव्यय का प्राधान्य है। अतएव इस त्रयी को 'अव्ययसंस्था' कहा जासकता है। चन्द्रमा, पार्थिव देवसत्यात्मा, भूपिण्ड, इन तीनों आधिदैविक मर्त्यात्मसंस्थाओं में, एवं चान्द्र प्रज्ञानात्मा, पार्थिव भोक्तात्मा, भौम शरीर, इन तीनों आध्यात्मिक मर्त्यात्मसंस्थाओं में मर्त्यक्षर का प्राधान्य है। अतएव इस त्रयी को 'क्षरसंस्था' कहा जा सकता है। अमृत-मर्त्यात्मक आधिदैविक सूर्य्य, अमृत-मर्त्यात्मिका आध्यात्मिकी बुद्धि, इनमें अमृतमर्त्यात्मक मध्यस्थ अक्षर का प्राधान्य है। अतएव इसे 'अक्षर-संस्था' माना जा सकता है। इस अक्षरसंस्था का ऊर्ध्वानुगत अमृताक्षर तो अव्ययसंस्था का अनुग्राहक बना रहता है, एवं अधोऽनुगत मर्त्याक्षर क्षरसंस्था का अनुग्राहक बना रहता है। अविद्याव्यय का उपक्रमस्थान शरीर बतलाया गया है, उपसंहारस्थान प्रत्यगात्मा माना गया है। वस्तुतः विद्याव्यय का उपक्रम प्रत्यगात्मा है, उपसंहार अमृताबुद्धि है। एवं अविद्याव्यय का उपक्रम शरीर है, उपसंहार मर्त्या बुद्धि है। प्रत्यगात्मोपक्र-मानुगता, अमृता बुद्ध्युपसंहारात्मिका अमृतात्मसंस्था गीताभिमता योगचतुष्टयी की आधारभूमि है। एवं शरीरोपक्रमानुगता मर्त्यबुद्धियुपसंहारात्मिका मर्त्यात्मसंस्था प्राचीनाभिमता योगत्रयी की आधारभूमि है। मर्त्या बुद्धि अक्षरात्मा है, यही अव्यक्तात्मा है, यही प्राचीनाभिमत ज्ञानयोग की आधारभूमि है। मर्त्य प्रज्ञानात्मा ( मन ) अक्षरगर्भित क्षरात्मा है, यही व्यक्ताव्यक्तात्मा है, यही प्राचीनाभिमत भक्तियोग की आधारभूमि है। मर्त्य शरीर क्षरगर्भित विकारक्षर है, यही व्यक्तात्मा है, यही प्राचीनाभिमत कर्म्मयोग की आधारभूमि है। मर्त्य पार्थिव भोक्तात्मा इस प्राचीनाभिमता मर्त्या योगत्रयी का अनुष्ठाता है। मर्त्यभावप्रधाना यह योगत्रयी अविद्याबुद्धि के अनुग्रह से विद्याबुद्धि-युक्त अव्ययात्मक बुद्धियोगसम्पत् से सर्वथा वञ्चित रह जाती है।

## ११-गीतासम्मता योगचतुष्टयी के आधारभूत आत्मविवर्त्त—

अब गीताभिमता योगचतुष्टयी का समन्वय कीजिए। गीतायोग की आधारभूमि अमृतात्मसंस्था है। यहाँ अव्यय, अक्षर, क्षर, तीनों का समन्वय है, जब कि प्राचीन योग अक्षर-क्षरानुगत बनता हुआ भी अव्यय-सम्पत्ति से वञ्चित था। अमृतात्मसंस्था का उपसंहार यद्यपि अमृतात्मिका बुद्धि ही बन रही है। तथापि **'नामृतं मृत्युभिर्विना'-'अन्तरं मृत्योरमृतम्'** इत्यादि के अनुसार इसका उपसंहार मर्त्य शरीर पर मान लिया जाता है, और यही प्रत्यगात्मलक्षण सर्वाव्यय की सर्वव्याप्तिलक्षणा सर्वता है। प्रत्यगात्मरूप अव्यय आनन्द-विज्ञान-मनः-प्राण-वाङ्मय है। इसके समष्टि-व्यष्टिरूप से दो विवर्त्त अधिदैवत, और अध्यात्म में प्रविष्ट रहते हैं। समष्टिरूप अव्यय का उपक्रम प्रत्यगात्मा है, उपसंहार शरीर है। अधिदैवत में षोडशी उपक्रम है। इस अवारपारीण सर्वाव्यय की पाँच कलाएँ अव्यय-अक्षर-क्षर-भेद से त्रिसंस्थ बन कर सर्वत्र व्याप्त हो रहीं हैं। अधिदैवत में षोडशी, अव्यक्त स्वयम्भू, महान्परमेष्ठी, अध्यात्म में प्रत्यगात्मा, स्वायम्भुव शान्तात्मा, पारमेष्ठ्य महानात्मा, तीनों की समष्टि में आनन्दविज्ञानप्रधान अव्ययात्मा का भोग है, यही पहिली अव्ययात्म-

संस्था है । अधिदैवत में विद्याविद्यात्मक सूर्य्य, अध्यात्म में विद्याविद्यात्मिका बुद्धि, इन दोनों में मनःप्रधान अव्ययात्मा का भोग है, यही दूसरी अव्ययात्मसंस्था है । अधिदैवत में चन्द्रमा, पार्थिव देवसत्य, भूपिण्ड, अध्यात्म में चान्द्र मन, पार्थिव भोक्तात्मा, भौम शरीर, तीनों की समष्टि में प्राणवाक्प्रधान अव्ययात्मा का भोग है, यही तीसरी अव्ययात्मसंस्था है । प्रथम संस्था आनन्दविज्ञानाव्ययानुगता अव्ययसंस्था है, द्वितीयसंस्था मनोऽव्ययानुगता अक्षरसंस्था है, तीसरी संस्था प्राणवागव्ययानुगता क्षरसंस्था है । यही षोडशीपुरुषाव्यय की सर्वव्याप्ति का संक्षिप्त प्रदर्शन है । इस सर्वमूर्त्ति षोडशी-अव्यय की प्रातिस्विक विभूति वैराग्य है, तद्रूप बुद्धियोग सिद्धबुद्धियोग है, तत्साधक विद्याबुद्ध्यनुगत वैराग्यहेतुकबुद्धियोग साध्यबुद्धियोग है । इस वैराग्य-बुद्धियोग में सर्वाव्यय की प्रधानता है, अतएव इस बुद्धियोग में सर्वबुद्धियोग अन्तर्भूत है । केवल वैराग्यबुद्धि-योग के अनुष्ठान से ही शेष तीनों बुद्धियोग गतार्थ बन जाते हैं । अतएव ऐश्वर्य्य-धर्म्म-ज्ञानबुद्धियोग-नामक तीनों बुद्धियोगों में भी भगवान् ने वैराग्यबुद्धियोग का समावेश माना है, जैसाकि तत्समर्थक वचनों के द्वारा भू० प्र० खण्ड में स्पष्ट किया जा चुका है ।

## १२–अव्ययात्मानुगत एक ही बुद्धियोग के चार विभिन्न योगविवर्त्तों का समन्वय—

आनन्दविज्ञानाव्यय, मनोऽव्यय, प्राणवागव्यय, ये तीन इसके व्यष्ट्यात्मक विवर्त्त हैं । प्रथम विवर्त्त स्वायम्भुव अव्यक्तात्मा से अनुगृहीत है, दूसरा विवर्त्त पारमेष्ठ्य महानात्मा से अनुगृहीत है, तीसरा विवर्त्त अमृत-बुद्धि से अनुगृहीत है । प्रथम विवर्त्त का उपक्रम भी अव्यक्तात्मा है, उपसंहार भी अव्यक्तात्मा ही है । द्वितीय विवर्त्त का उपक्रमोपसंहार, दोनों महानात्मा ही है । एवं तीसरे विवर्त्त का उपक्रमोपसंहार दोनों विद्या-बुद्धि ही है । आनन्दविज्ञानाव्ययानुगृहीत अव्यक्तात्मा ज्ञानबुद्धियोग की आधारभूमि है । मनोऽव्ययानुगृहीत महानात्मा ऐश्वर्य्यबुद्धियोग की आधारभूमि है । प्राणवागव्ययानुगृहीत अमृतविज्ञानात्मा धर्म्मबुद्धियोग की आधारभूमि है । अव्यक्तात्मानुगत आनन्दविज्ञानाव्यय 'पराव्यय' है । महानात्मानुगत मनोऽव्यय 'परावरा-व्यय' है । विद्याबुद्ध्यनुगत प्राणवागव्यय 'अवराव्यय' है । पराव्यय अव्ययप्रधान है, परावराव्यय अक्षरप्रधान है, अवराव्यय क्षरप्रधान है । तीनों असर्व बनते हुए असर्वयोगात्मक हैं । सर्वाव्ययानुगत सर्वलक्षण वैराग्य-बुद्धियोग में, तथा असर्वाव्ययानुगत असर्वलक्षणा शेष बुद्धियोगत्रयी में यही वह महान् अन्तर है, जिसके तात्त्विक विश्लेषण के बिना गीताभिमता योगचतुष्टयी के विभक्त रूपों का समन्वय असम्भव बन जाता है । विभक्त आत्मसंस्थाओं के आधार पर सर्वथा विभक्त चारों बुद्धियोगों का जब तक विश्लेषण नहीं कर लिया जाता, जब तक गीता के 'बुद्धियोग' तत्त्व से परिचय प्राप्त करना असम्भव है । वही अव्यय, वही आत्मा, वही योग, फिर कैसे एक योग चार भागों में विभक्त हो गया ?, प्रश्नसमस्या के निराकरण के लिए ही प्रकृत में यह सिद्ध-साध्य योगविश्लेषण हुआ है, जिसका निम्न लिखित परिलेखों से भलीभाँति स्पष्टीकरण सम्भव है—

## सिद्ध–साध्य–योगचतुष्टयी–परिलेखाः—

(१)

| | | | |
|---|---|---|---|
| १–षोडशीपुरुषाव्ययः— | प्रत्यगात्मा | वैराग्यबुद्धियोगात्मा | वैराग्यहेतुकविद्याबुद्धियोगः |
| २–अव्यक्तस्वयम्भूः— | शान्तात्मा | ज्ञानबुद्धियोगात्मा | ज्ञानहेतुकविद्याबुद्धियोगः |
| ३–महान्परमेष्ठी— | महानात्मा | ऐश्वर्य्यबुद्धियोगात्मा | ऐश्वर्य्य हेतुकविद्याबुद्धियोगः |
| ४–अमृतसूर्य्यः— | अमृतविज्ञानात्मा | धर्म्मबुद्धियोगात्मा | धर्म्म हेतुकविद्याबुद्धियोगः |
| अधिदैवतम् | अध्यात्मम् | सिद्धबुद्धियोगचतुष्टयी | साध्यबुद्धियोगचतुष्टयी |

—*—

(२)

१–साध्यलक्षणवैराग्यहेतुकविद्यानुगतबुद्धियोगेन——सिद्धलक्षण–अव्ययात्मक–वैराग्यबुद्धियोगोदयः

२–साध्यलक्षणज्ञानहेतुकविद्याबुद्ध्यनुगतबुद्धियोगेन——सिद्धलक्षण–अव्ययात्मक–ज्ञानबुद्धियोगोदयः

३–साध्यलक्षणैश्वर्य्य हेतुकविद्याबुद्ध्यनुगतबुद्धियोगेन——सिद्धलक्षण–अव्ययात्मक–ऐश्वर्य्यबुद्धियोगोदयः

४–साध्यलक्षणधर्म्म हेतुकविद्याबुद्ध्यनुगतबुद्धियोगेन——सिद्धलक्षण–अव्ययात्मक–धर्म्मबुद्धियोगोदयः

—*—

(३)

*

१–वैराग्यभगोपेता——आसक्तिक्लेशनिवर्त्तिका——वैराग्यबुद्धिः—तद्रूपः–वैराग्यबुद्धियोगः—साध्यः

२–ज्ञानभगोपेता——मोहक्लेशनिवर्त्तिका——ज्ञानबुद्धिः—तद्रूपः–ज्ञानबुद्धियोगः—साध्यः

३–ऐश्वर्य्यभगोपेता——अस्मिताक्लेशनिवर्त्तिका——ऐश्वर्य्यबुद्धिः–तद्रूपः–ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः–साध्यः

४–धर्म्मभगोपेता——अभिनिवेशक्लेशनिवर्त्तिका——धर्म्मबुद्धिः—तद्रूपः–धर्म्मबुद्धियोगः——साध्यः

*

१–साध्यवैराग्यहेतुकवैराग्यबुद्धियोगेन विकसितः—सर्वाव्ययात्मकः—वैराग्यबुद्धियोगः——सिद्धः

२–साध्यज्ञानहेतुकज्ञानबुद्धियोगेन विकसितः——पराव्ययात्मकः——ज्ञानबुद्धियोगः——सिद्धः

३–साध्यैश्वर्य्यहेतुकैश्वर्य्यबुद्धियोगेन विकसितः—परावराव्ययात्मकः–ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः—सिद्धः

४–साध्यधर्म्म हेतुकधर्म्मबुद्धियोगेन विकसितः—अवराव्ययात्मकः—धर्म्मबुद्धियोगः——सिद्धः

*

—*—

(४) १-वैराग्यहेतुकसाध्यबुद्धियोगेन—वैराग्याव्ययलक्षण—सिद्धबुद्धियोगोदयः

२-ज्ञानहेतुकसाध्यबुद्धियोगेन—ज्ञानाव्ययलक्षण—सिद्धबुद्धियोगोदयः

३-ऐश्वर्य्यहेतुकसाध्यबुद्धियोगेन-ऐश्वर्य्याव्ययलक्षण—सिद्धबुद्धियोगोदयः

४-धर्म्महेतुकसाध्यबुद्धियोगेन—धर्म्माव्ययलक्षण—सिद्धबुद्धियोगोदयः

—*—

[५]-विद्याव्ययस्य-उपक्रमोसंहारौ—

अधिदैवतम्—अध्यात्मम्

१-षोडशीपुरुषाव्ययः—प्रत्यगात्मा ]—विद्याव्ययस्य-उपक्रमस्थानम्

२-अव्यक्तस्वयम्भूः—शान्तात्मा
३-महान् परमेष्ठी—महानात्मा } —विद्याव्ययस्य-मध्यस्थानम्

४-अमृतसूर्य्यः — अमृतविज्ञानात्मा]—विद्याव्ययस्य-उपसंहारस्थानम्

—*—

(६)—अविद्याव्ययस्य-उपक्रमोपसंहारौ—

अधिदैवतम् — अध्यात्मम्

४-मर्त्यसूर्य्यः—मर्त्यविज्ञानात्मा]—अविद्याव्ययस्योपसंहारस्थानम्

३-चन्द्रमाः—प्रज्ञानात्मा
२-पार्थिवदेवसत्यः—पार्थिवभोक्तात्मा } —अविद्याव्ययस्य मध्यस्थानम्

१-भूपिण्डः—शरीरम् ]—अविद्याव्ययस्योपक्रमस्थानम्

—*

## (७)-अन्यदृष्ट्या विद्याव्ययस्योपक्रमोपसंहारौ—

| अधिदैवतम् | — | अध्यात्मम् | |
|---|---|---|---|
| | | | ]—विद्याव्ययस्योपक्रमस्थानम् |
| १-षोडशीपुरुषाव्ययः | — | प्रत्यगात्मा | |
| २-अव्यक्तस्वयम्भूः | — | शान्तात्मा | |
| ३-महान्परमेष्ठी | — | महानात्मा | |
| ४-अमृतसूर्य्यः | — | अमृतविज्ञानात्मा | —विद्याव्ययस्य मध्यस्थानम् |
| ५-मर्त्यसूर्य्यः | — | मर्त्यविज्ञानात्मा | |
| ६-चन्द्रमाः | — | प्रज्ञानात्मा | |
| ७-पार्थिवदेवसत्यम् | — | पार्थिवभोक्तात्मा | |
| ८-भूपिण्डः | — | शरीरम् | ]—विद्याव्ययस्योपसंहारस्थानम् |

*

—※—

## (८) अविद्याव्ययस्योपक्रमोपसंहारौ—

| अधिदैवतम् | — | अध्यात्मम् | |
|---|---|---|---|
| १-भूपिण्डः | — | शरीरम् | ]—अविद्याव्ययस्योपक्रमस्थानम् |
| २-पार्थिवदेवसत्यम् | — | पार्थिवभोक्तात्मा | |
| ३-चन्द्रमाः | — | प्रज्ञानात्मा | |
| ४-मर्त्यसूर्य्यः | — | मर्त्यविज्ञानात्मा | —अविद्याव्ययस्य मध्यस्थानम् |
| ५-अमृतसूर्य्यः | — | अमृतविज्ञानात्मा | |
| ६-महान्परमेष्ठी | — | महानात्मा | |
| ७-अव्यक्तस्वयम्भूः | — | शान्तात्मा | |
| ८-षोडशीपुरुषाव्ययः | — | प्रत्यगात्मा | ]—अविद्याव्ययस्योपसंहारस्थानम् |

—※—

(९)

भूपिण्डमवलम्ब्य भूतासक्तिद्वारा आत्मदर्शनम्
शरीरमवलम्ब्य भूतासक्तिद्वारा आत्मदर्शनम्
} —अविद्याव्ययदर्शनम्-सैषा अनात्मदृष्टिः (अत्र आत्मा उपसंहारः, शरीरं-उपक्रमः)

*

षोडशीपुरुषाव्ययमवलम्ब्य अनासक्तिद्वारा आत्मदर्शनम्
प्रत्यगात्मानमवलम्ब्य अनासक्तिद्वारा आत्मदर्शनम्
} —विद्याव्ययदर्शनम्-सैषा आत्मदृष्टिः (अत्र आत्मा-उपक्रमः, शरीरं उपसंहारः)



## (१०) आत्मसोपानपरम्परानुगता-अव्ययसंस्थात्रयी—

अधिदैवतम् — अध्यात्मम्

*

| | | |
|---|---|---|
| १ | १ षोडशीपुरुषाव्ययः—प्रत्यगात्मा<br>२ अव्यक्तस्वयम्भूः—शान्तात्मा<br>३ महान्परमेष्ठी—महानात्मा | —अमृताव्ययप्रधाना 'अव्ययसंस्था' प्रथमा |
| २ | १ अमृतसूर्य्यः—अमृतविज्ञानात्मा<br>२ मर्त्यसूर्य्यः—मर्त्यविज्ञानात्मा | अमृतमर्त्याक्षरप्रधाना 'अक्षरसंस्था' द्वितीया— |
| ३ | १ चन्द्रमा —प्रज्ञानात्मा<br>२ पार्थिवदेवसत्यम्-पार्थिवभोक्तात्मा<br>३ भूपिण्डः—शरीरम् | —मर्त्यक्षरप्रधाना-'क्षरसंस्था' तृतीया |

*

## (११)—प्राचीनाभिमता योगत्रयी, तदाधारभूताः-आत्मविवर्त्तभावाश्च—

**शरीरोपक्रमानुगता-मर्त्या-बुद्ध्युपसंहारात्मिका मर्त्यात्मसंस्था प्राचीनाभिमतयोगप्रतिष्ठा-**

अधिदैवतम्——अध्यात्मम्

मर्त्यसूर्य्यः——मर्त्याबुद्धिः——अक्षरात्मा (अव्यक्तात्मा)——ज्ञानयोगाधारभूमिः
चन्द्रमा ——प्रज्ञानात्मा——अक्षरगर्भितक्षरात्मा (व्यक्ताव्यक्तात्मा)-भक्तियोगाधारभूमिः
भूपिण्डः——शरीरम्——क्षरगर्भितविकारक्षरात्मा (व्यक्तात्मा)-कर्म्मयोगाधारभूमिः

| | |
|---|---|
| १-अव्यक्तात्मानुगतो योगः-ज्ञानयोगः | पार्थिवदेवसत्यानुगतः-पार्थिवभोक्तात्मा-योगानुष्ठाता |
| २-व्यक्ताव्यक्तात्मानुगतो योगः-भक्तियोगः | अविद्याबुद्धिर्योगसाधनम् |
| ३-व्यक्तात्मानुगतो योगः-कर्म्मयोगः | बन्धनञ्च योगफलम् |



## (१२)—गीताभिमता योगचतुष्टयी, तदाधारभूताः-आत्मविवर्त्तभावाश्च—

आत्मोपक्रमानुगता-अमृता-बुद्ध्युपसंहारात्मिका, शरीरोपसंहारात्मिका वा अमृतमर्त्यात्मसंस्था-

**गीताभिमतयोगप्रतिष्ठा**

तत्र—सर्वाव्ययानुगता वैराग्यबुद्धियोगानुगता आत्मसंस्था प्रथमा—

**अव्ययोपक्रमात्मिका, शरीरोपसंहारात्मिका, सर्वात्मिका**

| सर्वाव्ययः— | अधिदैवतम् | अध्यात्मम् |
|---|---|---|
| १-आनन्दमयोऽव्ययः<br>२-विज्ञानमयोऽव्ययः | १-षोडशीपुरुषाव्ययः-प्रत्यगात्मा<br>२-अव्यक्तस्वयम्भूः—शान्तात्मा<br>३-महान्परमेष्ठी——महानात्मा | वैराग्यबुद्धियोगगर्भितः-ज्ञानबुद्धियोगः |
| ३-मनोमयोऽव्ययः | ४-अमृतसूर्य्यः——अमृतविज्ञानात्मा<br>५-मर्त्यसूर्य्यः——मर्त्यविज्ञानात्मा | वै०बु०यो०ग०-ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः |
| ४-प्राणमयोऽव्ययः<br>५-वाङ्मयोऽव्ययः | ६-चन्द्रमा ——प्रज्ञानात्मा<br>७-पार्थिवदेवसत्यम्——पार्थिवभोक्तात्मा<br>८-भूपिण्डः——शरीरम् | वै०बु०यो०ग०-धर्म्मबुद्धियोगः |

पार्थिवदेवसत्यानुगतः-पार्थिव-भोक्तात्मा योगानुष्ठाता

धर्म्म-ज्ञान-ऐश्वर्य्यगर्भिता वैराग्यबुद्धिः-योगसाधनम्

असङ्गभावेन सर्वावाप्तिश्च योगफलम्

स एषः-सर्वाव्ययानुगतो वैराग्यबुद्धियोगः-सर्वात्मकः



## (१३)—प्राचीनाभिमता-संशोधिता-बुद्धियोगात्मिका-योगत्रयी, तदाधारभूतान्यात्मविवर्त्तानि च—

१-आनन्दविज्ञानमयाव्ययानुगता, अव्यक्तात्ममूला, अव्यक्तात्मोपक्रमोपसंहारात्मिका अमृतप्रधाना-प्रथमा संस्था
—'ज्ञानबुद्धियोगभूमिः'—

२-मनोमयाव्ययानुगता, महानात्ममूला, महानात्मोपक्रमोपसंहारात्मिका-अमृतप्रधाना-द्वितीया संस्था
—'ऐश्वर्य्यबुद्धियोगभूमिः'—

३-प्राणवाङ्मयाव्ययानुगता, विज्ञानात्ममूला, विज्ञानात्मोपक्रमोपसंहारात्मिका-अमृतप्रधाना तृतीया संस्था
—'धर्म्मबुद्धियोगभूमिः'—

—*—

१-असर्वलक्षणः, आनन्दविज्ञानमयः 'पराव्ययः' (अकृत्स्नः)-तदनुगतः-अकृत्स्नः-अव्यक्तात्मा
—ज्ञानबुद्धियोगाधारः—

२-असर्वलक्षणः, मनोमयः 'परावराव्ययः' (अकृत्स्नः)-तदनुगतः-अकृत्स्नः-महानात्मा
—ऐश्वर्य्यबुद्धियोगाधारः—

३-असर्वलक्षणः, प्राणवाङ्मयः 'अवराव्ययः' (अकृत्स्नः)-तदनुगतः-अकृत्स्नः-विज्ञानात्मा
—धर्म्मबुद्धियोगाधारः—

—*—

*-सर्वलक्षणः, आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाङ्मयः-सर्वाव्ययः, तदनुगतः-सर्वः प्रत्यगात्मा-
—वैराग्यबुद्धियोगाधारः—

### स एषः-गीताराद्धान्तः

## १३-पातञ्जल योगसूत्र के 'अविद्या' शब्द का समन्वय—

जिसप्रकार वैराग्य की प्रतिद्वन्द्विनी राग-द्वेषात्मिका आसक्ति है, ऐश्वर्य्य की प्रतिद्वन्द्विनी अस्मिता है, धर्म्म का प्रतिद्वन्द्वी अभिनिवेश है, एवमेव ज्ञान का प्रतिद्वन्द्वी 'मोह' माना गया है, जिसके लिए योगदर्शन में 'अविद्या' शब्द प्रयुक्त हुआ है। यद्यपि दार्शनिक दृष्टि से ज्ञान के प्रतिद्वन्द्वी को 'अविद्या' शब्द से व्यवहृत करना समीचीन माना जासकता है, तथापि विज्ञानदृष्ट्या इसे अविद्या न कह कर 'मोह' कहना हीं अन्वर्थ बनता है। कारण स्पष्ट है। क्लेशात्मिका चारों बुद्धियाँ जहाँ 'अविद्याबुद्धि' है, वहाँ भगात्मिका चारों बुद्धियाँ 'विद्याबुद्धि' है। विद्या का प्रतिद्वन्द्वी शब्द अविद्या ही हो सकता है। विद्यातत्त्व धर्म्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य्य, इन चार भागों में विभक्त होता हुआ चार पृथक् पृथक् नामों से व्यवहृत हुआ है। ऐसी दशा में चारों विद्याओं के सम्बन्ध में प्रतिद्वन्द्वी बना हुआ 'अविद्या' शब्द केवल ज्ञानविद्या के लिए प्रयुक्त नहीं होसकता। यदि **'समुदाये दृष्टाः शब्दाः-अवयवेष्वपि वर्त्तन्ते'** न्याय से चारों अविद्याबुद्धियों के लिए प्रयुक्त अविद्याशब्द अवयवभूता ज्ञानविद्या का प्रतिद्वन्द्वी मान कर तन्नाम से योगदर्शन में 'अविद्या' शब्द प्रयुक्त हुआ है, तो इष्टापत्ति है। तब तो ज्ञानवत् धर्म्म-ऐश्वर्य-वैराग्य, इन तीनों के प्रतिद्वन्द्वियों के लिए भी 'अविद्या' शब्द का प्रयोग किया जासकता है। परन्तु देखते हैं-सूत्रकार ने इन तीनों के प्रतिद्वन्द्वियों के लिए अविद्या-

शब्द का प्रयोग न कर उनके वास्तविक-नियत-अभिनिवेश, अस्मिता, रागद्वेष, नामों का ही ग्रहण किया हैं। जब तीनों के लिए नियत नामों का उल्लेख हुआ है, तो चौथे ज्ञान की प्रतिद्वन्द्विता के लिए भी 'मोह' शब्द का ही प्रयोग होना चाहिए था, और इस विज्ञानदृष्टि से **'अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्च-क्लेशाः'** का रूप **'मोहास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्च क्लेशाः'** यही होना चाहिए था। सम्भव है सूत्रकार ने-'ज्ञान का उदय विद्या से होता है, अविद्या ज्ञान की शत्रु है'-शक्तिग्राहकशिरोमणि इस वृद्धव्यवहार (लोकव्यवहार) के आधार पर सामान्य जनों की सुविधा के लिए अविद्या शब्द का प्रयोग कर दिया हो। अस्तु, वक्तव्य यही है कि, सिद्धविद्यानुगत ज्ञानबुद्धियोग के स्वरूपपरिचय के लिए ज्ञान, और तत्प्रतिद्वन्द्वी मोह, इन दो तत्त्वों का स्वरूपज्ञान अपेक्षित है। इसी की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जारहा है।

## १४-उभयज्योतिःप्रवर्त्तक अन्तर्ज्योतिर्लक्षण प्रत्यगात्मा—

**"अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन !"** इत्यादि गीतासिद्धान्तानुसार आत्मा अमृत-मृत्यु, इन दोनों भावों से युक्त है। अमृतभाव ज्ञान है, मृत्युभाव कर्म्म है। ज्ञान की विश्वातीतावस्था 'रस' है, कर्म्म की विश्वातीतावस्था 'बल' है। बलावस्था में परिणत कर्म्म सुप्त रहता है। अतएव सर्वबलविशिष्ट परात्पर रसैकघन बनता हुआ विशुद्ध ज्ञानात्मा (रसात्मा) बन रहा है। इस कर्म्मात्यन्तविरहित विश्वातीत परात्पर को ही योगातीत माना गया है। योगातीत यही परात्पर अपने यत्किञ्चित् प्रदेश से 'महामाया' नामक सीमा-भावप्रवर्त्तक बलविशेष से सीमित होकर 'अव्ययपुरुष' नाम से व्यवहृत होने लगता है। इस अव्ययेश्वर में रसात्मक ज्ञानवत् बलात्मक कर्म्म का भी उद्रेक होजाता है। रस-बल की साम्यावस्थारूप यही अव्ययात्मा 'ज्ञानकर्म्मात्मा' कहलाया है। ज्ञानदृष्ट्या वह ज्ञानात्मा है, कर्म्मदृष्ट्या कर्म्मात्मा है। ज्ञानभाव सल्लक्षण अमृत है, कर्म्मभाव असल्लक्षण मृत्यु है। दोनों के साम्य से यह अव्ययपुरुष समत्वलक्षण बुद्धियोग से नित्य-युक्त रहता हुआ नित्यमुक्त है। यही ज्ञानकर्म्मोभयमूर्त्ति अव्ययात्मा आध्यात्मिक-हृदयस्थित **'प्रत्यगात्मा'** है, जिसे हमनें 'सर्वाव्यय' नाम से व्यवहृत किया है, एवं जिसे सर्वयोगलक्षण 'वैराग्यबुद्धियोग' की आधारभूमि बतलाया गया है। ज्ञान, और कर्म्म के समत्वलक्षण वैराग्य से यह प्रत्यगात्मा स्वस्वरूप से नित्य शान्त है, क्षोभरहित है, आपूर्य्यमाण समुद्रवत् अचलप्रतिष्ठ है। यह स्वाभाविकी नित्या शान्ति ही इसकी स्वस्थता है। नित्य स्वस्थ इस ज्ञानकर्म्ममूर्त्ति प्रत्यगात्मा का ही नाम है-**'अन्तर्ज्योति'**। अन्तःप्रकाश ही आत्मप्रकाश है, आत्मप्रकाश ही आत्मज्योति है, यही अन्तर्ज्योति है।

इस अन्तर्ज्योतिर्लक्षण आत्मप्रकाश के **ज्ञानज्योति, भूतज्योति,** भेद से दो विवर्त्त मानें गए हैं। रसात्मिका ज्ञानज्योति ज्ञानज्योति है, बलात्मिका कर्म्मज्योति भूतज्योति है। संकुचित तत्त्व का विकसितरूप ही उस तत्त्व का ज्योतिर्भाव है। वह आत्माव्यय ज्ञान, और कर्म्मरूप से ही विकसित हुआ है। अतएव उसके स्वतः विकसित ज्ञान, और कर्म्मतत्त्व को अवश्य ही ज्योतिः शब्द से व्यवहृत किया जासकता है। उभय-ज्योतिर्मूर्त्ति यह प्रत्यगात्मा अपने हीं ज्ञान-कर्म्म-विकास से ज्योतिष्मान् बना हुआ है, अतएव यह प्रत्यगात्म-ज्योति 'स्वज्योति' बना हुआ है। अमृतलक्षणा ज्ञानज्योति, मृत्युलक्षणा कर्म्मज्योति, इन दोनों स्वज्योतियों से ज्योतिष्मान् बना हुआ स्वज्योतिर्घन प्रत्यगात्मा ही 'अन्तर्ज्योति' है, यही विज्ञानभाषा में 'पुरुषज्योति' नाम से व्यवहृत हुआ है।

## १५-विश्वनिबन्धन पुरुषज्योतिः-प्रकृतिज्योतिः-विवर्त्त—

वैज्ञानिकों नें कहा है—पुरुषज्योति पाँच ज्योतियों के द्वारा विश्वानुगता बनी रहती है । प्रश्न होता है कि, पुरुषज्योतिर्लक्षणा अन्तर्ज्योति (अव्ययज्योति) को विश्वानुगता बना देने वालीं उन पाँच ज्योतियों का क्या स्वरूप है ? । इस प्रश्न का समाधान हुआ है-'बहिर्ज्योति' के द्वारा । **'प्रकृतिं-पुरुषं चैव विद्धयनादी उभावपि'** सिद्धान्तानुसार पुरुषतत्त्व प्रकृतितत्त्व से नित्य युक्त है । प्राणः, आपः, वाक् अन्नम्, अन्नादः, भेद से प्रकृतितत्त्व (बहिरङ्गप्रकृति) पञ्चधा विभक्त माना गया है । पञ्चज्योतिर्लक्षणा यह प्रकृतितत्त्व ही भूतात्मक पञ्च पर्वा विश्व का उपादान माना गया है । क्योंकि पञ्चज्योतिर्लक्षणा यही बहिरङ्गप्रकृति पञ्चभूतात्मक विश्वविकास का कारण (उपादान) बनती है, अतएव इस प्रकृतिज्योति को अवश्य ही **'बहिर्ज्योति'** नाम से व्यवहृत किया जासकता है । जिस प्रकार अन्तर्ज्योतिर्लक्षणा पुरुषज्योति ज्ञान-कर्म्म के भेद से ज्ञानज्योतिः, भूतज्योतिः, इन दो भावों में विभक्त रहती है, एवमेव बहिर्ज्योतिर्लक्षणा प्रकृतिज्योति भी ज्ञान-कर्म्म के भेद से दो ही भागों में विभक्त मानी गई है । दोनों में अन्तर केवल यही है कि, अन्तर्ज्योति के दोनों पर्व जहाँ साम्यावस्था में परिणित रहते है, वहाँ बहिर्ज्योति के दोनों पर्व विषमावस्था में परिणित रहते हैं । अन्तर्ज्योति के ज्ञान-कर्म्म साम्यावस्था के कारण जहाँ विकासलक्षण ज्ञानज्योतिप्रधान है, वहाँ बहिर्ज्योति के ज्ञान-कर्म्म विषमावस्था के कारण अपूर्णतासम्बन्ध से भूतज्योतिःप्रधान है । अतएव उभयात्मिका भी पुरुषज्योति विज्ञान-भाषा में केवल 'ज्ञानज्योति' नाम से, एवं उभयात्मिका भी प्रकृतिज्योति केवल भूतज्योति नाम से व्यवहृत कर दी गई है । उभयात्मिका पुरुषज्योति के ज्ञानज्योति, अन्तर्ज्योति, आत्मज्योतिः, ज्योतिषांज्योतिः, इत्यादि अनेक यशोनाम हैं । उभयात्मिका प्रकृतिज्योति के भूतज्योति, बहिर्ज्योति, विश्वज्योति, ज्योति, इत्यादि अनेक यशोनाम हैं । पुरुषज्योति आत्मा है, प्रकृतिज्योति इस आत्मा का शरीर है । जिस प्रकार 'आत्मा' शरीर से नित्य युक्त है, एवमेव यह पुरुषज्योति प्रकृतिज्योति से नित्य युक्त है । पञ्चपर्वात्मक प्राकृतिक विश्व ही प्रकृति-ज्योति है, पञ्चपर्वात्मक विश्वात्मा ही पुरुषज्योति है । विश्वात्मा विश्व का आधार है, बहिर्ज्योति अन्तर्ज्योति के बहिर्विकास का आधार है

## १६-पुरुष, एवं प्रकृति-ज्योतियों के पाँच पाँच अवान्तर विवर्त्त—

**'प्राणज्योति, अब्ज्योति, वागूज्योति, अन्नादज्योति, अन्नज्योति,'** ये ही पाँच प्रकृतिज्योतियाँ हैं, जिनकी समष्टि का नाम 'विश्वज्योति' है । प्राणज्योति से अव्यक्त स्वयम्भू का, अब्ज्योति से महत्परमेष्ठी का, वागूज्योति से विज्ञानसूर्य्य का, अन्नादज्योति से पृथिवी का, एवं अन्नज्योति से चन्द्रमा का विकास हुआ है । प्राणात्मक स्वयम्भू, आपोमय परमेष्ठी, अमृतावाङ्मय अमृतसूर्य, इन तीन बहिर्ज्योतियो की समष्टि ज्ञान-लक्षणा बहिर्ज्योति है । मर्त्यावाङ्मय मर्त्यसूर्य्य, अन्नमय चन्द्रमा, अन्नादमयी पृथिवी, इन बहिर्ज्योतियों की समष्टि कर्म्मलक्षणा बहिर्ज्योति है । इसप्रकार पञ्चज्योतिर्लक्षणा इस प्रकृतिज्योति में भी पुरुषज्योतिर्वत् ज्ञान-कर्म्म, दोनों ज्योतियों का उपभोग हो रहा है । प्रकृतिज्योति का ज्ञानज्योतिर्भाग पुरुषज्योति के ज्ञानज्योतिर्भाग से, एवं प्रकृतिज्योति का कर्म्मज्योतिर्भाग पुरुषज्योति के कर्म्मज्योतिर्भाग से अनुगृहीत रहता है । साथ ही पुरुषज्योति के ज्ञान-कर्म्ममय ज्योतिर्भाग प्रकृतिज्योति के ज्ञानकर्म्ममय ज्योतिर्भाग से विश्वानुगत बने रहते हैं । आनन्दज्योति, विज्ञानज्योति, मनोज्योति, प्राणज्योति, वागूज्योति, ये ही पाँच पुरुषज्योतियाँ हैं, जिनकी समष्टि का

नाम हीं 'आत्मज्योति' है । आनन्दज्योति से अव्यक्त स्वयम्भूलक्षणा प्राणज्योति, विज्ञानज्योति से परमेष्ठी-लक्षणा अबूज्योति. मनोज्योति से वागूलक्षणा सूर्य्यज्योति, प्राणज्योति से अन्नलक्षणा चन्द्रज्योति, एवं वाग्ज्योति से अन्नादलक्षणा पृथिवीज्योति अनुगृहीत है । इन पाँचों भूतज्योतियों से ( प्रकृतिज्योतियों से ) पाँचों ज्ञानज्योतियाँ ( पुरुषज्योतियाँ ) विश्वानुगत बनीं हुईं हैं । ज्योतिः वस्तुतः ज्ञानात्मक रस का ही नाम है । वही ज्ञानरस बलग्रन्थितारतम्य से, किंवा बलग्रन्थि के उत्तरोत्तर घनीभूत होने से पाँच रूपों में परिणत हो जाता है । बलग्रन्थितारतम्यानुगता ज्ञानज्योति के बलप्रधान रूप ही 'कर्म्म' कहलाए हैं । ज्ञान का बलानुगत रूप ही कर्म्म है । अतएव कर्म्म को भी 'ज्योति' नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ बन जाता है । निष्कर्ष वही हुआ कि, पञ्चधा विभक्त पुरुषज्योति ही अन्तर्ज्योति है, यह ज्ञान-कर्म भेद से द्विधा विभक्त है. एवं यह साम्यावस्थापन्ना है । पञ्चधा विभक्त प्रकृतिज्योति ही बहिर्ज्योति है, यह भी ज्ञानकर्म्म भेद से द्विधा विभक्त है, एवं यह विषमावस्थापन्ना है । पञ्चज्योतिर्लक्षण आत्मा, पञ्चज्योतिर्लक्षणा प्रकृति, दोनों की समष्टि 'पुरुष' है । एवं-'**पञ्चज्योतिरयं पुरुषः**' इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार पुरुषसंस्था में भुक्त आत्मज्योति भी पञ्चधा विभक्त है, प्रकृतिज्योति भी पञ्चधा विभक्त है । निम्न लिखित परिलेखों से इस प्रतिपादित ज्योति-विवर्त्त का भलीभाँति स्पष्टीकरण हो रहा है ।

१-आत्मज्योतिः ( ज्ञानज्योतिः-अन्तर्ज्योतिः-पुरुषज्योतिः )
२-विश्वज्योतिः ( भूतज्योतिः-बहिर्ज्योतिः-प्रकृतिज्योतिः )



## १-आत्मज्योतिः

१-आनन्दज्योतिः
२-विज्ञानज्योतिः
३-मनोज्योतिः
—ज्ञानज्योतिः ( आनन्दविज्ञानमनोऽव्ययपुरुषः-ज्ञानात्मा-ज्ञानज्योतिः

४-प्राणज्योतिः
५-वाग्ज्योतिः
—कर्म्मज्योतिः ( मनःप्राणवाङ्मयोऽव्ययपुरुषः-कर्म्मात्मा-भूतज्योतिः

—अन्तर्ज्योतिः ५



## २–विश्वज्योतिः

| | | |
|---|---|---|
| १–प्राणज्योतिः<br>२–अब्ज्योतिः<br>३–वाग्ज्योतिः | –ज्ञानज्योतिः ( प्राण–अब्–वाङ्मयी–प्रकृतिः )–ज्ञानप्रकृतिः–ज्ञानज्योतिः | –बहिर्ज्योतिः<br>५ |
| ४–अन्नज्योतिः<br>५–अन्नादज्योतिः | –कर्म्मज्योतिः ( वाक्–अन्न–अन्नादमयी–प्रकृतिः )–कर्म्मप्रकृतिः–भूतज्योतिः | |





| पुरुषात्मा | –प्राकृतात्मा | –अधिदैवतम् | अध्यात्मम् | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १–आनन्दगर्भितः | –प्राणलक्षणः | –स्वयम्भूः | शान्तात्मा | पुरुषज्योतिर्गर्भितं- | प्रकृतिज्योतिः | ज्ञानज्योतिः | |
| २–विज्ञानगर्भितः | –आपोलक्षणः | –परमेष्ठी | महानात्मा | | | | |
| ३–मनोगर्भितः | –वाग्लक्षणः | –अमृतसूर्य्यः | विद्याबुद्धिः | | | | }–पञ्चज्योतिरयं पुरुषः |
| ३–मनोगर्भितः | –वाग्लक्षणः | –मर्त्यसूर्य्यः | अविद्याबुद्धिः | पुरुषज्योतिर्गर्भितं | प्रकृतिज्योतिः | भूतज्योतिः | पुरुषत्त्वेन, प्रकृत्या च |
| ४–प्राणगर्भितः | –अन्नलक्षणः | –चन्द्रमाः | मनः | | | | **उभयथा पञ्चज्योतिः** |
| ५–वाग्गर्भितः | –अन्नादलक्षणः | –भूपिण्डः | शरीरम् | | | | |
| आत्मज्योतिः | –विश्वज्योतिः | | | | | | |
| पुरुषज्योतिः | –प्रकृतिज्योतिः | | | | | | |

## १७–बन्धननिवर्त्तक-प्रवर्त्तक-पुरुष-प्रकृति-ज्योतिर्विवर्त्त—

**'तमेव भान्तमनुभाति सर्वं, तस्य भासा सर्वमिदं विभाति'** इत्यादि श्रुति के अनुसार आत्मज्योतिर्लक्षणा पुरुषज्योति ही विश्वज्योतिर्लक्षणा प्रकृतिज्योति की आधारभूमि है । प्रत्यगात्मलक्षणा आत्मज्योति ही तो शान्तात्मादि लक्षण प्रकृतिज्योतिः-पञ्चक में परम्परया अवतीर्ण हुई है । स्वस्थान में वही आत्मज्योति है, विश्वस्थान में वही भूतज्योति है। आत्मज्योति निरुपाधिक है, भूतज्योति सोपाधिक है। निरुपाधिक आत्मज्योति त्रिगुणभाव से बहिर्भूत है, सोपाधिक भूतज्योति त्रिगुणभावाक्रान्त है । गुणातीता आत्मज्योति अपने हीं गुणात्मक भूतज्योतिर्लक्षण आवरण से उसी प्रकार आवृत हो जाती है, जैसे ऊर्णनाभि ( मकड़ी ) स्वोत्पन्न जाल से, पुरुष स्वोत्पन्न केशलोमों से, लौह स्वोत्पन्न किट्ट ( जँग ) से, तथा दुग्ध स्वोत्पन्न 'शर' ( थर-मलाई ) से आवृत हो जाता है । अधिदैवतसंस्था में ज्ञान-कर्म्म-सञ्चालक षोडशी-पुरुष ( ईश्वर ) है । पूर्वकथनानुसार अधिदैवत संस्था पुरुषप्रधाना है । पुरुष के ज्ञान-कर्म्मभाग साम्यावस्थापन्न हैं । इस साम्यभाव के कारण, गीता के शब्दों में समत्वलक्षण बुद्धियोगप्रभाव से प्रकृत्यनुगत भूतज्योति का आवरण उसे आवृत करने में असमर्थ रह जाता है । अतएव वहाँ स्वज्योतिर्घन आत्मा सदा स्वस्वरूप से विकसित रहता है । परन्तु अध्यात्मसंस्था का प्रभव मुख्यरूप से 'प्रकृतितत्त्व' बनता है । प्राणी-सृष्टि भूतप्रधाना है । भूतसर्ग का उपक्रम भी प्रकृति है, उपसंहार भी प्रकृति है, जैसाकि–**'अव्यक्तादीनि भूतानि, अव्यक्तनिधनान्येव'** इत्यादि गीतावचन से प्रमाणित है । अध्यक्ष ( साक्षी ) अव्ययपुरुष रहता है, परन्तु सवन ( उत्पत्ति ) प्रकृति के द्वारा ही होता है–**'मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते स चराचरम्'** । प्रकृति जीवसर्ग का मूलप्रभव है । प्रकृति गुणात्मिका बनती हुई सत्त्व-रज-स्तमोमयी है । अतएव प्रकृतिभाव से सम्बन्ध रखने वाला ज्ञान भी त्रिगुणभाव में परिणत हो जाता है, एवं कर्म्म भी त्रिगुणात्मक बन जाता है । बतलाया गया है कि, अन्तर्ज्योतिर्लक्षण आत्मा का आनन्दविज्ञानमनोमय भाग ज्ञानज्योति है, मनःप्राणवाङ्मय भाग कर्म्मज्योति है, यही भूतज्योति है । इसप्रकार केवल आत्मज्योतिर्लक्षण अन्तर्ज्योति ( ज्ञानज्योति ) में हीं ज्ञानात्मा, कर्म्मात्मा, के सम्बन्ध से ज्ञान-भूत, दोनों ज्योतियों का उपभोग सिद्ध हो रहा है । यह भूतज्योति आत्मा का स्वरूपधर्म्म है, अतएव यह बन्धननिवर्त्तिका बनती हुई आत्मस्वरूप में हीं अन्तर्भूत है । अतएव आत्मानुगत ज्ञान, भूत, दोनों ज्योतियों को केवल 'ज्ञानज्योति' नाम से ही व्यवहृत कर दिया जाता है । एवमेव बहिर्ज्योतिलक्षण विश्व का शान्तात्मा-महानात्मा-विद्याबुद्धिमय भाग ज्ञानज्योति है, अविद्याबुद्धि-मनः-शरीरमय भाग कर्म्मज्योति है, यही भूतज्योति है । इसप्रकार केवल विश्वज्योतिर्लक्षण बहिर्ज्योति ( भूतज्योति ) में भी ज्ञानात्मा, कर्म्मात्मा के सम्बन्ध से ज्ञान, भूत, दोनों ज्योतियों का उपभोग सिद्ध हो रहा है । यह उभयात्मिका भूतज्योति आत्मा का परधर्म्म है, अतएव यह बन्धननिवर्त्तिका बनती हुई आत्मस्वरूप से पृथक् मानी गई है । अतएव विश्वानुगत ज्ञान, भूत, दोनों ज्योतियों को केवल 'भूतज्योति' नाम से ही व्यवहृत किया गया है ।



(१) आत्मज्योतिः, पुरुषज्योतिः, अन्तर्ज्योतिः, ज्ञानज्योतिः, स्वज्योतिः—

१–आनन्दविज्ञानमनोमयोऽव्ययः—ज्ञानात्मका विद्यात्मा—ज्ञानज्योतिः
२–मनःप्राणवाङ्मयोऽव्ययः——कर्म्मात्मको भूतात्मा—भूतज्योतिः
} ज्ञानज्योतिः १



(२)–विश्वज्योतिः, प्रकृतिज्योतिः, बहिर्ज्योतिः, भूतज्योतिः, परज्योतिः—

१–शान्तात्म–महानात्म–विद्याबुद्ध्यात्ममयः—ज्ञानात्मको विद्यात्मा—ज्ञानज्योतिः
२–अविद्याबुद्ध्यात्म–प्रज्ञानात्म-शरीरात्ममयः–कर्म्मात्मको भूतात्मा—भूतज्योतिः
} भूतज्योतिः २



## १८–शुद्धसत्त्वानुगता सिद्धविद्या—

कहा गया है कि,–'अनादित्वान्निर्गुणत्वात् परमात्मायमव्ययः' के अनुसार ज्ञानकर्म्मज्योतिर्म्मय प्रत्यगात्मलक्षण अव्ययपुरुष गुणातीत बनता हुआ निर्गुण है। इस निर्गुणभाव के कारण ही विद्याबुद्धि-चतुष्टयी से सम्बद्धा गीतानुगता बुद्धियोगचतुष्टयी निर्गुणभावप्रवर्त्तिका बनती हुई अबन्धना सिद्ध हो रही है। अव्ययात्मानुगत अन्तर्ज्ञान, तथा अन्तःकर्म्म विशुद्धसात्त्विक ज्ञान, एवं विशुद्ध निवृत्तिकर्म्म है। यह ज्ञान, और कर्म्म दोनों स्वस्वरूप से एकत्वानुगत अमृतभाव से सम्बद्ध हैं। नानालक्षण मृत्युभाव का प्रवेश यहाँ सर्वथा अवरुद्ध है। गुणातीत यही आत्मज्ञान विशुद्ध सात्त्विक ज्ञान कहलाया है, आत्मकर्म्म विशुद्ध सात्त्विक कर्म्म कहलाया है। एवंविध सात्त्विक ज्ञानाधार पर प्रतिष्ठित सात्त्विक निवृत्तिकर्म्म ही ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या की मूलप्रतिष्ठा बनता है, जिसके स्वरूपविश्लेषण के लिए ही ज्योतिर्विवर्त्तों का प्रासङ्गिक स्पष्टीकरण हुआ है।

## १९-गुणानुगत–ज्ञानकर्म्मद्वन्द्व के विविध विवर्त्त––

अब दो शब्दों में गुणानुगत ज्ञानकर्म्मभावों का भी स्वरूपपरिचय प्राप्त कर लीजिए। प्रकृतिज्योतिः की सीमा में भुक्त ज्ञानात्मा, कर्म्मात्मा, दोनों विवर्त्त गुणत्रयी के सम्बन्ध से तीन तीन भागों में विभक्त हो रहे हैं। यह त्रित्व ही इस विश्वज्योति का मृत्युभाव है। शान्तात्मानुगत ज्ञान मलिनसत्त्वगुणात्मक ज्ञान है, तदनुगत अविद्याबुद्धि–सहकृत कर्म्म मलिनसत्त्वगुणात्मक कर्म्म है। यह पहिला ज्ञानकर्म्मद्वन्द्व ही प्राचीनाभिमत 'ज्ञानयोग' की प्रतिष्ठा है। यही प्रत्यगात्मानुगत निर्गुणतत्त्व ज्ञानकर्म्म से युक्त होकर गीताभिमत 'ज्ञानबुद्धियोग' में परिणत हो जाता है। महानात्मानुगत ज्ञान रजोगुणात्मक ज्ञान है, तदनुगत प्रज्ञानमनः–सहकृत कर्म्म रजोगुणात्मक कर्म्म है। यह दूसरा ज्ञानकर्म्मद्वन्द्व ही प्राचीनाभिमत भक्तियोग की प्रतिष्ठा है। यही प्रत्यगात्मसम्पत्ति से युक्त होकर गीताभिमत 'ऐश्वर्य्यबुद्धियोग' में परिणत हो जाता है। अविद्या-बुद्ध्यनुगत–ज्ञान तमोगुणात्मक ज्ञान है, तदनुगत शरीरात्मसहकृत कर्म्म तमोगुणात्मक कर्म्म है। यह तीसरा ज्ञानकर्म्मद्वन्द्व ही प्राचीनाभिमत कर्म्मयोग की प्रतिष्ठा है। यही प्रत्यगात्मसम्पत्ति से युक्त होकर

गीताभिमत 'धर्म्मबुद्धियोग' स्वरूप में परिणत हो जाता है। तात्पर्य्य यह निकला कि, प्राकृतात्मविवर्त्तों में से शान्तात्मा, महानात्मा, अमृतविज्ञानात्मा, ये तीन तो ज्ञानात्मा हैं, एवं मर्त्यविज्ञानात्मा, प्रज्ञानात्मा, शरीरात्मा, तीन कर्म्मात्मा हैं। शान्तात्मानुगत ज्ञान, एवं मर्त्यत्रिज्ञानात्मक कर्म्म सात्त्विक ज्ञानकर्म्मद्वन्द्व है। महानात्मानुगत-ज्ञान, एवं प्रज्ञानात्मक कर्म्म राजस ज्ञानकर्म्मद्वन्द्व है। अमृतविज्ञानात्मक ज्ञान, एवं शरीरात्मक कर्म्म तामस ज्ञान-कर्म्मद्वन्द्व है। शान्तात्मक ज्ञान सत्त्वानुगत '**ज्ञान**' है. महानात्मक ज्ञान रजोऽनुगत '**विज्ञान**' है, * विद्या-बुद्धयात्मक ज्ञान तमोऽनुगत '**अज्ञान**' है। इसप्रकार शान्तात्म-महानात्म-विद्याबुद्धयात्मक प्राकृत ज्ञान सत्त्व-रज-स्तमोभेद से ज्ञान–विज्ञान–अज्ञान, इन तीन भावों में परिणत हो रहा है। यही गुणात्मिका ज्ञानत्रयी का दिग्दर्शन है। अविद्याबुद्धयनुगत कर्म्म सत्त्वानुगत 'कर्म्म' है, प्रज्ञानात्मक कर्म्म रजोऽनुगत 'विकर्म्म' है। एवं शरीरात्मात्मक कर्म्म तमोऽनुगत '**अकर्म्म**' है। इसप्रकार अविद्याबुद्धयात्म–प्रज्ञानात्म–शरीरात्मात्मक प्राकृत कर्म्म सत्त्व–रज–स्तमोभेद से कर्म्म–विकर्म्म–अकर्म्म, इन तीन भावों में परिणत हो रहा है। ज्ञान, और कर्म्म, यह प्राकृतिक द्वन्द्व अनुकूलवेदनात्मक सुख की प्रवृत्ति का कारण माना गया है, जो तत्त्वतः दुःख ही है। विज्ञान, विकर्म्म, और अज्ञान–अकर्म्म, दोनों द्वन्द्व प्रतिकूलवेदनात्मक दुःख की प्रवृत्ति के कारण माने गए हैं। सुख–साधक दो हैं, दुःखप्रवर्त्तक चार हैं। अतएव अन्तर्ज्योतिर्लक्षण प्रत्यगात्मा के अनुग्रह से वञ्चित बहिर्ज्योतिर्लक्षण प्राकृतात्मा के निबिडपाश में बद्ध जीवात्मा प्रकृत्या अधिकांश में दुःखी ही बने रहते हैं। तन्निवारणार्थ ही प्रत्यगात्मानुगत–बुद्धियोगशास्त्र ( गीता ) प्रवृत्त हुआ है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | १–शान्तात्मा | ( ज्ञानात्मा )–सत्त्वानुगतं ज्ञानम्––ज्ञानम् | ––सैषा ज्ञानत्रयी | उभयज्योतिर्लक्षणः–प्राकृतात्मा गुणात्मा |
| | २–महानात्मा | ( ज्ञानात्मा )–रजोऽनुगतं ज्ञानम्––विज्ञानम् | ( ज्ञानज्योतिः ) | |
| | ३–विद्याबुद्धयात्मा | ( ज्ञानात्मा )–तमोऽनुगतं ज्ञानम्––अज्ञानम् | ( प्रकृत्यनुगतम् | |
| २ | ३–अविद्याबुद्धयात्मा | ( कर्म्मात्मा )–सत्त्वानुगतं कर्म्म––कर्म्म | | |
| | २–प्रज्ञानात्मा | ( कर्म्मात्मा )–रजोऽनुगतं कर्म्म––विकर्म्म | ––सैषा कर्म्मत्रयी | |
| | १–शरीरात्मा | ( कर्म्मात्मा )–तमोऽनुगतं कर्म्म––अकर्म्म | ( भूतज्योतिः ) ( प्रकृत्यनुगतम् ) | |

* यहाँ विद्या से त्रयीविद्या अभिप्रेत है, जो सूर्य्यमूला है, त्रिगुणभावात्मिका अविद्यात्मिका विद्या है, जिसके सम्बन्ध में–'त्रैगुण्यविषया वेदाः' कहा गया है। एवं जो वेदोक्त तमोमय काम्यकर्म्म की मूलप्रतिष्ठा मानी गई है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | १–शान्तात्मानुगतं—–ज्ञानलक्षणं–'ज्ञानम्'<br>२–अविद्याबुद्धयनुगतं–कर्म्मलक्षणं–'कर्म्म' | —ज्ञानकर्म्मात्मा—–प्राचीनाभिमतज्ञानयोगाधारः | |
| २ | १–महानात्मानुगतं–विज्ञानलक्षणं—'ज्ञानम्'<br>२–प्रज्ञानात्मानुगतं–विकर्म्मलक्षणं—'कर्म्म' | —विज्ञानविकर्म्मात्मा–प्रा० काम्यभक्तियोगाधारः | |
| ३ | १–विद्याबुद्धयनुगतं–अज्ञानलक्षणं—'ज्ञानम्'<br>२–शरीरानुगतं—–अकर्म्मलक्षणं—'कर्म्म | —अज्ञानकर्म्मात्मा—प्रा० काम्यकर्म्मयोगाधारः | |

## २०–प्राकृतात्मत्रयी, एवं तदनुगता प्राचीनाभिमता योगत्रयी—

अज्ञानात्मक कर्म्मात्मा कर्म्मासक्ति का प्रवर्त्तक बनता हुआ ही काम्य कर्म्मयोग की प्रतिष्ठा बनता है। यहाँ ज्ञान अतिशय रूप से कामासक्ति के द्वारा अभिभूत रहता है। अतएव अज्ञानात्मक ज्ञान, अकर्म्मात्मक कर्म्म, इसप्रकार ज्ञान कर्म्म दोनों के रहते भी यह योग केवल 'कर्म्मयोग' ही कहलाया है। विज्ञानात्मक विकर्म्मात्मा कामासक्ति का प्रवर्त्तक बनता हुआ ही काम्य भक्तियोग की प्रतिष्ठा बनता है। विज्ञानविकर्म्मात्मक उक्त ज्ञानकर्म्मद्वन्द्वत्रयी के मध्य में प्रतिष्ठित रहता हुआ ज्ञानकर्म्मात्मा के ज्ञान भाग से, अज्ञानात्मक कर्म्मात्मा के कर्म्मभाग से, दोनों से युक्त बना हुआ है। भाग–अंश–बना हुआ है। अतएव उभयात्मक यह योग 'भक्तियोग' कहलाया है, जिसका अर्थ है ज्ञानरूप आधिदैविकतत्त्व, कर्म्मरूप आधिभौतिकतत्त्व, इन दोनों का समन्वित रूप। ज्ञानात्मक कर्म्मात्मा ज्ञानासक्ति का प्रवर्त्तक बनता हुआ ही कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग की प्रतिष्ठा बनता है। यहाँ कर्म्म अतिशयरूप से ज्ञानासक्ति के द्वारा अभिभूत रहता है। अतएव ज्ञानात्मक ज्ञान, कर्म्मात्मक कर्म्म, इन दोनों के रहते भी यह योग केवल 'ज्ञानयोग' ही कहलाया है। ज्ञान आधिदैविक तत्त्व माना गया है, कर्म्म आधिभौतिक तत्त्व माना गया है। ज्ञानात्मक कर्म्मात्मा ज्ञानप्राधान्य से आधिदैविक है, अतएव तदनुगत प्राचीनाभिमत ज्ञानयोग में साध्य–साधन, दोनों आधिदैविक मानें गए हैं। विज्ञानात्मक विकर्म्मात्मा उभयसमन्वय से उभयात्मक है। अतएव तदनुगत प्राचीनाभिमत भक्तियोग में साध्य आधिदैविक माना गया है, साधन आधिभौतिक माना गया है। अज्ञानात्मक अकर्म्मात्मा कर्म्मप्राधान्य से आधिभौतिक है। अतएव तदनुगत प्राचीनाभिमत कर्म्मयोग में साध्य, साधन, दोनों आधिभौतिक मानें गए हैं, जैसाकि कर्म्म–ज्ञान–भक्ति–योगपरीक्षाखण्डों में विस्तार से निरूपण किया जा चुका है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ज्ञानात्मकं ज्ञानम्—आधिदैविकम्—साध्यम्<br>ज्ञानात्मकं कर्म्म—आधिदैविकम्—साधनम् | * | —ज्ञानकर्म्मात्मानुगतो ज्ञानयोगः—आधिदैविकः |
| २ | विज्ञानात्मकं ज्ञानम्—आधिदैविकम्—साध्यम्<br>विकर्म्मात्मकं कर्म्म—आधिभौतिकम्—साधनम् | * | —विज्ञानविकर्म्मात्मको भक्तियोगः-दैविकभौतिकः |
| ३ | कर्म्मात्मकं ज्ञानम्—आधिभौतिकम्—साध्यम्<br>कर्म्मात्मकं कर्म्म—आधिभौतिकम्—साधनम् | * | —अज्ञानाकर्म्मात्मकः कर्म्मयोगः—आधिभौतिकः |

## २१—निरूपिता योगत्रयी की प्रासङ्गिकी विषम समस्या—

समस्या का अभी पूरा पूरा स्पष्टीकरण इसलिए नहीं हुआ है कि, वृद्धव्यवहार के अनुसार 'अकर्म्म' का अर्थ निरर्थक कर्म्म माना गया है, विकर्म्म का अर्थ शास्त्रविरुद्ध कर्म्म माना गया है, तथा कर्म्म का अर्थ शास्त्रसिद्ध कर्म्म माना गया है। एवमेव अज्ञान का अर्थ मोह, विज्ञान का अर्थ विरुद्धज्ञान, एवं ज्ञान का अर्थ शास्त्रज्ञान माना गया है। उधर प्राचीनाभिमता योगत्रयी ज्ञान—कर्म्म—कामासक्तियुक्ता भले ही हो, परन्तु है वह शास्त्रसिद्धा। वेदशास्त्र के कर्म्मप्रधान ब्राह्मणभाग के आधार पर वेदोक्त काम्य कर्म्मयोग प्रतिष्ठित है। आरण्यक भाग के आधार पर काम्य भक्तियोग प्रतिष्ठित है। एवं उपनिषद्भाग के आधार पर ज्ञानयोग प्रतिष्ठित है। और तीनों योग क्रमशः शास्त्रसिद्ध गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यस्त, तीनों आश्रमों से अनुगत हैं। अकर्म्म तो उसे कहना चाहिए, जिसका कोई फल न हो। विकर्म्म तो उसे माना जाना चाहिए, जिसमें शास्त्रविधि की उपेक्षा हो। अज्ञान तो उसे कहना चाहिए, जहाँ बुद्धि कुण्ठित होजाती हो, विज्ञान तो उसे मानना चाहिए, जिसमें शास्त्रज्ञान की उपेक्षा हो। देखते हैं—वेदोक्त कर्म्म—भक्ति—ज्ञान, तीनों हीं योग शास्त्रसिद्ध ज्ञान—कर्म्मात्मक बनें हुए हैं। फिर योगत्रयी के सम्बन्ध में अज्ञान—अकर्म्मादि को किस आधार पर मूलप्रतिष्ठा मान लिया गया ?, यह एक समस्या उपस्थित होजाती है, जिसके निराकरण के लिए उक्त द्वन्द्वत्रयी के त्रिवृद्भाव का स्पष्टीकरण आवश्यक बन रहा है।

## २२—आत्मानुगता ज्ञानकर्म्मत्रयी के सहजसिद्ध त्रिवृद्भाव—

मनस्तत्त्व ज्ञानमय है, प्राणतत्त्व क्रियामय है, वाक्तत्त्व अर्थमय है। मनोमय ज्ञान 'ज्ञान' है, प्राणमयी क्रिया 'कर्म्म' है, एवं वाङमय भूत 'अर्थ' है। सृष्टिप्रपञ्च में 'ज्ञान—कर्म्मा—र्थाः' पर ही सब कुछ विश्रान्त

है। सुप्रसिद्ध त्रिवृद्भाव के कारण सृष्टयनुगत-मनःप्राणवाङ्मय इस कर्म्माव्यय के पृथक् पृथक् तीन विवर्त्त हैं। यद्यपि तीनों विवर्त्तों का पूर्व खण्डों में अनेकधा विश्लेषण किया जा चुका है, तथापि यहाँ भी काण्डत्रयी के समन्वय के लिए उसका दिग्दर्शन आवश्यक बन जाता है। पहिले क्रमप्राप्त त्रिवृन्मय (मनःप्राणवाङ्मय) मन का ही विश्लेषण कीजिए। मनोमय मन **आनन्द** है, इसी के आधार पर **'अपने मनमें हीं मगन, मन के मन में हीं तुष्ट'** इत्यादि किवन्दन्तियाँ प्रचलित हैं। मनोमय प्राण **'विज्ञान'** है, इसी के आधार पर-**'मनोयोगपूर्वक-विचारबुद्धिपूर्वक काम करते हैं'** यह किंवदन्ती प्रचलित है। मनोमयी वाक् **'मन'** है, एवं इसी के आधार पर-**'उनका काम ज्ञानपूर्वक हुआ है, अतएव उनका सिद्धकर्म्म (वाङ्मय अर्थ) उनके ज्ञान की प्रतिकृति है'** यह किंवदन्ती प्रचलित है। इसप्रकार एक ही अव्ययमन त्रिवृद्भाव से आनन्द-विज्ञान-मनोभावों में परिणित हो रहा है, यही पहिला मनस्तन्त्र है, यही अमृतात्मा, किंवा ज्ञानात्मा है, यही अन्तर्ज्योतिर्लक्षण आत्मज्योति है। प्राणमय मन **'मन'** है, प्राणमय प्राण **'प्राण'** है, प्राणमयी वाक् **'वाक्'** है। इसप्रकार एक ही अव्ययप्राण त्रिवृद्भाव से मनःप्राण-वाग्भावों में परिणत हो रहा है, यही दूसरा प्राणतन्त्र है, यही ब्रह्मात्मा, किंवा कर्म्मात्मा है, यही आत्मज्योति, तथा विश्वज्योति का परस्पर सन्धाता है। वाङ्मय मन **'वाक्'** है, वाङ्मय प्राण **'आपः'** है, वाङ्मयी वाक् **'अग्नि'** है। इसप्रकार एक ही अव्ययवाक् त्रिवृद्भाव से वाक्-आपः-अग्नि-भावों में परिणत हो रही है। यही तीसरा वाक्तन्त्र है, यही शुक्रात्मा, किंवा अर्थात्मा है, यही बहिर्ज्योतिर्लक्षण विश्वज्योति है। इसप्रकार **'तदेव शुक्रं, तद्ब्रह्म, तदेवामृतमुच्यते'** के अनुसार तल्लक्षण मनः-प्राण-वाङ्मय वही अव्ययात्मा त्रिवृद्भाव से अमृतात्मलक्षण ज्ञानात्मा, ब्रह्मात्मलक्षण कर्म्मात्मा, शुक्रात्मलक्षण अर्थात्मा, इन तीन विवर्त्त-भावों में परिणित होरहा है। आनन्दविज्ञानमनोमय मनोविवर्त्त अव्ययानुगत बनता हुआ अव्ययात्मा है, मनःप्राणवाङ्मय प्राणविवर्त्त अक्षरानुगत बनता हुआ अक्षरात्मा है, एवं वाक्-आपः-अग्निमय वाग्विवर्त्त क्षरानुगत बनता हुआ क्षरात्मा है। वही अव्ययात्मा मनस्त्वेन विश्वाधार बनता हुआ अव्ययात्मा है, वही अव्ययात्मा प्राणत्वेन विश्वकर्त्ता बनता हुआ अक्षरात्मा है, एवं वही अव्ययात्मा वाक्त्वेन विश्व बनता हुआ क्षरात्मा है। वाङ्मय शुक्रात्मा विश्व है, प्राणमय ब्रह्मात्मा विश्वकर्त्ता है, एवं मनोमय अमृतात्मा विश्वाधार है। ये तीनों विवर्त्त अवारपारीण-जिस एक के तीन विवर्त्त हैं, वही चौथा सर्वाधार है, जिसे पूर्व में हमनें सर्वाव्यय कहा है, एवं जिसे सर्वात्मक वैराग्यबुद्धियोग की आधारभूमि बतलाया गया है। ज्ञान, कर्म्म,-विज्ञान-विकर्म्म, अज्ञान-अकर्म्म, उक्त तीनों द्वन्द्वों की मूलप्रतिष्ठा व्यष्टयात्मक तीनों विवर्त्त हीं बनते हैं। ज्ञानकर्म्म सत्त्वविवर्त्त है, विज्ञानविकर्म्म रजोविवर्त्त है, अज्ञान-अकर्म्म तमोविवर्त्त है। मनःप्राण वाग्भाव के त्रिवृद्भाव की भाँति यह गुणत्रयी भी त्रिवृद्भाव में हीं परिणत रहती है। सत्त्वगुणात्मक सत्त्व मनोमय आनन्द से, सत्त्वगुणात्मक रज मनोमय विज्ञान से, सत्त्वगुणानुगत तम मनोमयी वाक् से अनुगृहीत है, यही पहिला सत्त्वतन्त्र है। रजोगुणात्मक सत्त्व प्राणमय मन से, रजोगुणात्मक रजःप्राणमय प्राण से, रजोगुणात्मक तम प्राणमयी वाक् से अनुगृहीत है। तमोगुणात्मक सत्त्व वाङ्मयी वाक् से, तमोगुणात्मक रज वाङ्मय आपः से, तमोगुणात्मक तम वाङ्मय अग्नि से अनुगृहीत है।

## २३-अमृत ब्रह्म-शुक्र-समष्टिरूप चतुष्पाद अव्ययब्रह्म के मात्रा, और अमात्रा-भाव—

तमोगुणत्रयी शुक्रात्मा की प्रतिष्ठा है, रजोगुणत्रयी ब्रह्मात्मा की प्रतिष्ठा है, एवं सत्त्वगुणत्रयी अमृतात्मा की प्रतिष्ठा है। सत्त्वगुणानुगत अमृतात्मा ज्ञानकर्म्मात्मा है, रजोगुणानुगत ब्रह्मात्मा विज्ञानविकर्म्मात्मा है, एवं

तमोगुणानुगत शुक्रात्मा अज्ञानाकर्म्मात्मा है। त्रिगुणात्मक इन तीनों आत्मविवर्त्तों में सत्त्वगुणानुगत अमृतात्म-विवर्त्त गुणत्रय की प्रतिच्छाया से युक्त रहता हुआ भी अपने स्वानुगत-अव्ययानुगत-विशुद्धसत्त्वानुगत-स्वरूप से गुणातीत माना गया है। विशुद्ध सत्त्वात्मक समष्टिलक्षण सर्वाव्यय, और सत्त्वानुगत अमृताव्यय, दोनों अभिन्न हैं। अतएव सर्वाव्ययवत् इस असर्वाव्ययलक्षण-सत्त्वात्मक अमृतात्मविवर्त्त को भी गुणातीत ही माना जायगा। गुणत्रयी का वास्तविक विकास होता है दूसरे ब्रह्मात्मविवर्त्त में। तीसरा शुक्रात्मविवर्त्त गुणत्रयी का आत्यन्तिक विकसितरूप है, अतएव शुक्रात्मक विश्व से अनुगत गुणभाव गुण न कहला कर 'आवरण' नाम से व्यवहृत हुआ है। शुक्रात्मानुगता गुणत्रयी 'आवरण' है, ब्रह्मात्मानुगता गुणत्रयी 'गुण' है, अमृतात्मानुगत गुणभाव 'कला' है, एवं सर्वाव्ययानुगत निर्गुणात्मक गुणभाव (विशुद्धसत्त्वभाव) 'माया' है। मायानुगत सर्वाव्यय, कलानुगत अमृतात्मा, गुणानुगत ब्रह्मात्मा, एवं आवरणानुगत शुक्रात्मा, यही चतुष्पादब्रह्म है, जिसके तीन पाद मात्रात्मक (व्यष्ट्यात्मक) हैं, चौथा पाद अमात्रिक है। इसी आधार पर-**'चतुष्टयं वा इदं सर्वम्'** अनुगम प्रतिष्ठित हुआ है। इन आत्मविवर्त्तों को लक्ष्य बनाते हुए ही हमें ज्ञान-कर्म्मद्वन्द्वों का समन्वय करना है। अतः समन्वय से पहिले परिलेखद्वारा उक्त विवर्त्तचतुष्टयी को लक्ष्य बना लेना चाहिए।

(१)-१-आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्घनः-सर्वाव्ययः---**'माया'**--युक्तः-निर्गुणात्मा (विश्वातीतः)

२-आनन्दविज्ञानमनोमयः------असर्वाव्ययः-**'कला'**--युक्तः-विशुद्धसत्त्वात्मा (विश्वाधारः)

३-मनःप्राणवाङ्मयः--------असर्वाव्ययः-**'गुण'**--युक्तः-गुणात्मा (विश्वकर्त्ता)

४-वागापोऽग्निमयः---------असर्वाव्ययः-**'आवरण'**-युक्तः-आवरणात्मा (विश्वम्)



(२)-१-निर्गुणात्मा--तदात्मा---तदेव------सर्वज्योतिः ] -आत्मज्योतिः
२-सत्त्वात्मा------अमृतात्मा--अमृतम् } अन्तर्ज्योतिः ]
३-गुणात्मा-----ब्रह्मात्मा--तदेव ब्रह्म } बहिर्ज्योतिः ] -विश्वज्योतिः
४-आवरणात्मा--शुक्रात्मा-तदेव शुक्रम्
] -प्रजापतिः (आत्मन्वी)



(३)-१-तदात्मा—-अव्ययः—-परात्परः पुरुषः--अमात्रिकः -अखण्डस्फोटः
२-अमृतात्मा--अव्ययात्मा ———— -—-अकारात्मकः -खण्डस्फोटः
३-ब्रह्मात्मा—-अक्षरात्मा ———— -—-उकारात्मकः -स्वरः
४-शुक्रात्मा—-क्षरात्मा ———————-मकारात्मकः -वर्णभावः

—तस्योपनिषत् 'ओम्' इति



(४)-

| | | |
|---|---|---|
| १ | १-मनोमयं मनः -आनन्दः (ज्ञानम्) -ज्ञानात्मकं ज्ञानम्<br>२-मनोमयः प्राणः -विज्ञानम् (क्रिया) -ज्ञानात्मिका क्रिया<br>३-मनोमयी वाक् -मनः (अर्थः) -ज्ञानात्मकोऽर्थः | -आनन्दविज्ञानमनोमयं 'मनः'-ज्ञानम्<br>—'मनस्तन्त्रम्'— |
| २ | १-प्राणमयं मनः -मनः (ज्ञानम्) -क्रियात्मकं ज्ञानम्<br>२-प्राणमयः प्राणः -प्राणः (क्रिया) -क्रियात्मिका क्रिया<br>३-प्राणमयी वाक् -वाक् (अर्थः) -क्रियात्मकोऽर्थः | -मनःप्राणवाङ्मयः 'प्राणः'-क्रिया<br>—'प्राणतन्त्रम्'— |
| ३ | १-वाङ्मयं मनः -वाक् (ज्ञानम्) -अर्थात्मकं ज्ञानम्<br>२-वाङ्मयः प्राणः-आपः (क्रिया) -अर्थात्मिका क्रिया<br>३-वाङ्मयी वाक् -अग्निः (अर्थः) -अर्थात्मकोऽर्थः | -वागापोऽग्निमयी 'वाक्'-अर्थः<br>—'वाक्तन्त्रम्'— |

(५)-१-ममस्तन्त्रम् -ज्ञानात्मा -'अमृतम्'-ज्ञानकर्म्मात्मा
२-प्राणतन्त्रम् -कर्म्मात्मा -'ब्रह्म' -विज्ञानविकर्म्मात्मा
३-वाक्तन्त्रम् -अर्थात्मा -'शुक्रम्' -अज्ञानाकर्म्मात्मा

—❀—

## (६)-प्रकारान्तरेण—

१-आनन्दविज्ञानमनःप्राणवाग्घनः-सर्वाव्ययः-परात्परः (माया) -सर्वाधारो निराधारः
२-आनन्दविज्ञानमयोऽसर्वाव्ययः———पुरुषः (कला) -विश्वाधारो निर्गुणः
३-मनोमयोऽसर्वाव्ययः———प्रकृतिः (गुणः) -विश्वकर्त्री सगुणा
४-प्राणवाङ्मयोऽसर्वाव्ययः———विकृतिः (आवरणम्) -विश्वप्रभवा सावरणा

—❀—

## (७)-गुणानुगतविवर्त्तभावाः—

### ( सर्वसंग्रहः )—

———*
१-आनन्दविज्ञानघन-मनोमय-प्राणगर्भिता-वाक्-सत्त्वात्मा-सर्वाव्ययः ]—सर्वात्मा (१)-सर्वतन्त्रम्
———*

आनन्दमयं मनः (मनः) -सत्त्वानुगतं सत्त्वम् (सत्त्वम्) -पराव्ययः
२-विज्ञानमयं मनः (प्राणः) -सत्त्वानुगतं रजः (सत्त्वम्) -परावराव्ययः ] -अव्ययात्मा (२)-सत्त्वतन्त्रम्
मनोमयं मनः (वाक्) -सत्त्वानुगतं तमः (सत्त्वम्) -अवराव्ययः
———*

मनोमयः प्राणः ( मनः )—रजोऽनुगतं सत्त्वम् ( रजः )—शान्तात्मा
३ प्राणमयः प्राणः ( प्राणः )—रजोऽनुगतं रजः ( रजः )—महानात्मा ] -अक्षरात्मा (३) रजस्तन्त्रम्
वाङ्मयः प्राणः ( वाक् )—रजोऽनुगतं तमः ( रजः )—विज्ञानात्मा
———*

वाङ्मयी वाक् ( मनः )—तमोऽनुगतं सत्त्वम् ( तमः )—विज्ञानात्मा
४ आपोमयी वाक् ( प्राणः )—तमोऽनुगतं रजः ( तमः )—प्रज्ञानात्मा ] -क्षरात्मा (४) तमस्तन्त्रम्
अग्निमयी वाक् ( वाक् )—तमोऽनुगतं तमः ( तमः )—शरीरात्मा
———*

—❀—

————————— *

| | |
|---|---|
| १—सर्वतन्त्रस्वतन्त्रः———सर्वाव्ययः———वैराग्यबुद्धियोगस्य-आधारभूमिः | —गीतासम्मता-योगचतुष्टयी |
| २—सत्त्वतन्त्रानुगतः———पराव्ययः———ज्ञानबुद्धियोगस्याधारभूमिः | ( निर्गुणा-योगचतुष्टयी ) |
| ३—सत्त्वतन्त्रानुगतः———परावराव्ययः——ऐश्वर्य्यबुद्धियोगस्याधारभूमिः | |
| ४—सत्त्वतन्त्रानुगतः———अवराव्ययः———धर्म्मबुद्धियोगस्याधारभूमिः | |

————————— *

| | |
|---|---|
| १—रजस्तन्त्रानुगतः———शान्तात्मा———कर्म्मत्यागलक्षणज्ञानयोगस्याधारभूमिः | —प्राचीनाभिमता योगत्रयी |
| २—रजस्तन्त्रानुगतः———महानात्मा———कामनामयभक्तियोगस्याधारभूमिः | ( सगुणा-योगत्रयी ) |
| ३—रजस्तन्त्रानुगतः———विज्ञानात्मा———काम्यकर्म्मयोगस्याधारभूमिः | |

————————— *

| | |
|---|---|
| १—तमस्तन्त्रानुगतः———विज्ञानात्मा———लौकिकज्ञानस्याधारभूमिः | —लोकाभिमता योगत्रयी |
| २—तमस्तन्त्रानुगतः———प्रज्ञानात्मा———लौकिकसेवाभावस्याधारभूमिः | ( सावरणा-योगत्रयी ) |
| ३—तमस्तन्त्रानुगतः———शरीरात्मा———लौकिककर्म्मणामाधारभूमिः | |

————————— *

## २४-गुणानुगता ज्ञानकर्म्मत्रयी के त्रिवृद्रूप (६)—

ज्ञान, विज्ञान, अज्ञान,तीनों शब्द उक्त त्रिवृद्भाव के आधार पर तीन तीन अर्थों से सम्बन्ध रखते हैं। पहिले ज्ञानार्थत्रयी का ही समन्वय कीजिए। ज्ञान के अर्थ होते हैं-तत्त्वज्ञान, शास्त्रज्ञान, व्यवहारज्ञान। आत्मज्ञान तत्त्वज्ञान है, आत्मज्ञानोपयिक शब्दज्ञान शास्त्रज्ञान है, लोकव्यवहारसञ्चालक लौकिक ज्ञान व्यवहार-ज्ञान है। यही स्थिति विज्ञानात्मक ज्ञान की है। 'वि' उपसर्ग के विशेष, विविध, विरुद्ध, तीन अर्थ हुए हैं। फलतः विशेषज्ञान भी विज्ञान है, विविधज्ञान भी विज्ञान है, विरुद्धज्ञान भी विज्ञान है। विशेषज्ञानात्मक विज्ञान तत्त्वज्ञानात्मक ज्ञान का अनुगामी है। विविधज्ञानात्मक विज्ञान शास्त्रज्ञानात्मक ज्ञान का अनुगामी है। एवं विरुद्धज्ञानात्मक विज्ञान व्यवहारज्ञानात्मक ज्ञानका अनुगामी है। यही स्थिति अज्ञानात्मक ज्ञान की समझिए। 'अज्ञान' शब्द सम्बन्धी 'नञ्' अभावार्थक नहीं है, अपितु यहाँ का 'नञ्' अशेष, अनुभव, अल्प, भावों का ही समर्थक बना हुआ है। अशेषज्ञान भी अज्ञान है, अनुभवात्मक ज्ञान भी अज्ञान है, अल्पज्ञान भी अज्ञान है। अशेषज्ञानात्मक अज्ञान तत्त्वज्ञान से, अनुभवात्मक (सांस्कारिक) अज्ञान शास्त्रज्ञान से, एवं अल्पज्ञानात्मक अज्ञान व्यवहारज्ञान से समतुलित है। यही ज्ञान-विज्ञान-अज्ञान-त्रयी के त्रिवृद्भाव का संक्षिप्त निदर्शन है।

इसीप्रकार कर्म्म-विकर्म्म-अकर्म्म, तीनों शब्द भी त्रिवृद्भाव के आधार पर तीन तीन अर्थों में विभक्त हो रहे हैं। तात्त्विक कर्म्म, शास्त्रीय कर्म्म, व्यावहारिक कर्म्म, तीनों 'कर्म्म' कर्म्म शब्द से संगृहीत हैं। आत्मज्ञानात्मक तत्त्व ज्ञान से सहजकर्म्म (यज्ञार्थकर्म्म) लक्षण आत्मनिबन्धन तात्त्विक कर्म्म अनुगृहीत हैं। आत्मज्ञानोपयिक शब्दज्ञानात्मक शास्त्रज्ञान से शास्त्रीय कर्म्म अनुगृहीत हैं। एवं लोकव्यवहारसञ्चालक व्यवहारज्ञान से व्यावहारिक कर्म्म अनुगृहीत हैं। यही पहिली कर्म्मत्रयी है। विशेषकर्म्म, विविधकर्म्म, विरुद्ध-कर्म्म, तीनों 'विकर्म्म' शब्द से संगृहीत हैं। विशेष कर्म्म विशेष ज्ञानाधार पर, विविध कर्म्म विविध ज्ञानाधार पर, एवं विरुद्ध कर्म्म विरुद्ध ज्ञानाधार पर प्रतिष्ठित हैं। यही दूसरी विकर्म्मत्रयी है। अशेष कर्म्म, श्रमात्मक सांस्कारिक अनुभवलक्षण कर्म्म, अल्पकर्म्मात्मक (निरर्थककर्म्मात्मक) कर्म्म, तीनों अकर्म्म अकर्म्म शब्द से संगृहीत हैं। यही तीसरी अकर्म्मत्रयी है, जिसे अशेष कर्म्मात्मक अकर्म्म तत्त्वज्ञान से, अनुभवकर्म्मात्मक अकर्म्म शास्त्रज्ञान से, तथा अल्पकर्म्मात्मक अकर्म्म व्यवहारज्ञान से अनुगृहीत माना गया है।।

निष्कर्षतः त्रिवृद्भाव से ज्ञानत्रयी, कर्म्मत्रयी, दोनों के ९-९ विवर्त्त हो जाते हैं। पूर्वप्रदर्शित गुणानुगत ९ विवर्त्तभावों के साथ क्रमशः इन ९ ज्ञानकर्म्मद्वन्द्वों का सम्बन्ध माना गया है। इस सम्बन्ध-स्वरूप ज्ञान से ही उस विप्रतिपत्ति का भलीभाँति निराकरण होजाता है, जिसका पूर्व में उल्लेख हुआ है। वृद्धव्यवहार लोकव्यवहार है, लोकव्यवहार लौकिक ज्ञान-कर्म्ममूलक है। एवं लौकिक ज्ञानत्रयी, कर्म्मत्रयी का अर्थ होता है व्यवहारज्ञान, विरुद्धज्ञान, अल्पार्थकज्ञान, एवं व्यवहारकर्म्म, विरुद्धकर्म्म, निरर्थक-कर्म्म। उधर प्राचीनाभिमता योगत्रयी की ज्ञान-कर्म्मत्रयी के ज्ञान-विज्ञान-अज्ञान, तथा कर्म्म-विकर्म्म-अकर्म्म, शब्दों का दूसरा अर्थ है। एवमेव गीताभिमता संशोधिता योगत्रयी की ज्ञान-कर्म्मत्रयी का दूसरा ही अर्थ है। अर्थभेद से तीनों योगत्रयों के लिए प्रयुक्त तीनों ज्ञानकर्म्मद्वन्द्वत्रय अपनी त्रिवृद्भावानुगता विभिन्न अर्थमर्य्यादा से सर्वथा निर्विरोध समन्वित हो रहे हैं, जैसा कि परिलेखों से स्पष्ट हो रहा है

———————*

| | |
|---|---|
| १-तत्त्वज्ञानम्——(१)-तात्त्विककर्म्म | ज्ञानत्रयी-कर्म्मत्रयी |
| २-शास्त्रज्ञानम्——(२)-शास्त्रीयकर्म्म | |
| ३-व्यवहारज्ञानम्——(३)-व्यावहारिककर्म्म | |

———————*

| | |
|---|---|
| १-विशेषज्ञानम्——(४)-विशेषकर्म्म | —विज्ञानत्रयी-विकर्म्मत्रयी |
| २-विविधज्ञानम्——(५)-विविधकर्म्म | |
| ३-विरुद्धज्ञानम्——(६)-विरुद्धकर्म्म | |

———————*

१–अशेषज्ञानम्—(७)–अशेषकर्म्म
२–अनुभवज्ञानम्–(८)–अनुभवकर्म्म —अज्ञानत्रयी–कर्म्मत्रयी
३–अल्पज्ञानम्—(९)–अल्पकर्म्म

*

गीतासम्मता–संशोधिता–योगत्रयी

१–तत्त्वज्ञानम्——ज्ञानम्
२–तात्त्विककर्म्म——कर्म्म
—ज्ञानकर्म्मात्मा ( सत्त्वानुगतः–पराव्ययः )—ज्ञानबुद्धियोगाधारः

१–विशेषज्ञानम्——विज्ञानम्
२–विशेषकर्म्म——विकर्म्म
—विज्ञानविकर्म्मात्मा ( सत्त्वानुगतः–परावराव्ययः )—ऐश्वर्य्यबुद्धियोगाधारः

१–अशेषज्ञानम्——अज्ञानम्
२–अशेषकर्म्म——अकर्म्म
—अज्ञानाकर्म्मात्मा ( सत्त्वानुगतः–अवराव्ययः )—धर्म्मबुद्धियोगाधारः

*

प्राचीनाभिमता–योगत्रयी

१–शास्त्रज्ञानम्——ज्ञानम्
२–शास्त्रीयकर्म्म——कर्म्म
—ज्ञानकर्म्मात्मा ( रजोऽनुगतः–शान्तात्मा )—ज्ञानयोगाधारः

१–विविधज्ञानम्——विज्ञानम्
२–विविधकर्म्म——विकर्म्म
—विज्ञानविकर्म्मात्मा ( रजोऽनुगतः–महानात्मा )—भक्तियोगाधारः

१–अनुभवज्ञानम्——अज्ञानम्
२–अनुभवकर्म्म——अकर्म्म
—अज्ञानाकर्म्मात्मा ( रजोऽनुगतः–विज्ञानात्मा )—कर्म्मयोगधारः

*

**लोकानुगता—योगत्रयी**

❀

- १–व्यवहारज्ञानम्——ज्ञानम्
- २–व्यावहारिककर्म्म—कर्म्म

—ज्ञानकर्म्मात्मा ( तमोऽनुगतः— विज्ञानात्मा )—ज्ञानयोगाधारः

❀

- १–विरुद्धज्ञानम्—विज्ञानम्
- २–विरुद्धकर्म्म—विकर्म्म

—विज्ञानविकर्म्मात्मा (तमोऽनुगतः–प्रज्ञानात्मा)—सेवायोगाधारः

❀

- १–अल्पज्ञानम्—अज्ञानम्
- २–अल्पकर्म्म—अकर्म्म

—अज्ञानकर्म्मात्मा (तमोऽनुगतः —शरीरात्मा)—कर्म्माधारः

❀

## सर्वसंग्रहः—

*

**१ — गीताभिमता योगचतुष्टयी — अव्ययात्मानुगता**

| | | |
|---|---|---|
| *–सर्वाव्ययः— | विद्यात्मा (ज्ञानात्मा)<br>कर्म्मात्मा (कर्म्मात्मा) | ज्ञानकर्म्मात्मैव—वैराग्यबुद्धियोगाधारः(१) |
| १–पराव्ययः— | तत्त्वज्ञानम् (ज्ञानात्मा)<br>तात्त्विककर्म्म (ज्ञानात्मा) | ज्ञानकर्म्मात्मा——ज्ञानबुद्धियोगाधारः (२) |
| २–परावराव्ययः | विशेषज्ञानम् (विज्ञानात्मा)<br>विशेषकर्म्म (विकर्म्मात्मा) | विज्ञानविकर्म्मात्मा-ऐश्वर्य्यबुद्धियोगाधारः (३) |
| ३–अवराव्ययः | अशेषज्ञानम् (अज्ञानात्मा)<br>अशेषकर्म्म (अकर्म्मात्मा) | अज्ञानाकर्म्मात्मा–धर्म्मबुद्धियोगाधारः (४) |

*

**२ — प्राचीनाभिमता योगत्रयी — अक्षरात्मानुगता**

| | | |
|---|---|---|
| १–शान्तात्मा | शास्त्रज्ञानम् (ज्ञानात्मा)<br>शास्त्रीयकर्म्म (कर्म्मात्मा) | ज्ञानकर्म्मात्मा——ज्ञानयोगाधारः (१) |
| २–महानात्मा | विविधज्ञानम् (विज्ञानात्मा)<br>विविधकर्म्म (विकर्म्मात्मा) | विज्ञानविकर्म्मात्मा-काम्यभक्तियोगाधारः (२) |
| ३–विज्ञानात्मा | अनुभवज्ञानम (अज्ञानात्मा)<br>अनुभवकर्म्म (अकर्म्मात्मा) | अज्ञानाकर्म्मात्मा-काम्यकर्म्मयोगाधारः (३) |

३

| | | | |
|---|---|---|---|
| १–विज्ञानात्मा | व्यवहारज्ञानम् (ज्ञानात्मा)<br>व्याव०कर्म्म (कर्म्मात्मा) | ज्ञानकर्म्मात्मा––ज्ञानमार्गाधारः (१) | लोकानुगता योगत्रयी — क्षरात्मानुगता |
| २–प्रज्ञानात्मा | विरुद्धज्ञानम्(विज्ञानात्मा)<br>विरुद्धकर्म्म (विकर्म्मात्मा) | विज्ञानविकर्म्मात्मा-सेवाधर्म्माधारः (२) | |
| ३–शरीरात्मा | अल्पज्ञानम् (अज्ञानात्मा)<br>अल्पकर्म्म (अकर्म्मात्मा) | अज्ञानाकर्म्मात्मा–निरर्थककर्म्माधारः (३) | |



## २५–त्रैगुण्य का संघर्ष, एवं तज्जनित मोह—

सत्त्वगुणानुगत सत्कर्म्म, सत्-ज्ञान, रजोगुणानुगत विरुद्धकर्म्म, एवं विरुद्धज्ञान, तमोगुणानुगत अकर्म्म, अज्ञान, इन तीनों आध्यात्मिक ज्ञानकर्म्मद्वन्द्वों में परस्पर संघर्ष होता रहता है। अपने दैनिक जीवन में इस संघर्ष का हम प्रत्यक्षरूप से अनुभव करते रहते हैं। कभी हमारी बुद्धि में थोड़ी देर के लिए सात्त्विक विचारों का स्रोत प्रवाहित होता रहता है, तदनुगत शुभ कर्म्मों की ओर हम प्रवृत्त होजाते हैं। कभी मलिन विचार, तदनुगत असत्कर्म्मों की ओर प्रवृत्त होते रहते हैं। तो कभी बुद्धि सर्वथा कुण्ठित होजाती है, फलस्वरूप हम उस दशा में किंकर्त्तव्यविमूढ बने रह जाते हैं। अक्षर–क्षरात्मानुगत इन ज्ञानकर्म्मद्वन्द्वों में इसप्रकार अहो–रात्र संघर्ष चलता रहता है। विज्ञानसिद्धान्तानुसार संघर्ष एक प्रकार का वह 'क्षोभ' तत्त्व है, जिससे स्वाभाविक आत्मशान्ति उसीप्रकार अशान्तिभाव में परिणत होजाती है, जैसे कि जलपूर्णपात्र में प्रतिबिम्बित स्थिर–शान्त सूर्य्य पात्राघातजनित, प्रतिबिम्बाधारभूत जल के अशान्त होने से अस्थिर–अशान्त हो पड़ता है। इस अशान्ति के अन्तिम परिणाम का नाम हीं **'मोह'** माना गया है।

## २६–कामप्रतिबन्धजनित क्षोभ की मोहात्मकता—

कल्पना कीजिए, आप किसी सम्पत्ति की कामना करते हैं। आप की इच्छा का विषय बनी हुई सम्पत्ति किसी अन्य व्यक्ति की इच्छा का भी विषय बन रही है। इस प्रकार एक ही सम्पत्ति पर दो इच्छाएँ एक समय में समन्वित होरही हैं। आप चाहते हैं, वह आपको मिल जाय, वह चाहता है, वह मुझे मिल जाय। समानविषयानुगत इन दो विरुद्ध कामनाओं का परस्पर संघर्ष होजाना स्वाभाविक बन जाता है। सङ्ग से उत्पन्न काम यों द्विनिष्ठ बन कर कालान्तर में क्रोध का जनक बन जाता है, जैसा कि वैराग्यबुद्धियोग-प्रकरण में विस्तार से बतलाया जाने वाला है। अग्नितत्त्व का ही नाम 'क्रोध' है, और वह सदा कामसंघर्ष

से ही उत्पन्न होता है। अपने विचारों के अन्य कामना के प्रतिबन्ध से सफल न होने पर ही संघर्ष का जन्म होता है। शारीर शिरोऽग्नि का संघर्ष ही शारीराग्नि के शिव-शान्त-आप्य भाव को सुखा कर उसे रुद्र-अशान्त-आग्नेय भाव में परिणत कर देता है। कामप्रत्याघातजनित इस संघर्ष से उत्पन्न प्रवृद्ध शारीराग्निताप ही क्रोध है, अतएव क्रोध को 'क्रोधाग्नि' नाम से व्यवहृत किया गया है। कामप्रत्याघातजनित संघर्ष से उत्पन्न क्रोध ही अशान्तिमूलक क्षोभ है। इस क्रोधात्मक क्षोभ से-'हम अमुक सम्पत्ति की कामना करते हैं' इस मानस-काममय संस्कार का अभिभव होजाता है। हमें यह भान होने लग जाता है कि, अमुक व्यक्ति के काम ने हीं हमारी इच्छा का अपरोध किया है। इस संस्काराघात से हमारा मन आकुल हो पड़ता है, मन हीं मन हम झुँझला पड़ते हैं। इस झुँझलाहट का, मानस क्षोभ का प्रभाव पड़ता है उस बुद्धि पर, जो प्रतिबिम्बरूप से 'मन' पर प्रतिष्ठित रहती है। फलस्वरूप इस कामप्रत्याघातजनित मानस क्षोभ से तत्-प्रतिष्ठिता बुद्धि भी क्षुब्ध पड़ती है। बुद्धि का क्षोभ बुद्धि के स्वाभाविक उस विकास का अपहरण कर लेता है, जो विकास 'स्थितप्रज्ञता' लक्षण व्यवसाय कहलाया है। **'तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि'** से इसी अपहरण का स्पष्टीकरण हुआ है। शान्त समुद्र में एक नौका बही चली जारही है। नौका में यात्री बैठा है। वायु का झोंका आता है, समुद्र में ज्वार आजाता है, पानी, नाव, यात्री, सब कुछ अस्थिर हो पड़ते हैं। कामसमष्टि कामसमुद्र है*, इन्द्रियाधिष्ठाता प्रज्ञानमन, शरीर, प्रज्ञानसम्परिष्वक्त विज्ञानबुद्धि नौका है, भोक्ता जीवात्मा यात्री है। काम का प्रतिबन्ध वायु है। इसके प्रत्याघात से पहिले समुद्र (जल) स्थानीया कामना क्षुब्ध होती है, कामक्षोभ से मन क्षुब्ध होता है, मानस क्षोभ से बुद्धि क्षुब्ध होजाती है, बुद्धिक्षोभ से यात्री जीवात्मा की स्वाभाविक शान्ति उत्क्रान्त हो जाती है। क्षोभ के चरम सीमा पर पहुँचते ही जैसे नौकास्थ यात्री हक्का बक्का बना रह जाता है, किंकर्त्तव्यविमूढ़ बन जाता है, एवमेव क्षोभात्मक क्रोध के चरमसीमा पर पहुँचते ही बुद्धि का स्वाभाविक 'इदमित्थमेव कर्त्तव्यम्' लक्षण निश्चयात्मक व्यवसायधर्म्म कुण्ठित हो जाता है, कुछ सुझाई नहीं देता, अन्धवत् परिस्थिति होजाती है। यह क्रोधान्धता ही, चरम सीमा पर पहुँचा हुआ कुण्ठित भाव ही विज्ञानभाषा में 'मोह', किंवा 'संमोह' कहलाया है। तात्पर्य्य यही निकला कि, ज्ञान-कर्म्मद्वन्द्वों के पारस्परिक संघर्ष से उपमर्द्दित, कामप्रत्याघातजनित क्षोभ की चरमसीमा से उत्पन्न जो एक जड़तात्मक संस्कारविशेष है, वही 'मोह' कहलाया है, जो दार्शनिकसमय में **'मुग्धावस्था'** नाम से प्रसिद्ध हुआ है।

## २७—सङ्ग–काम–क्रोध–संमोह–स्मृतिविभ्रम–बुद्धिनाश की मोहमूला परम्पराएँ—

**'मुग्धेऽर्द्धसम्पत्तिः, परिशेषात्'** ( शा० सू० ३।२।१० ) के अनुसार मुग्धावस्था में जाग्रत, सुषुप्ति, दोनों सम्पत्तियों का उपभोग होता है। आधा जगना, आधा सोना, इसी का नाम मुग्धावस्था है। जाग्रत दशा में चक्षु-मुख-हस्त-पादादि की जो चेष्टाएँ रहतीं हैं, वे भी यहाँ विद्यमान हैं। साथ ही सुप्तावस्था में जो विवेकादि धर्म्म अस्त हो जाते हैं, वे भी यहाँ उपलब्ध हैं। आँख खुली है, देख रहे हैं, यही

---

*"कामं समुद्रमाविशेत्याह। समुद्र इव हि कामः।
नेव हि कामस्यान्तोऽस्ति। न समुद्रस्य"।
—तै० ब्रा० २। २। ५। ६।

जाग्रत-धर्म्म है। परन्तु सामने से कौन निकल गया, इसका बोध नहीं, यही सुप्त-धर्म्म है। बोलते हैं, सुनते हैं, चलते हैं, परन्तु कुछ का कुछ बोल पड़ते हैं, कुछ का कुछ सुन पड़ते हैं, कहीं के कहीं पैर पड़ने लगते हैं। इसप्रकार वस्तुतः मुग्धावस्था में जाग्रत-सुसुप्ति, दोनों अवस्थाओं के धर्म्म समाविष्ट रहते हैं। आध्यात्मिकी ज्ञान-कर्म्म-चेष्टाओं को अव्यवस्थित दशा में परिणत कर देने वाला क्रोधजनित जड़धर्म्म ही मोह है, यही चित्त ( मनोयुक्ताबुद्धि, किंवा बुद्धियुक्त मन ) का वैचित्य है, वैचित्य ही मोह है। जिस प्रकार मेघावरण से रहता हुआ भी प्रकाशविकास अवरुद्ध हो जाता है, एवमेव मोहावरण से रहता हुआ भी स्मृतिलक्षण ज्ञानज्योतिर्विकास अवरुद्ध हो जाता है। फलस्वरूप मोहानुग्रह से बौद्ध-स्मृति का अवरोध हो जाता है, और यों मोह स्मृतिभ्रंश का जनक बन जाता है। स्मृतिभ्रंश कर्म्मनिर्णयात्मिका बुद्धि के सारासारविवेक का उच्छेदक बनता हुआ बुद्धिस्वरूप का ही उच्छेदक बन जाता है। विवेकाभाव ही बुद्धिनाश है। विवेकाभाव में कर्म्मविवेक जाता रहता है, और यों काम-क्रोध-मोह-स्मृतिभ्रंश-बुद्धिनाश-परम्परा से जीवात्मा किसी दिन सर्वज्ञानविमूढ बनता हुआ नष्ट हो जाता है, जिस विनाश के इस पारम्परिक इतिहास का निम्न लिखित शब्दों में विश्लेषण हुआ है-

**ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते ॥**
**सङ्गात् सञ्जायते कामः, कामात् क्रोधोऽभिजायते ॥१॥**
**क्रोधाद् भवति संमोहः, संमोहात् स्मृतिविभ्रमः ॥**
**स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशः, बुद्धिनाशात् प्रणश्यति ॥२॥**

—गीता० २।६२,६३,।

## २८-कलिला बुद्धि का स्वरूपसमन्वय, एवं मोहपाशनिवृत्त्युपायप्रदर्शन—

जिसप्रकार शैवालों से स्वच्छ भी जल की स्वच्छता मलिनता के रूप में परिणत हो जाती है, एवमेव इस मोहावरण से स्वच्छ भी अन्तर्ज्योति की स्वच्छता मलिनता के रूप में परिणत हो जाती है। मोहानुगता यह मलिनता ही विज्ञानभाषा में 'कलिल' कहलाई है। कलिल शब्द के-'कल्-इल्' ये दो विभाग हैं। कल शब्द विभाग-संख्या का सूचक है ( 'कल' संख्याने ), इसीसे 'कला' शब्द निष्पन्न हुआ है। एवमेव 'कलित-इरा' से कलिलशब्द सम्पन्न हुआ है। प्रज्ञान मन ही कामना के द्वारा सर्वप्रथम मोह का संग्राहक बनता हुआ संमोहरूप में परिणत होता है। स्वयं अनेकरूप से प्रज्ञानमन कलानुगत ( विभिन्नसंख्यानुगत ) विभिन्न विषयों का अनुगामी बनता हुआ नानाभावात्मक कलाभाव में आसक्त रहता है। मोहसंस्कार स्वयं नानात्व से कलात्मक है। इनके समावेश में प्रज्ञानमन का सोमरसात्मक इरारस कलाभाव में परिणत होता हुआ सलिलवत् 'कलिल' बन जाता है। पृथिवी, सूर्य्य, चन्द्रमा, ग्रह, नक्षत्रादि कलाभावों के सम्बन्ध से ही विश्व 'कलिल' कहलाया है, जैसाकि-'**अनाद्यनन्तं कलिजस्य मध्ये, सूक्ष्मातिसूक्ष्मं कलिलस्य मध्ये**' (श्वे० उप० ५।१८।,४।१४) इत्यादि उपनिषच्छ्रुति से प्रमाणित है। बुद्धि अपने स्वरूप से व्यवसायात्मिका बनती हुई एकत्वानुगता है। अतएव कलाभाव से असंस्पृष्टा है। '**व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन !**' के अनुसार व्यवसायबुद्धि एकाकिनी रहती हुई कलामर्य्यादा से बहिर्भूत है। कलिल मन (विषयसंस्काररूप कलाभावात्मक-मोहयुक्त मन) से युक्ता बुद्धि मनोगत कलाभाव से युक्त होकर अव्ययसायरूप में परिणित होती हुई 'कलिला'

बन जाती है, जैसाकि-'बहुशाखाह्यनन्ताश्च बुद्धयोऽव्यवसायिनाम्' इत्यादि वचन से स्पष्ट है। 'यह करूँ कि वह, यहाँ रहूँ कि वहाँ'-इसप्रकार की नानासंख्यानुगता-अनिश्चयात्मिका विचारधारा ही कलिला-बुद्धि का आधार बनती है। इसी के अनुग्रह से श्रुत एवं श्रोतव्य से अन्तर्जगत् से क्षण क्षण में उद्वेग-अशान्तिमय-दुःख परम्पराओं का स्रोत प्रवाहित रहता है।

किसी ने निन्दा कर दी, व्याकुल हो पड़े। किसी ने सम्पत्ति का अपहरण कर लिया, खिन्न होगए। अमुक ने हमारे साथ यह किया था, अमुक यह कर बैठेगा, अमुकने अमुक समय ऐसा कह दिया था, अमुक के वैसा कहने की सम्भावना है, इन सांसारिक श्रुत-श्रोतव्य-प्रवादों से सचमुच अन्तर्जगत् कम्पित बना रहता है। ऐसा क्यों होता है, जबकि, आत्मा असङ्ग है ?। भगवान् कहते हैं-यह मोहकलिला बुद्धि का का अनुग्रह है। जबतक बुद्धि कलिला रहेगी, तब तक निश्चयेन श्रुत-श्रोतव्य वेदना के जनक बनते रहेंगे। मोहकलिल हटा दो, अन्तर्ज्योति का उदय होजायगा, और उस ज्ञानभूमिका में पहुँचने के अनन्तर तुम्हारे लिए कोई कुछ ही कहता सुनता रहे, निन्दा, अथवा स्तुति करता रहे, न निन्दाश्रवण से दुःख होगा, न स्तुतिश्रवण से हर्ष होगा। श्रोतव्य-एवं श्रुत-जनित वेदना से बचने का एकमात्र द्वार है-बुद्धि को मोहकलिलात्मक मनः-पाश से उन्मुक्त करना—

**यदा ते मोहकलिलं बुद्धिर्व्यतितरिष्यति ।**
**तदा गन्तासि निर्वेदं श्रोतव्यस्य श्रुतस्य च ॥**

—गीता० २।५२।

## २६-नञर्थ का समन्वय—

* रजोगुण, एवं तमोगुण के समन्वय से उत्पन्न, अतएव सत्त्वगुण के विरोधी इस मोहकलिल को मन से कैसे हटाया जाय ?, गीताभिमत ज्ञानबुद्धियोग इसी प्रश्न का समाधान कर रहा है। ज्ञान का प्रतिद्वन्द्वी अज्ञान ही मोह है, यही कलाप्रवृत्ति के द्वारा कलिलभाव का जनक बनता है। धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य, चारों के प्रतिद्वन्द्वी अधर्म्म-अज्ञान-अवैराग्य-अनैश्वर्य्य, इन चारों के 'नञ्' का अर्थ क्या है ?, यह भी प्रासङ्गिक समस्या है, जिसका निराकरण कर लेना प्रासङ्गिक होगा। 'नञ्' का अर्थ अभाव भी होता है, 'नञ्' का अर्थ 'अल्प' भी होता है। धर्म्माभाव, ज्ञानाभाव, वैराग्याभाव, ऐश्वर्य्याभाव, क्या अधर्म्म-अज्ञानादि से यह अभावात्मक नञर्थ अभिप्रेत है ?। नहीं, इसलिए कि, अभाव किसी कार्य्यकारण का जनक नहीं बना करता। 'नास्ति' ही अभाव है, न होना ही अभाव है। धर्म्माभाव ही यदि अधर्म्म होता, तो इसे कभी प्रत्यवाय का कारण न माना जाता। अधर्म्म एक वस्तुतत्त्व माना गया है, इससे अशुभ

* **नातः परं कर्म्मनिबन्धकृन्तनं मुमुक्षतां तीर्थपदानुकीर्त्तनात् ।**
**न यत् पुनः कर्म्मसु सज्जते मनो रजस्तमोभ्यां कलिलं ततोऽन्यथा ॥**

—श्रीमद्भागवत ६।२।४६।

संस्कारों की उत्पत्ति मानी गई है, जो अभाव से कोई सम्बन्ध नहीं रखती। यही स्थिति 'अज्ञान' की है। भगवान् ने अज्ञान से ज्ञान को आवृत मानते हुए यह स्पष्ट किया है कि, अज्ञानावृत ज्ञान ही मोहरूप में परिणत होता है-**'अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः'**। अभावात्मक अज्ञान तो अपदार्थ है, शून्य है। इससे आवरण असम्भव है। आवरक वही बनता है, जिसका भाव होता है, सत्ता होती है। एवमेव आसक्तिलक्षण अवैराग्य का 'नञ्' भी इसलिए अभावार्थक नहीं माना जा सकता कि, अवैराग्यरूप सङ्ग को भगवान् ने **'सङ्गात् सञ्जायते कामः'** इत्यादि रूप से कामरूप कार्य्य का कारण माना है। यही स्थिति अनैश्वर्य्य की है। अस्मितालक्षण अनैश्वर्य्य आत्मैश्वर्य्य का उसी प्रकार आवरक माना गया है, जैसे कि अज्ञान ज्ञान का आवरक। इसी आधार पर कहा जा सकता, और माना जा सकता है कि, अधर्म्मादि के 'नञ्' भावों का 'अभाव' अर्थ नहीं है। फलतः इन 'नञ्' भावों की 'अल्पार्थकता' ही सिद्ध हो जाती है। 'अल्पो धर्म्मः-अधर्म्मः, अल्पं ज्ञानं-अज्ञानम्, अल्पं वैराग्यं-अवैराग्यम्' अल्पं-अनैश्वर्य्यं-अनैश्वर्य्यम्-यह अल्पार्थक निर्वचन ही तत्त्वसम्मत माना जायगा। जिसका तात्पर्य्य यही निकलेगा कि-अधर्म्मावृतो धर्म्म एव अधर्म्मः, अज्ञानावृतं-ज्ञानमेवाज्ञानम्, अवैराग्यावृतं वैराग्यमेव अवैराग्यम्, अनैश्वर्य्यावृतं-ऐश्वर्य्य-मेव अनैश्वर्य्यम्। इसी से यह भी तत्त्व निकल आया कि, अधर्म्मादि अविद्याचतुष्टयी के आगमन से धर्म्मादि भर्गों का उत्क्रमण नहीं होता, अपितु अभिभवमात्र होता है। आवरण हटा दीजिए, सिद्ध धर्म्मादि धर्म्म प्रकट हो जायँगे। नञर्थ के इस समन्वय के अनन्तर प्रकृत स्तम्भ के मूलविषयरूप ज्ञानबुद्धियोग को लक्ष्य बनाइए।

## ३०-मोहपरम्परानुगता ज्ञानलवदुर्विदग्धता—

सामान्यतः ज्ञात, एवं विशेषतः अज्ञात ज्ञान हीं अज्ञानावृत ज्ञान है, यही 'अज्ञान' लक्षण मोह है, यही भय का प्रथम जनक है। कुछ जानना, कुछ न जानना, हीं अज्ञान है, यही 'मुग्धेऽर्द्धसम्पत्ति' लक्षण मोह है, जिस मोहाभिनिविष्ट को 'अर्द्धदग्ध' कहा जाता है। इसी के लिए 'ज्ञानलवदुर्विदग्ध' शब्द प्रयुक्त हुआ है। 'ट्रेन' के आने का ज्ञान है, कितने समय पर्य्यन्त स्टेशन पर ठहरी रहेगी, यह अज्ञात है। इन ज्ञानाज्ञान समन्वय से मोह उत्पन्न हो जाता है, भय हो जाता है-कहीं ट्रेन निकल न जाय। भगदड़ मच जाती है। ज्ञान का स्वरूप 'प्रमा' माना गया है। 'इदमित्थमेव नान्यथा' लक्षण निश्चयात्मक ज्ञान ही 'प्रमाज्ञान' है। इस प्रमाज्ञान में जब अज्ञान समाविष्ट हो जाता है, तो यही अनिश्चयात्मक बनता हुआ संशयज्ञान, भ्रमज्ञान, आदि विविध भावों में परिणत हो जाता है। शुद्धज्ञान में भी भय का अभाव है, शुद्ध अज्ञान (जड़ता) में भी भय का अभाव है। महामूर्खराज भी निर्भय है, ज्ञानतपस्वी भी निर्भय है। एक की निर्भयता जड़तामूला है, एक की निर्भयता चिन्मूला है। भयत्रस्त बनता है वह मध्यस्थ, जिसका ज्ञान अज्ञान से आवृत रहता है—

**यश्च मूढतमो लोके यश्च बुद्धेः परं गतः।**
**द्वावेव सुखमेधेते क्लिश्यत्यन्तरितो जनः॥**

## ३१–मोहनिवर्त्तिका ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या––

मोह से भय, एवं भय की चरमसीमा मृत्यु। इसप्रकार मोह ही कालान्तर में जड़तालक्षण–मृत्युभाव का प्रवर्त्तक बन जाता है। निस्तत्त्व ज्ञानात्मक मोह जहाँ भय का कारण है, वहाँ तत्त्वज्ञानात्मक ज्ञान निःश्रेयस का प्रवर्त्तक है–'तत्त्वज्ञानान्निःश्रेयसाधिगमः'। भयप्रवर्त्तक अज्ञान की निवृत्ति का एकमात्र उपाय है–अभयप्रवर्त्तक तत्त्वज्ञान का अनुगमन। बतलाया गया है कि, मोहात्मक अज्ञान अपने कलाभाव से प्रज्ञान की स्थिर प्रज्ञा को विचलित कर देता है। प्रज्ञा के अस्थिर होने से तत्प्रतिष्ठ बुद्धि विवेकशून्या बन जाती है। विवेकशून्या बुद्धि ही अस्थिर प्रज्ञा के द्वारा जीवात्मा को प्रज्ञापराध में प्रवृत्त कराती रहती है, एवं यह प्रज्ञापराध ( नासमझी–मूर्खता ) ही स्वाभाविक योगसम्पत्ति से जीवात्मा को वञ्चित रखता हुआ इसे अति, हीन, मिथ्या योगादि विषम योगों में प्रवृत्त रखते हुए इसके अज्ञानमूलक–भयानुगत–दुःख का कारण बना रहता है। अपनी आत्मशक्ति की सीमा से अधिक कर बैठना अतियोग है। आत्मशक्ति से कम करना हीन–योग है। आत्मशक्ति के विपरीत करना अयोगात्मक मिथ्यायोग है। भोजन करना चाहिए पाव भर, खा गए एक सेर, यही अतियोग है। एक छटाँक ही खाया, यह हीनयोग है। खाया तो पाव भर ही, किन्तु प्रकृतिविरूद्ध खाया, यही मिथ्यायोग है। तीनों विषमयोगों का मूलप्रवर्त्तक प्रज्ञापराध है, प्रज्ञापराध की प्रवर्त्तिका मोहग्रहग्रस्ता अविद्याबुद्धि है, और तत्त्वतः मोहात्मक यह अज्ञान ही प्रज्ञापराधजनित दुःख का कारण है, जिसकी ऐकान्तिक निवृत्ति के लिए ही ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या का स्वरूपविश्लेषण हुआ है।

## ३२–सिद्धजाति में उत्पन्न सिद्ध कपिल की सिद्धविद्या, एवं तदनुगत ज्ञानबुद्धियोग—

सिद्धजाति में उत्पन्न, अतएव 'सिद्ध' नाम से प्रसिद्ध महर्षि कपिल ही इस सिद्धविद्या के प्रथम प्रवर्त्तक थे। अव्यक्तात्मानुगत, अतएव कायक्लेशात्मक–कर्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग ( प्राचीनाभिमत–ज्ञानयोग ) के पक्षपाती कपिल का केवल अव्यक्ता प्रकृति पर ही विश्राम था। उनका ज्ञानयोग 'पुरुषस्तु पुष्करपलाशवन्निर्लेपः' के अनुसार अव्ययसम्पत्ति से वञ्चित था। 'भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः'–'अहं सर्वस्य प्रभवः' इत्यादि सिद्धान्त उनकी अव्यक्तदृष्टि से परे की वस्तु बने हुए थे। भगवान् ने * 'अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः' कहते हुए इस अव्ययवञ्चिता ज्ञाननिष्ठा ( सांख्यनिष्ठा ) का खण्डन किया, और लोकसंग्रहदृष्टि से इसे बुद्धियोगसम्पत् प्रदान की।

---

* अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः।
परंभावम जानन्तो ममाव्ययमनुत्तमम् ॥

—गीता ७।२४।

अबुद्धयः–बुद्धियोगरहस्यानभिज्ञाः, न तु अज्ञाः। सिद्धकपिलस्य पूर्णज्ञान-निष्ठत्वात्। बुद्धियोगस्तु महता कालेन विलुप्त आसीत्। तद्विलुप्त्यैव च तादृश-सांख्यनिष्ठायाः प्राधान्यमासीतद्युगेषु।

बुद्धियोगसम्पत्ति प्रदान अवश्य की गई, और इसी आधार पर योगनिष्ठावत् ( संशोधित कर्म्मयोगलक्षण धर्म्म-बुद्धियोगवत् ) सांख्यनिष्ठा ( संशोधित-ज्ञानयोगलक्षण ज्ञानबुद्धियोग ) भी **'निःश्रेयसकरावुभौ'** के अनुसार अभ्युदयप्रदा मान ली गई। तथापि दोनों के समतुलन में लोकसंग्रह के पक्षपाती भगवान् ने **'तयोस्तु कर्म्मसंन्यासात् कर्म्मयोगो विशिष्यते'** कहते हुए धर्म्मबुद्धियोगात्मक निष्कामकर्म्मयोग को ही प्रधानता इसलिए प्रदान की कि, व्यक्तप्रकृतिप्रधान मानव के लिए कर्म्मयोगानुगत व्यक्त कर्म्म जहाँ कायक्लेश से बहिर्भूत रहते हुए सहज बने रहते हैं, वहाँ अव्यक्तप्रकृतिप्रधान-ज्ञानयोगानुगत-अव्यक्तकर्म्म कायक्लेश के, साथ साथ विशेषरूप से लोक अभ्युदय के भी संग्राहक नहीं बनते। **'क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्त-चेतसाम्'-'क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति'** इत्यादि से इस सांख्यनिष्ठा की अव्यवहार्य्यता स्पष्ट ही प्रमाणित हो रही है। निम्न लिखित वचन भी सिद्धविद्यानुगत इस ज्ञानबुद्धियोग की इसी जटिलता का समर्थन करता हुआ इस ओर भगवान् के सामान्य पक्षपात को ही व्यक्त कर रहा है—

**मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये।**
**यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः ॥**

**—गीता० ७।३।**

जिस युग में वेदतत्त्वप्रवर्त्तक अभिजिन्नक्षत्र के साथ देशसमृद्धिप्रवर्त्तक ध्रुव का सम्बन्ध था, उस वेदयुग में प्रकृतिवत् इस पृथिवी पर ही 'पाञ्चभुवनकोश' के आधार पर त्रैलोक्यव्यवस्था व्यवस्थित थी। निरक्ष से ( लङ्का से ) आरम्भ कर हिमाचलपर्य्यन्त रहने वाली पार्थिव प्रजा मनुष्य नाम से प्रसिद्ध थी, इसके सम्राट् मनु थे, अतिष्ठावा-शवसोनपात् भारत अग्नि थे। हिमालय से आरम्भ कर अलतायी पर्वत के मध्य का स्थान अन्तरिक्ष कहलाता था, इसमें रहने वाली प्रजा 'देवयोनि' ( तिर्य्यक्योनि ) कहलाती थी, वायु यहाँ के शवसोनपात् थे। एवं अलतायी से आरम्भ कर सुमेरुपर्य्यन्त का भूप्रदेश द्युलोक कहलाया था, यहाँ की प्रजा 'देवदेवता' नाम से प्रसिद्ध थी, अधिपति यहाँ के 'इन्द्र' थे। आन्तरिक्ष में रहने वाली देवयोनिप्रजा यक्ष, विद्याधर, गन्धर्व, किन्नर, पिशाच, सिद्ध, राक्षस, अप्सरा, भूत, आदि अनेक जातियों में विभक्त थी। यक्षजाति कोशरक्षा में नियुक्त थी। विद्याधर, गन्धर्व, किन्नर, अप्सरा, ये चार वर्ग मनोविनोदात्मक संगीत के अध्यक्ष-प्रचारक थे। पिशाचजाति शवविभाग का सञ्चालन करती थी। बधकर्म्म राक्षसजाति के आधीन था। भूतजाति सेनाबल था। भूतगणों के अवरसेनापति ( कप्तान ) गणपति थे, प्रधानसेनापति ( कमान्डर् ऑफ चीफ ) स्वामिकार्त्तिकेय थे। इस सेनाविभाग के प्रधानमन्त्री ( आर्मी-मिनिस्टर ) भूतपति रुद्र थे। धार्म्मिक प्रजा अवश्य ही इस ऐतिह्य घटना का समर्थन नहीं करेगी। क्योंकि अन्यान्य तत्त्वों की विलुप्ति के साथ साथ वैदिक ऐतिह्य तत्त्व भी आज लुप्त हो चला है। तत्त्वोपासना से सम्बन्ध रखने वाले प्राणात्मक विद्याधरादि प्राणविध देवयोनियाँ हैं। एवं तदनुरूप प्राणीविध विद्याधरादि ऐतिहासिक व्यक्तियाँ थीं, इस रहस्य का स्पष्टीकरण उसी दिन सम्भव बनेगा, जिस दिन आर्षप्रजा तत्त्वदृष्टि से वेदशास्त्र के स्वाध्याय में प्रवृत्त होगी। वक्तव्यांश यही है कि, देवयोनिविशेष ही 'सिद्ध' कहलाए थे। इस जाति में ही कपिल का जन्म हुआ था, अतएव जात्या इनका भी 'सिद्ध' नाम से ही प्रसिद्ध होना स्वाभाविक था। ज्ञाननिष्ठ कपिलसिद्ध से ही यह जाति धन्य बनी थी। अतएव विभूतिगणना में भगवान् ने

'सिद्धानां कपिलो मुनिः' कहते हुए इन्हें मुख्य स्थान प्रदान किया । ये ही सिद्ध सांख्यनिष्ठात्मक-ज्ञानयोग के प्रथम प्रवर्त्तक थे। अतएव इनका संशोधित ज्ञानबुद्धियोग-रूप योग 'सिद्ध' नाम से ही गीताशास्त्र में प्रसिद्ध हुआ।

## ३३–सिद्धकपिलानुगता सिद्धविद्या—

जिस प्रकार 'ईश्वरानन्यत्त्व' राजविद्या का रहस्य था, एवमेव इस सिद्धविद्या का रहस्य 'अन्तर्ज्योति' माना गया है। सिद्धविद्यानुगत ज्ञानबुद्धियोग से अन्तर्ज्योतिर्लक्षण आत्मज्ञान का ही उदय होता है। ज्योतिर्विवर्त्त का अन्तः-बहिः, भेद से दो भागों में पूर्व में दिग्दर्शन कराया गया है, उनका सूर्य्य-चन्द्रमा के द्वारा भलीभांति समन्वय किया जा सकता है। सूर्य्य, चन्द्रमा, दोनों हीं ज्योतिष्मान् हैं, परन्तु दोनों की ज्योतियों के स्वरूप में अहोरात्र का अन्तर है। सूर्य्य जहाँ चारों ओर से प्रकाशित है, वहाँ चन्द्रमा अपने सूर्य्यानुगत अर्द्धभाग से ही प्रकाशित रहता है। सूर्य्य को जैसे स्वप्रकाश प्रसार के लिए किसी अन्य ज्योति की अपेक्षा नहीं है, वैसे चन्द्रमा स्वप्रकाश प्रसार में स्वतन्त्र नहीं है। अपने हीं प्रकाश से सर्वात्मना प्रकाशित सूर्य्य जहाँ 'स्वज्योति' कहलाया है, एवमेव अन्य ( सूर्य्य ) प्रकाश से प्रकाशित चन्द्रमा अर्द्धभाग से प्रकाशित रहता हुआ 'परज्योति' कहलाया है। चन्द्रमा में भुक्त धामच्छद अत्रिप्राण ही चान्द्र 'परज्योति का आधार बना हुआ है। पुराणों में चन्द्रमा अत्रि के पुत्र माने गए हैं। अत्रिप्राणविज्ञान के अनुसार अत्रिप्राण पारदर्शकता का प्रतिबन्धक माना गया है। पारदर्शकता के प्रतिबन्ध से ही धामच्छद पदार्थों का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। षोडशी प्रजापति के अव्ययप्रधान अमृतात्मा, अक्षरप्रधान ब्रह्मात्मा, क्षरप्रधान शुक्रात्मा, इन तीन विवर्त्तों में से क्षरात्मक शुक्रविवर्त्त ही धामच्छद भौतिक विश्व का उपादानकारण बनता है। वाक्, आपः, अग्नि-भेद से यह शुक्र तीन भागों में विभक्त है। वाक्शुक्र अत्रि है, आपः-शुक्र भृगु है, एवं अग्निःशुक्र अङ्गिरा है। वाकः-आपः-अग्नि-मय अत्रि-भृगु-अङ्गिरा, इन तीनों पारमेष्ठ्य शुक्रों से ही धामच्छद-भौतिकसृष्टि ( मैथुनीसृष्टि ) का विकास हुआ है। इन तीनों में आपः-शुक्रमूर्त्ति भृगुतत्त्व आपः, वायुः, सोमः, भेद से तीन भागों में विभक्त है। अग्निःशुक्रमूर्त्ति अङ्गिरा भी अग्नि-यम-आदित्य-भेद से तीन भागों में विभक्त है। परन्तु वाक्शुक्रमय अत्रि एकावस्था में हीं परिणत रहता हैं। अतएव 'न त्रिः' निर्वचन से इस अतिशयरूप से धामच्छद बने हुए पारदर्शकताप्रतिबन्धक वाक्शुक्रात्मक पारमेष्ठ्य प्राण को वैज्ञानिकों नें '**अत्रिः**' नाम से व्यवहृत किया है। इसके अतिरिक्त यह सौरप्रकाश को पी जाता है। जिस भूतपिण्ड में अत्रिप्राण पूर्णरूप से विकसित रहता है, उस वस्तु में से सौररश्मियाँ अवारपारीण नहीं बन सकतीं। सूर्य्यरश्मियों को क्योंकि अत्रि खा जाता है, अतएव अत्रिशब्द का '**अत्तीति अत्रिः**' यह निर्वचन भी विज्ञानसम्मत माना जा सकता है। पार्थिव अत्रिप्राण के प्रवर्ग्यभाग से ही चन्द्रमा की उत्पत्ति हुई है, अतएव इसे अत्रिपुत्र माना गया है। इसी अत्रिप्राण के सम्बन्ध से चन्द्रमा में पारदर्शकताप्रतिबन्धकत्त्व धर्म्म का उदय हुआ है। इसी धर्म्म से सूर्य्यरश्मियाँ चन्द्रमा के अवार-पार ( आरपार ) नहीं निकल सकतीं। चन्द्रभुक्त सौरप्रकाश प्रतिफलित हो जाता है। बहिर्मुख यही चान्द्रप्रकाश 'परज्योति' है। इसप्रकार भूतज्योतियों में हीं सूर्य्यज्योति 'स्वज्योति' है, चान्द्रज्योति परज्योति है। स्वज्योति अन्तर्ज्योति है, परज्योति बहिर्ज्योति है।

ठीक यही व्यवस्था आध्यात्मिक ज्योतिर्भाव के सम्बन्ध में घटित हुई है । पुरुष, प्रकृति, भेद से अध्यात्मसंस्था दो भागों में विभक्त है । इनमें पुरुषज्योति (आत्मज्योति) सूर्य्यस्थानीया-परानपेक्षिता स्वज्योतिर्लक्षणा अन्तर्ज्योति है । एवं प्रकृतिज्योति चन्द्रस्थानीया-परापेक्षिता परज्योतिर्लक्षणा बहिर्ज्योति है । जिस प्रकार स्व-पर भेद से श्रेणिद्वय में विभक्त भूतज्योति सूर्य्य-चन्द्रमा-तारक-विद्युत्-अग्नि, भेद से पाँच भागों में विभक्त है, एवमेव प्रकृतिज्योतिर्लक्षणा आध्यात्मिक भूतज्योति भी अव्यक्त-महान्-विज्ञान-प्रज्ञान-भूतात्मा-भेद से पाँच हीं भागों में विभक्त रहती है । आध्यात्मिक पुरुषज्योति इन आध्यात्मिक पाँचों प्राकृतात्मज्योतियों से नित्य युक्त रहतीं हैं, और **'पञ्चज्योतिरयं पुरुषः'** इस अनुगम श्रुति का इस दृष्टि से भी समन्वय हो रहा है । सूर्य्यज्योतिर्लक्षणा भूतज्योति से बुद्धि का, एवं चान्द्रज्योतिर्लक्षणा भूतज्योति से प्रज्ञानमन का स्वरूप निर्म्माण हुआ है । इन दोनों आध्यात्मिक भूतज्योतियों के साथ हृदयस्थ अन्तर्ज्योतिर्बन अव्ययात्मा का सम्बन्ध रहता है । इन दोनों ज्योतियों के मध्य में यदि 'मोह' नामक क्लेश समाविष्ट हो जाता है, तो बुद्धियुक्त अन्तर्ज्योतिर्लक्षण ज्ञान अज्ञानरूप में परिणत हो जाता है । अज्ञानावृता ऐसी बुद्धि ही मोहकलिला अज्ञानबुद्धि कहलाई है । यही अज्ञानबुद्धि इसप्रकार उस अन्तर्ज्योति के अनुग्रह से वञ्चित होती हुई प्रज्ञापराधद्वारा हीनयोगादि की जननी बनती हुई दुःखप्रवृत्ति का कारण बन जाती है । अव्ययपुरुषानुगता-ज्ञानलक्षणा-अव्ययविद्या के साथ बिना किसी प्रतिबन्धक के ज्ञानभगलक्षणा-बुद्धिविद्या का योग होने के लिए मध्यस्थ मोह नामक अज्ञानावरण का हटाना आवश्यक है । मध्यस्थ मोह कैसे हटे ?, ज्ञानोदय की हेतुभूता, ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या इसी प्रश्न का समाधान कर रही है ।

## ३४-ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या का स्वरूपनिष्कर्ष—

ज्योतिविवर्त्त के विश्लेषण द्वारा ज्ञानबुद्धियोगानुगता सिद्धविद्या का विभिन्न दृष्टियों से समन्वय किया गया । **'यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः'** के अनुसार अणिमादि सिद्धियों में आसक्त, कायक्लेशात्मिका अव्यक्तनिष्ठा के अनुगामी कपिलानुयायी सिद्धों में हीं प्रधानरूप से परम्परया प्रचलित अन्तर्ज्योतिर्लक्षण ज्ञान ही सिद्धविद्या की मूलोपनिषत् बना । लोकसंग्राहक भगवान् ने लोकसंग्रहदृष्टि से संशोधनपूर्वक गीताशास्त्र में इस कपिलनिष्ठा का भी संग्रह किया । सिद्धसम्प्रदायानुगत प्राचीन ज्ञानयोग कर्म्मत्यागासक्ति के द्वारा जहाँ असम्भव बना हुआ था, वहाँ भगवान् ने कर्म्मसंग्रहात्मक संशोधन के द्वारा इस कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग को कर्म्मसम्पत्ति प्रदान करते हुए इसे बुद्धियोगसम्पत् का अनुगामी बनाया । यही गीताशास्त्र में **'ज्ञानबुद्धियोगानुगता-सिद्धविद्या'** नाम से प्रसिद्ध हुई।

**इति बुद्धियोगानुगतविद्यास्वरूपनिर्वचनात्मके द्वितीयप्रकरणे**

**'ज्ञानबुद्धियोगानुगत-सिद्धविद्यास्वरूपनिर्वचनम्' नामकः**

**तृतीयस्तम्भः**

**(२)-३**



श्रीः

*'बुद्धियोगानुगत-विद्यास्वरूपनिर्वचन'* नामक

*द्वितीयप्रकरणान्तर्गत*

**'ज्ञानबुद्धियोगानुगत–सिद्धविद्यास्वरूपनिर्वचन'** नामक

तृतीयस्तम्भ–उपरत

# (२)–३



श्रीः

# अथ बुद्धियोगानुगत-विद्यास्वरूपनिर्वचनात्मके
# तृतीयप्रकरणे

## 'वैराग्यबुद्धियोगानुगत-राजर्षिविद्यास्वरूपनिर्वचनम्' नामकः
## चतुर्थस्तम्भः

## (२)-४



श्रोः

# वैराग्यबुद्धियोगानुगत–राजर्षिविद्यास्वरूपनिर्वचनम्

## चतुर्थस्तम्भः

———*———

### १–वैराग्य, और आसक्ति शब्दों के लोकप्रचलित अर्थ—

राजर्षिविद्यानुगत वैराग्यबुद्धियोग में वैराग्य, और तत्प्रतिद्वन्द्विनी आसक्ति, इस द्वन्द्व की मीमांसा अपेक्षित है। अतः सर्वप्रथम इन्हीं दोनों प्रतिद्वन्द्वियों का स्वरूप बुद्धियोगप्रेमियों के सम्मुख उपस्थित किया जाता है। प्रचलित श्रद्धा–विश्वास के अनुसार 'वैराग्य' शब्द का अर्थ सांसारिक–परिग्रहों का त्याग समझा जा रहा है, एवं 'आसक्ति' शब्द का अर्थ सांसारिक–भोग–विषयों में तल्लीनता समझा जा रहा है। विधि–निषेधात्मक शास्त्रीय कर्म्मों का, स्त्री–पुत्र–वित्तादि लौकिक परिग्रहों का सर्वथा त्याग कर शून्य–अरण्यों में निवास करने वाले सर्वपरिग्रहत्यागी, काषायकन्थाधारी वीतरागी ही वैराग्य के अनुगामी माने जा रहे हैं। ठीक इसके विपरीत सांसारिक प्रपञ्चों में निमग्न गृहस्थी ही आसक्ति के अनुगामी माने जा रहे हैं। निष्कर्षतः कर्म्ममात्र का परित्याग वैराग्य शब्द का, एवं सांसारिक कर्म्ममात्र का अनुगमन आसक्ति शब्द का तत्त्वार्थ माना जा रहा है। वर्त्तमान भारत के प्राङ्गण में वही वीतराग है, जिसने सब कुछ छोड़ छाड़ कर एकान्तवास कर लिया है, जिसका जनसमाज से किसी प्रकार का सम्पर्क नहीं है, गीतापरिभाषानुसार जो सर्वथा अकर्म्मण्य है। केवल काषायवस्त्र, दण्ड–ग्रहण, एवं शिखासूत्रपरित्याग, नमो–नारायणोच्चारण हीं ऐसे वैराग्यपथिकों के परिचयचिन्ह हैं। कर्म्मत्यागलक्षण, प्राचीनाभिमत जिस सांख्यनिष्ठा ( ज्ञानयोग ) का पूर्व स्तम्भ में दिग्दर्शन कराया गया है, वह सांख्यनिष्ठा ही सर्वसाधारण की दृष्टि में 'वैराग्य' है। एवं 'आर्षविद्यानुगत–धर्म्मबुद्धियोग' नामक स्तम्भ में कामनालक्षण, प्राचीनाभिमत जिस योगनिष्ठा ( काम्य कर्म्मयोग ) का दिग्दर्शन कराया गया है, वह योगनिष्ठा ही सर्वसामान्य की दृष्टि में 'आसक्ति' है।

### २–प्राचीन व्याख्याताओं की वैराग्यदृष्टि, और उनका ज्ञानयोग—

प्राचीन दृष्टि से गीता केवल प्राचीनाभिमत ज्ञान–भक्ति–कर्म्म, इन तीन योगों का प्रतिपादन कर रही है। वैराग्य शब्द के उक्तार्थ का पक्षपात रखने वाले ज्ञाननिष्ठों का इस सम्बन्ध में यही मताभिनिवेश है कि, गीता यद्यपि कर्म्म, और भक्ति का भी निरूपण अवश्य करती है। परन्तु शास्त्रीय कर्म्म, और भक्ति साक्षात् रूप से पुरुषार्थ नहीं हैं। पुरुष का परमपुरुषार्थ है 'मुक्ति'। मुक्ति का एकमात्र अर्थ है, आत्मा को विशुद्ध ज्ञानस्थिति में प्रतिष्ठित कर लेना। कर्म्म, और भक्ति में कर्म्म का अनुशय तारतम्य से आत्मा पर आसक्त रहता है। अतएव कर्म्मानुगत कर्म्म, और भक्ति कभी मुक्ति के कारण नहीं बन सकते। '**त्यागेनैकेऽमृतत्त्वमानशुः**' के अनुसार कर्म्मात्मक कर्म्म–भक्ति–योगों की आत्यन्तिक निवृत्ति ही विशुद्ध ज्ञानोदय का कारण बना करती है। और सर्वविध कर्म्मत्याग से विकसित होने वाला ज्ञान हीं

मुक्ति का प्रवर्त्तक है। कर्म्मत्यागलक्षण एवंविध वैराग्य ही मुक्तिप्रवर्त्तक बनता हुआ पुरुष का परम (अन्तिम) पुरुषार्थ है। सामान्य अधिकारियों के प्रारम्भिक अभ्यास के लिए साधनरूप से ही गीता ने कर्म्म-भक्ति का संग्रहमात्र कर लिया है। वस्तुतः गीता ज्ञानप्रधान अध्यात्मशास्त्र है, ज्ञानयोगशास्त्र है, वैराग्यशास्त्र है।

## ३–वैराग्यभावानुगत 'त्याग' शब्द के तात्त्विक अर्थ का उपक्रम—

प्राचीनाभिमत, सर्वपरिग्रहत्यागलक्षण वैराग्ययोग का अर्थ है-'ज्ञानयोग', जिसका **'ज्ञानयोगपरीक्षा'** नामक भूमिका-खण्ड में विस्तार से उपबृंहण किया जा चुका है। केवल शब्ददृष्टि से प्राचीनों के इस मन्तव्य का, एवं वैज्ञानिकों के मन्तव्य का निर्विरोध समन्वय हो रहा है। वैज्ञानिकों का भी गीताशास्त्र के सम्बन्ध में यही मन्तव्य है कि, गीता आसक्तिपरित्यागपूर्वक वैराग्ययोग (बुद्धियोग) का ही उपदेश दे रही है। त्याग ही गीताशास्त्र का मुख्य उपदेश है। और इस दृष्टि से विज्ञानपथानुगामी भी यह कह सकता है कि, 'गीता वास्तव में वैराग्यशास्त्र' है। वैराग्ययोग ही पुरुष का प्रधान पुरुषार्थ है। और यहाँ आकर वह भी ज्ञानयोगपक्षपातियों की भाँति उनके कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग के सम्बन्ध में उनकी ओर से उपस्थित **'त्यागेनैकेऽमृतत्त्वमानशुः'** इस श्रुति को अपने विज्ञानसिद्ध आसक्तित्यागलक्षण वैराग्ययोग के समर्थन में उपस्थित कर सकता है। ज्ञानयोग भी त्यागप्रधान है, वैराग्ययोग भी त्यागप्रधान है। अन्तर केवल 'त्याग' शब्दार्थ में हैं। ज्ञाननिष्ठ कहते हैं, कर्म्मत्याग त्यागशब्दार्थ है। वैराग्यनिष्ठ कहते हैं, आसक्तित्याग त्यागशब्दार्थ है। दोनों में किस की परिभाषा उपादेय है ?, इस प्रश्न का समाधान सब से पहिले हमें गीताशास्त्र से ही कराना चाहिए।

## ४–गीताशास्त्र में प्रयुक्त 'त्याग' शब्दानुगत स्थल, एवं उनका अक्षरार्थसमन्वय—

गीताशास्त्र में 'त्याग' की चर्चा ३० स्थलों पर आई है। उन स्थलों को अपनी दृष्टि के सामने रख लीजिए, और फिर यह अन्वेषण कीजिए कि, गीता अपनी दृष्टि से 'त्याग' शब्द का क्या अर्थ कर रही है ?। केवल इसी प्रश्न के समाधान से सब कुछ समाहित हो जायगा। सुविधा के लिए वे ३० सों स्थल यहाँ उद्धृत कर दिए जाते हैं—

**१–अन्ये च बहवः शूरा मदर्थे त्यक्तजीविताः।**
**नानाशस्त्रप्रहरणाः सर्वे युद्धविशारदाः॥** गी० १।९।

**२–येषामर्थे काङ्क्षितं नो राज्यं भोगाः सुखानि च।**
**त इमेऽवस्थिता युद्धे प्राणांस्त्यक्त्वा धनानि च॥** १।३३।

**३–क्लैब्यं मा स्म गमः पार्थ ! नैतत्त्वय्युपपद्यते।**
**क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परन्तप !॥** २।३।

**४–योगस्थः कुरु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनञ्जय !।**
**सिद्ध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते॥** २।४८।

५-कर्म्मजं बुद्धियुक्ता हि फलं त्यक्त्वा मनीषिणः ।
जन्मबन्धविनिर्मुक्ताः पदं गच्छन्त्यनामयम् ॥ २।५१।

६-जन्म कर्म्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्त्वतः ।
त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुन ! ॥ ४।६।

७-त्यक्त्वा कर्म्मफलासङ्गं नित्यतृप्तो निराश्रयः ।
कर्म्मण्यभिप्रवृत्तोऽपि नैव किञ्चित् करोति सः ॥ ४।२०।

८-निराशीर्यतचित्तात्मा त्यक्तसर्वपरिग्रहः ।
शारीरं केवलं कर्म्म कुर्वन्नाप्नोति किल्बिषम् ॥ ४।२१।

९-ब्रह्मण्याधाय कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः ।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥ ५।१०।

१०-कायेन मनसा बुद्ध्या केवलैरिन्द्रियैरपि ।
योगिनः कर्म्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वात्मशुद्धये ॥ ५।११।

११-युक्तः कर्म्मफलं त्यक्त्वा शान्तिमाप्नोति नैष्ठिकीम् ।
अयुक्तः कामकारेण फले सक्तो निबध्यते ॥ ५।१२।

१२-संकल्पप्रभवान् कामांस्त्यक्त्वा सर्वानशेषतः ।
मनसैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य समन्ततः ॥ ६।२४।

१३-यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।
तं तमेवैति कौन्तेय ! सदा तद्भावभावितः ॥ ८।६।

१४-ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन् ।
यः प्रयाति त्यजन् देहं स याति परमां गतिम् ॥ ८।१३।

१५-श्रेयो हि ज्ञानमभ्यासात्, ज्ञानात्-ध्यानं विशिष्यते ।
ध्यानात् कर्म्मफलत्यागः, त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् ॥ गी० १२।१२।

१६-अहिंसा-सत्य-मक्रोध-स्त्यागः-शान्ति-रपैशुनम् ।
दया भूतेष्वलोलुप्त्वं मार्दवं ह्रीरचापलम् ॥ १६।२।

१७-त्रिविधं नरकस्यैतद्द्वारं नाशनमात्मनः ।
कामः-क्रोध-स्तथा लोभ-स्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत् ॥ १६।२१।

१८-संन्यास्य महाबाहो ! तत्त्वमिच्छामि वेदितुम् ।
त्यागस्य च हृषीकेष ! पृथक्केशिनिषूदन ! ॥ १८।१।

१९-काम्यानां कर्म्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः ।
सर्वकर्म्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः ॥ १८।२।

२०-त्याज्यं दोषवदित्येके कर्म्म प्राहुर्मनीषिणः ।
यज्ञ-दान-तपः-कर्म्म न त्याज्यमिति चापरे ॥ १८।३।

२१-निश्चयं शृणु मे तत्र त्यागे भरतसत्तम ! ।
त्यागो हि पुरुषव्याघ्र ! त्रिविधः परिकीर्त्तितः ॥ १८।४।

२२-यज्ञदानतपःकर्म्म न त्याज्यं कार्य्यमेव तत् ।
यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥ १८।५।

२३-एतान्यपि तु कर्म्माणि सङ्गं त्यक्त्वा फलानि च ।
कर्त्तव्यानीति मे पार्थ ! निश्चितं मतमुत्तमम् ॥ १८।६।

२४-नियतस्य तु संन्यासः कर्म्मणो नोपपद्यते ।
मोहात्तस्य परित्य.गस्तामसः परिकीर्त्तितः ॥ १८।७।

२५-दुःखमित्येव यत्कर्म्म कायक्लेशभयात्त्यजेत् ।
स कृत्वा राजसं त्यागं नैव त्यागफलं भवेत् ॥ १८।८।

२६-कार्य्यमित्येव यत् कर्म्म नियतं क्रियतेऽर्जुन ! ।
सङ्गं त्यक्त्वा फलं चैव स त्यागः सात्त्विको मतः ॥ १८।९।

२७-न द्वेष्ट्यकुशलं कर्म्म कुशले नानुषज्जते ।
त्यागी सत्त्वसमाविष्टो मेधावी छिन्नसंशयः ॥ १८।१०।

२८-न हि देहभृता शक्यं त्यक्तुं कर्म्माण्यशेषतः ।
यस्तु कर्म्मफलत्यागी स त्यागीत्यभिधीयते ॥ १८।११।

२९-सहजं कर्म्म कौन्तेय ! सदोषमपि न त्यजेत् ।
सर्वारम्भा हि दोषेण धूमेनाग्निरिवावृताः ॥ १८।४८।

३०-बुद्ध्या विशुद्धया युक्तो धृत्यात्मानं नियम्य च ।
शब्दादीन् विषयांस्त्यक्त्वा रागद्वेषौ व्युदस्य च ॥ १८।५१।

३१--विविक्तसेवी लघ्वाशी यतवाक्कायमानसः ।
ध्यानयोगपरो नित्यं वैराग्यं समुपाश्रितः ।। १८।५२।

३२--अहङ्कारं बलं दर्पं कामं क्रोधं परिग्रहम् ।
विमुच्य निर्म्ममः शान्तो ब्रह्मभूयाय कल्पते ।। १८।५३।

३३--ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न काङ्क्षति ।
समः सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम् ।। १८।५४।

—*—

उद्धृत स्थलों में से 'अन्ये च बहवः शूराः'-'येषामर्थे काङ्क्षितम्'-'क्लैव्यं मास्म गमः पार्थ' इन १-२-३ स्थलों के 'त्याग' शब्द का प्रकृत में सम्बन्ध नहीं है । शेष स्थलों में उपात्त त्याग शब्द ही प्रकृत वैराग्यचर्चा से सम्बन्ध रखता है । भगवान् कहते हैं-अर्जुन ! तुम योग में प्रतिष्ठित होकर आसक्ति-लक्षण सङ्ग का परित्याग कर सफलता-असफलता, दोनों में समान बने रहते हुए ही कर्म्म करो, क्योंकि समत्व ही योग का स्वरूप माना गया है' (४-गी० २।४८) । भगवान् कहते हैं-'विद्वान् लोग बुद्धि (विद्या-बुद्धि) से युक्त रहते हुए (बुद्धियोग में प्रवृत्त रहते हुए) कर्म्म से उत्पन्न आसक्तिजनक फल का परित्याग करते हुए जन्मबन्धन से मुक्त होकर शाश्वतपद (मुक्ति) प्राप्त कर लेते हैं' (५-२।५१) । 'जन्म कर्म्म च मे दिव्यम्' (६-४।६) इत्यादि श्लोकपठित त्याग शब्द प्रकृत से असम्बद्ध है । भगवान् कहते हैं-कर्म्मफला-सक्ति का परित्याग कर सदा तृप्त रहने वाला, स्वावलम्बी बना रहने वाला पुरुष कर्म्म में प्रवृत्त रहता हुआ भी (आसक्तित्याग के प्रभाव से) कुछ नहीं कर रहा' (७-४।२०।)। भगवान् कहते हैं-'उत्थाप्याकांक्षालक्षणा कामना से सम्बन्ध रखने वाले काम्य भोगों से पृथक् रहने वाला निराशी पुरुष संयमी बनता हुआ यच्चयावत् परिग्रहों की आसक्ति छोड़ देता है । ऐसा पुरुष शरीरयात्रानुबन्धी (जीवनसाधक) कर्म्मों में (उत्थिताकांक्षा द्वारा) प्रवृत्त रहता हुआ भी कर्म्मजनित लेपरूप किल्विष से बचा रहता है (८-४।२१)। भगवान् कहते हैं-'जो पुरुष (शारीरक आत्मा-जीवात्मा अपने हृदयस्थ) प्रत्यग्ब्रह्म (अव्यय) में अपने सम्पूर्ण कर्म्मों को समर्पित करता हुआ फलकामासक्ति को छोड़ कर कर्म्म में प्रवृत्त रहता है, वह उसी प्रकार अपने इन कर्म्मों से उत्पन्न संस्कारों में लिप्त नहीं होता, जैसे सदा पानी में रहता हुआ भी कमल का पत्ता पानी के लेप से लिप्त नहीं होता (९-५।१०)। भगवान् कहते हैं-योगी लोग (आत्मकामदृष्ट्या वीतराग बने रहते हुए भी, आगामी अत्यावश्यक कर्म्मों के लेप से ) आत्मा को बचाए रखने के लिए काय-मन-बुद्धि-इन्द्रियों के द्वारा फल-कामासक्ति छोड़ कर कर्म्म किया करते हैं (१०-५।११)। भगवान् कहते हैं-'कर्म्मफल को छोड़ कर कर्म्म में युक्त रहने वाला पुरुष जहाँ चिरशान्ति प्राप्त करने में समर्थ हो जाता है, वहाँ कामासक्तिपूर्वक कर्म्मफलों में आसक्त कामकामी पुरुष अव्यययोग से वञ्चित रहता हुआ कर्म्मपाश में आबद्ध होजाता है (११-५।१२) । भगवान् कहते हैं-'उत्थाप्याकांक्षामूलक काममय मन से उत्पन्न होने वाले कामनामय संकल्प-विकल्प ही कामनाओं के जनक बनते हैं । इन यच्चयावत् कामनाओं का सर्वात्मना परित्याग कर अपने मन से इन्द्रियों का सर्वात्मना संयम करना चाहिए' (१२-६।२४)। 'यं यं वापि स्मरन् भावम्०'-'ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म'

इन १३, १४, श्लोकों में पठित त्याग शब्द अप्राकृत है। भगवान् कहते हैं-'अभ्यास से ज्ञान श्रेष्ठ है, एवं ध्यान से कर्म्मफल का परित्याग सर्वश्रेष्ठ है। इस कर्म्मफलत्याग से ही अन्त में शान्तिलक्षण मोक्षपद प्राप्त होता है (१५-१२।१२)। 'अहिंसा सत्यमक्रोधः' इत्यादि १६ वें श्लोक में पठित त्याग शब्द अप्राकृत है। भगवान् कहते हैं-'काम, क्रोध, लोभ, ये तीनों नरक के द्वार हैं, आत्मस्वरूप को आवृत करने वाले आवरण हैं। अतः इन तीनों का परित्याग कर देना चाहिए (१६-१६।२१)। अर्जुन भगवान् से प्रश्न करते हैं कि,-'भगवन्! मैं संन्यास का रहस्य जानना चाहता हूँ, त्याग का मौलिक स्वरूप जानना चाहता हूँ' (१८-१८।१।)। भगवान् उत्तर देते हैं-'अर्जुन! विद्वानों नें (कर्म्मों के परित्याग को संन्यास नहीं कहा है, (अपितु) काम्य कर्म्मों के परित्याग को संन्यास माना है (जिसका तात्पर्य्य यही निकलता है कि, कामना के परित्याग का ही नाम संन्यास है)। सम्पूर्ण कर्म्मों के फलत्याग को ही विचक्षणों नें त्याग माना है (२०-१८।१) कितनें एक (सांख्यनिष्ठ) विद्वानों का कहना है कि, कर्म्म दोषजनक है, अतः उसे छोड़ देना चाहिए। दूसरा दल (कर्म्मनिष्ठ-योगनिष्ठ) यह कहता है कि, यज्ञ-दान-तपो-लक्षण विद्यासमुचित कर्म्म का परित्याग नहीं करना चाहिए। (इसप्रकार कर्म्म के सम्बन्ध में दो विभिन्न मत प्रचलित हैं (२०-१८।३)। अर्जुन! इस सम्बन्ध में (आज) तुझे मैं अपना मत बतला रहा हूँ। अर्जुन! सात्त्विक, राजस, तामस, भेद से त्याग तीन प्रकार का माना गया है (२१-१८।४।)। (मेरी दृष्टि से) यज्ञ-दान-तपः कर्म्मों का कभी परित्याग नहीं करना चाहिए। क्योंकि, (जो मनीषी इनके परित्याग को अच्छा समझते हैं, उन्हें स्मरण रखना चाहिए कि) ये तीनों कर्म्म (उन) मनिषियों के लिए भी पावन ही बने हुए हैं। अथवा तो मनिषियों की दृष्टि में तीनों कर्म्म दोषावह नहीं, अपितु पावन हैं, दोषनिवर्त्तक हैं। (२२-१८।५।)। (कब?, किस दशा में?, सुन!) इन्हीं कर्म्मों को जब कि फलकामासक्ति छोड़ते हुए कर्त्तव्यबुद्धि से इनका अनुगमन किया जाता है। यही इस सम्बन्ध मे मेरा निश्चित (अन्तिम), और सर्वश्रेष्ठ मत है। अर्जुन! प्रकृतिद्वारा नियत, स्वरूपरक्षक, प्राकृतिक कर्त्तव्यकर्म्म का परित्याग असम्भव है (२३-१८।६।)। मोहवश इसके परित्याग की चेष्टा करना तमोगुणानुगत तामस त्याग है (जो वस्तुतः त्याग नहीं है, त्याग का छलमात्र है (२४-१८।७।)। इस अमुक कर्म्म में बड़ा परिश्रम करना पड़ेगा, कायक्लेश सहना पड़ेगा, यह निश्चय कर अपनी आलस्यप्रवृत्ति के अनुग्रह से कर्म्म का परित्याग कर देगा राजस त्याग है। ऐसे सालसों को भी त्यागफल नहीं मिला करता। (१५-१८।८।)। आगे चल कर त्याग की वास्तविक परिभाषा करते हुए भगवान् कहते हैं-'अर्जुन! 'मेरा यह कर्त्तव्यकर्म्म है, इस कर्त्तव्यभावना से आसक्ति, और फल-कामना का परित्याग करता हुआ जो पुरुष नियत कर्म्म में प्रवृत्त रहता है, (उस पुरुष का कर्मानुगत ऐसा फलासक्तित्यागलक्षण) त्याग ही सात्त्विक त्याग है (कर्मत्याग त्याग नहीं, अपितु फल-कामनापरित्याग त्याग है) (२६-१८।९।)। (फलकामासक्तिपरित्याग का फल यह होता है कि, एवंविध) त्यागी की के लिए न तो अकुशल कर्म्म (दोषावह ऐहलौकिक सांसारिक कर्म्म) द्वेष का कारण बनता, एवं न कुशल कर्म्म (निर्दुष्ट पारलौकिक शास्त्रीय कर्म्म) राग का कारण बनता। सांसारिक कर्म्मों से द्वेष नहीं करता, शास्त्रीय कर्म्मों में लिप्त नहीं होता। अपितु समयप्राप्त उभयविध कर्म्मों में रागद्वेषरहित बन कर यह इनमें समभाव से प्रवृत्त रहता है। ऐसा यह त्यागी पुरुष नित्य सत्त्वस्थ बना रहता हुआ सर्वसंशयों से उन्मुक्त रहता है। 'किंकर्त्तव्यम्-किं न कर्त्तव्यम्' ऐसा कर्त्तव्यमोहात्मक संशय इसे कभी नहीं होता' (२६-१८।१०।)। (अर्जुन! तत्त्व इस त्याग का यही है कि) देहधारी के लिए सम्पूर्ण कर्म्मों का परित्याग सर्वथा असम्भव है। ऐसी परिस्थिति में त्यागी वही त्यागी कहलाएगा, जिसने कर्म्मफलों का परित्याग

कर दिया होगा' (२८-१८।११)। (अर्जुन ! तू समझता होगा कि, कर्म्म दोषयुक्त हैं। अरे कर्म्म ही क्या, ज्ञान-भक्ति-आदि) यच्चयावत् आरम्भ दोषयुक्त हैं। (त्रिगुणात्मक विश्व में सर्वथा दोषरहित कहने के लिए कुछ भी नहीं है)। ऐसी स्थिति में प्रकृतिसिद्ध सहज कर्म्म यदि दोषयुक्त हैं, तब भी उनका परित्याग नहीं करना चाहिए। (वेदोक्त कर्म्म दोष नहीं है, दोष है गुणात्मिका फलकामासक्ति, एवं इसी का परित्याग अपेक्षित है) (२६-१८।४८) (करना क्या चाहिए ?-सुन ! )-विशुद्ध (विद्या) बुद्धि से युक्त होकर धृतिगुण से आत्मसंयम रखता हुआ ऐन्द्रिक विषयलोलुपता को छोड़ कर रागद्वेष से बचा रह कर, एकान्तप्रिय बन !, अल्पाहारी बन !, अपने शरीर-वाणी, मन को वश में रख !, सदा हृदयस्थ प्रत्यगात्मा को लक्ष्य बनाए रह !, अनासक्तिरूप वैराग्य को आधार बना !, अहङ्कार, बल, दर्प, काम, क्रोध, परपरिग्रह का परित्याग कर !, ममत्व से बचा रह !। ऐसा करता हुआ निश्चयेन तू परमपद प्राप्त कर लेगा। (३०,३१,३२,३३)।

——❀——

## ५--गीता-पठित 'त्याग' शब्द का निष्कर्षार्थ--

अथ से इति पर्य्यन्त गीताशास्त्र का मनोयोगपूर्वक पारायण किया गया। यह चेष्टा की गई कि, कहीं 'त्याग' शब्द कर्म्मपरित्यागार्थ में उपलब्ध हो जाय। परन्तु चेष्टा न केवल व्यर्थ ही गई, अपितु सर्वत्र कर्म्मपरिग्रहण का समर्थन ही उपलब्ध हुआ। इसप्रकार गीताशास्त्र में प्रयुक्त त्याग शब्दों नें हीं यह समाधान कर दिया कि, गीताशास्त्रोपवर्णित कामत्यागलक्षण वैराग्ययोग प्राचीनाभिमत कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग से सर्वथा भिन्न वस्तु है, जिसकी ओर से भगवान् न केवल उदासीन ही रहे हैं, अपितु **'सर्वकर्म्मफलत्यागं प्राहुस्त्यागं विचक्षणाः'** कहते हुए उसका आमूलचूड़ खण्डन हीं कर रहे हैं। कर्म्म-समावेश के द्वारा इसे बुद्धियोगनिष्ठा प्रदान की है, एवं यही संशोधित ज्ञानयोग गीता के शब्दों में 'ज्ञानबुद्धियोग' कहलाया है, जिसका पूर्वस्तम्भ में विश्लेषण किया जा चुका है। गीता में त्यागशब्द सर्वत्र फल-काम-आसक्ति के परित्याग के लिए ही प्रयुक्त हुआ है। फलकामासक्तिपरित्यागलक्षण, प्रत्यगात्मनिबन्धन साध्य बुद्धियोग ही 'वैराग्यबुद्धियोग' कहलाया है, जो गीताशास्त्र का प्रधान प्रतिपाद्य विषय है, एवं जिसके स्पष्टीकरण के लिए वैराग्य, आसक्ति, नामक दोनों प्रतिद्वन्द्वियों का वैज्ञानिक स्वरूप-परिचय अपेक्षित है। तभी तदनुगता राजर्षिविद्या का स्वरूपनिर्वचन सम्भव बन सकता है।

## ६-गीताशास्त्र का तात्त्विक नामकरण--

ज्ञानकर्म्ममय **सर्वाव्यय** ( प्रत्यगात्मा ), कर्म्मगर्भित ज्ञानप्रधान अव्यक्तात्मवच्छिन्न **पराव्यय**, कर्म्म-ज्ञानोभयप्रधान महानात्मावच्छिन्न **परावराव्यय**, एवं ज्ञानगर्भित कर्म्मप्रधान प्रज्ञानसम्परिष्वक्त-विज्ञानात्मावच्छिन्न **अवराव्यय**, इन आध्यात्मिक चारों आत्मब्रह्मों के आधार पर प्रतिष्ठित कर्म्म हीं क्रमशः वैराग्य-ज्ञान-ऐश्वर्य्य-धर्म्म-बुद्धियोग, नामों से प्रसिद्ध हुए हैं। आत्मब्रह्मचतुष्टयी 'विद्या' है, आत्मकर्म्मचतुष्टयी 'योग' है। **'ब्रह्मविद्यायाम्'** का अर्थ है-'सर्वाव्यय-पराव्यय-परावराव्यय-अवराव्यय-लक्षणायां राजर्षि-सिद्ध-राज-आर्षविद्यायाम्'। **'योगशास्त्रे'** का अर्थ है-'सर्वाव्ययानुगतवैराग्य-पराव्ययानुगतज्ञान-परावराव्ययानुगतैश्वर्य्य-अवराव्ययानुगतधर्म्मबुद्धियोगशास्त्रे'। आत्मब्रह्मचतुष्टयी आत्मज्ञानचतुष्टयी है, इसी के स्वरूपविश्लेषण के लिए गीता में विद्याचतुष्टयी का निरूपण हुआ है। योगचतुष्टयी आत्मकर्म्म-

चतुष्टयी है, इसी के स्वरूपपरिचय के लिए गीता में योगचतुष्टयी का विश्लेषण हुआ है । अव्ययसम्बन्ध से ब्रह्मचतुष्टयी 'पुरुषविद्या' है, बुद्धिसम्बन्ध से योगचतुष्टयी बुद्धियोग है । फलतः 'ब्रह्मविद्यायां-योगशास्त्रे' का निष्कर्ष निकलता है-'अव्ययपुरुषविद्यायां योगशास्त्रे'। अव्ययपुरुष पुरुष है, बुद्धियोग प्रकृति है । गीता ने पुरुषभक्तिलक्षणा आत्मविद्या की ओर 'ब्रह्मविद्यायां' से हमारा ध्यान आकर्षित किया है, एवं प्रकृतिभक्तिलक्षण योग की ओर 'योगशास्त्रे' से हमारा ध्यान आकर्षित किया है । समष्टिरूप से गीताशास्त्र 'अव्ययविद्यानुगत योगशास्त्र' है । एवं व्यष्टिरूप से यही सर्वाव्ययविद्यालक्षण राजर्षिविद्यानुगत बुद्धियोगशास्त्र, पराव्ययविद्यालक्षण सिद्धविद्यानुगत ज्ञानयोगशास्त्र, परावराव्ययविद्यालक्षण राजविद्यानुगत भक्तियोगशास्त्र, एवं अवराव्ययविद्यालक्षण आर्षविद्यानुगत कर्म्मयोगशास्त्र, इन नामों से व्यवहृत किया जा सकता है, परन्तु करना नहीं चाहिए । क्योंकि पर-परावर-अवरविद्यानुगत ज्ञान-भक्ति-कर्म्म, वस्तुतः बुद्धियोगात्मक ही हैं । अत. गीता का वास्तविक नामकरण 'अव्ययविद्यायां बुद्धियोगशास्त्रे' यही होना चाहिए, जैसाकि परिलेख से स्पष्ट है ।

| | |
|---|---|
| १ ज्ञानकर्म्ममयः प्रत्यगात्मा-सर्वाव्ययः——— | आत्मब्रह्म-तदनुगतं वैराग्यकर्म्म |
| २ कर्म्मगर्भितज्ञानप्रधानः पराव्ययः——— | आत्मब्रह्म-तदनुगतं ज्ञानकर्म्म |
| ३ कर्म्मज्ञानोभयप्रधानः परावराव्ययः——— | आत्मब्रह्म-तदनुगतं ऐश्वर्य्यकर्म्म |
| ४ ज्ञानगर्भितकर्म्मप्रधानः अवराव्ययः——— | आत्मब्रह्म-तदनुगतं धर्म्मकर्म्म |
| सैषा अव्ययविद्याचतुष्टयी | सैषा अव्यययोगचतुष्टयी |

१ सर्वाव्ययविद्यालक्षणराजर्षिविद्यानामकब्रह्मविद्यायां बुद्धियोगात्मकं योगशास्त्रम्

२ पराव्ययविद्यालक्षणसिद्धविद्यानामकब्रह्मविद्यायां ज्ञानयोगात्मकं योगशास्त्रम्

३ परावराव्ययविद्यालक्षणराजविद्यानामकब्रह्मविद्यायां भक्तियोगात्मकं योगशास्त्रम्

४ अवराव्ययविद्यालक्षणआर्षविद्यानामकब्रह्मविद्यायां कर्म्मयोगात्मकं योगशास्त्रम्

प्राचीनदृष्ट्या व्यष्टिभावात्म-
कानि गीताशास्त्रनामानि

तदिदं ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रात्मकं गीताशास्त्रं व्यष्टिदृष्ट्या

१–राजर्षिविद्यायां वैराग्यबुद्धियोगशास्त्रम्———ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रम्
२–सिद्धविद्यायां ज्ञानबुद्धियोगशास्त्रम्———ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रम्
३–राजविद्यायां ऐश्वर्य्यबुद्धियोगशास्त्रम्———ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रम्
४–आर्षविद्यायां धर्म्मबुद्धियोगशास्त्रम्———ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रम्

वैज्ञानिकदृष्ट्या व्यष्टिभावात्मकानि गीताशास्त्रनामानि

तदिदं ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रात्मकं गीताशास्त्रम्—व्यष्टिदृष्ट्या

**वैज्ञानिकदृष्ट्या समष्टिभावात्मकं गीताशास्त्रस्य नामकरणम्—**

ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रं वा
आत्मविद्यायां शरीरशास्त्रं वा
पुरुषविद्यायां प्रकृतिशास्त्रं वा
अव्ययविद्यायां बुद्धियोगशास्त्रं वा
सर्वविद्यायां सर्वकर्म्मशास्त्रं वा
——तदिदं—अव्ययविद्यायां बुद्धियोगात्मकं गीताशास्त्रम्



## ७–'भग' चतुष्टयी से अनुप्राणिता भगवद्विद्या, तथा भगवद्योग के चार-चार विवर्त्त–

आत्मविकास के लिए 'भग' शब्द नियत है, एवं आत्मसंकोच के लिए 'क्लेश' शब्द नियत है। आत्मविकासलक्षण भग आत्मानन्द का कारण है, आत्मसंकोचलक्षण क्लेश आत्मदुःख का कारण है। भग और क्लेश सुख-दुःख के पर्य्याय नहीं हैं। अपितु भग सुख का जनक है, क्लेश दुःख का जनक है। धर्म्म-ज्ञान-वैराग्य-ऐश्वर्य्य, इन चार भगों से आत्मा स्वस्वरूप से 'भ' भाव (विकासभाव) को प्राप्त हो जाता है। इससे आत्मा स्वभूमानन्द का भोक्ता बन जाता है। अधर्म्मलक्षण अभिनिवेश, अज्ञानलक्षण मोह, रागद्वेषलक्षणा आसक्ति, अनैश्वर्य्यलक्षणा अस्मिता, इन चार क्लेशों से आत्मा स्वस्वरूप से क्लान्तभाव को प्राप्त हो जाता है। इससे आत्मा आगन्तुक अल्पलक्षण दुःख का भोक्ता बन जाता है। क्लेशचतुष्टयी की निवृत्ति ही आत्म-विकासोदय का कारण बनती है। यही गीताशास्त्र का मुख्य उद्देश्य है। क्लेशचतुष्टयी स्वतः निवृत्त नहीं होती। अपितु जैसे अन्धकार की निवृत्ति के लिए प्रकाश का आगमन अपेक्षित है, एवमेव क्लेशनिवृत्ति के लिए भग-प्रवृत्ति अपेक्षित है। भगचतुष्टयी की प्राप्ति का उपाय बतलाना हीं गीता का दूसरा उद्देश्य है। सहज शब्दों में

स्वभावतः दुःखी मनुष्य कैसे सुखी बने ?, गीताशास्त्र इसी प्रश्न के समाधान को मुख्य उद्देश्य बना रहा है। मनुष्य दुःखी रहता है क्लेशचतुष्टयी से, सुखी बनता है भगचतुष्टयी से। चार क्लेशों से दुःख के कारण भी चार हैं, चार भगों से सुख के कारण भी चार ही हैं। भगसम्पत्तिप्राप्ति का प्रकार ही भगविद्या है। भगशाली भगवान् नें क्योंकि इन चार भगविद्याओं का विश्लेषण किया है, अतएव प्रकारात्मिका वह विद्या आगे जाकर 'भगवद्विद्या' नाम से प्रसिद्ध हो गई है। प्रकारात्मिका विद्याचतुष्टयी ज्ञातव्यभाग है। इस विद्या के आधार पर प्रतिष्ठित कर्त्तव्यभाग ही अनुष्ठेया भगयोगचतुष्टयी है, जो भगवद्विद्यावत् 'भगवद्योग' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। भगविद्या, किंवा भगवद्विद्या अव्ययविद्या है, आत्मपर्वभेद से यह चार भागों में विभक्त हो रही है। भगयोग, किंवा भगवद्योग बुद्धियोग है। भगपर्वभेद से यह भी चार ही भागों में विभक्त हो रहा है। सर्वाव्ययलक्षणा भगवद्विद्या के आधार पर प्रतिष्ठित वैराग्यभगात्मक बुद्धियोगोदय से तत्प्रतिद्वन्द्वी रागद्वेषलक्षण आसक्ति नामक क्लेश निवृत्त हो जाता है। पराव्ययलक्षणा भगवद्विद्या के आधार पर प्रतिष्ठित ज्ञानभगात्मक बुद्धियोगोदय से तत्प्रतिद्वन्द्वी अज्ञानलक्षण मोह नामक क्लेश निवृत्त हो जाता है। परावराव्ययलक्षणा भगवद्विद्या के आधार पर प्रतिष्ठित ऐश्वर्य्यभगात्मक बुद्धियोगोदय से तत्प्रतिद्वन्द्वी अनैश्वर्य्यलक्षण अस्मिता नामक क्लेश निवृत्त हो जाता है। एवं अवराव्ययलक्षणा भगवद्विद्या के आधार पर प्रतिष्ठित धर्म्मभगात्मक बुद्धियोगोदय से तत्प्रतिद्वन्द्वी अधर्म्मलक्षण अभिनिवेश नामक क्लेश निवृत्त हो जाता है। अव्ययविद्यात्मिका भगवद्विद्या से अनुगत बुद्धि-योगात्मक भगवद्योग का प्रतिपादन करने वाले सम्पूर्ण गीताशास्त्र का यही निष्कर्ष है।

१–सर्वाव्ययलक्षणा भगवद्विद्या––तदनुगतः––वैराग्यभगोपेतो बुद्धियोगः––ततः-आसक्तिक्लेशनिवृत्तिः
२–पराव्ययलक्षणा भगवद्विद्या––तदनुगताः––ज्ञानभगोपेतो बुद्धियोगः––ततः–मोहक्लेशनिवृत्तिः
३–परावराव्ययलक्षणा भगवद्विद्या––तदनुगतः––ऐश्वर्य्यभगोपेतो बुद्धियोगः-ततः–अस्मिताक्लेशनिवृत्तिः
४–अवराव्ययलक्षणा भगवद्विद्या–तदनुगतः––धर्म्मभगोपेतो बुद्धियोगः–ततः––अभिनिवेशक्लेशनिवृत्तिः

**ज्ञानमप्रतिमं यस्य वैराग्यं च जगत्पतेः ।**
**ऐश्वर्य्यं चैव धर्म्मश्च सहसिद्धं चतुष्टयम् ॥**

—वायुपुराणान्तर्गत–प्रक्रियापादे १।५।

## ८–वैराग्यानुबन्धी परित्याग का सहज स्वरूप दिग्दर्शन—

अभिनिवेशनिवर्त्तक धर्म्मबुद्धियोग, अस्मितानिवर्त्तक ऐश्वर्य्यबुद्धियोग, एवं मोहनिवर्त्तक ज्ञानबुद्धियोग, तीनों का पूर्व स्तम्भों में क्रमिक निरूपण किया जा चुका है। प्रस्तुत स्तम्भ में गीताशास्त्र की हृदयरूपा वैराग्यबुद्धियोगानुगता राजर्षिविद्या का ही स्वरूपविश्लेषण अपेक्षित है। स्तम्भारम्भ में हीं स्पष्ट किया जा चुका है कि, वैराग्यशब्द के प्रचलित कर्म्मत्याग–परिग्रहत्याग–संसारत्याग–इन अर्थों का गीता के वैराग्य शब्द से कोई सम्बन्ध नहीं है। अपितु त्यागलक्षण वैराग्य का गीताशास्त्र में कामनापरित्याग–फलपरित्याग–आसक्तिपरित्याग–ही अर्थ है। परित्याग भी आसक्तिपूर्वक नहीं, अपितु सहजभाव से। विषय का यों समन्वय कीजिए कि, 'हमनें आसक्ति छोड़ दी' यह कहने भर से ही आसक्ति छूट नहीं जाया करती। अन्तर्जगत् में ग्रहणचर्वणा चल रही है, और कह रहे हैं–आसक्ति छोड़ दी। ऐसा परित्याग ग्रहण से भी अधिक भयावह है।

जानबूझ कर-आसक्ति को दोष समझते हुए उससे घृणा करते हुए उसे छोड़ना तो एक प्रकार की द्वेषासक्ति ही है, जो रागासक्ति से भी कहीं भयङ्कर है। राग-द्वेष की आत्यन्तिक निवृत्ति ही आसक्तित्याग है। यह त्याग किया नहीं जा सकता, अपितु वैराग्यबुद्धियोगानुष्ठान से स्वतः हो जाता है। धर्म्मबुद्धियोगनिरूपण में यह स्पष्ट किया गया है कि, निष्कामकर्म्मयोग किया नहीं जाता, अपितु वह प्रकृत्या स्वयं होता है। ठीक यही स्थिति आसक्ति-निवृत्ति की है। प्रकृति वैसी बन जानी चाहिए, जिस में न राग हो, न द्वेष हो। छोड़ दिया, छोड़ते हैं, छोड़ देंगे, छोड़ना चाहिए, कहना तो त्याज्य विषय के प्रति आसक्ति (द्वेषासक्ति) प्रकट कर रहा है। 'त्याग' का लक्ष्य इसी लिए तो दुरूह बना हुआ है। ईश्वरवत् निर्लेप बन कर रागद्वेषात्मक सर्वविध प्रपञ्चों में लोकसंग्रहदृष्ट्या प्रवृत्त रहते हुए भी उनमें आसक्ति न रहे, यही आसक्ति का सहज त्याग है। साक्षीरूप से ईश्वर कहाँ नहीं है?, सर्वत्र है। क्या वह लिप्त होजाता है ?। नहीं। क्यों ?, इसलिए कि वह समत्वलक्षण वैराग्ययोग में समवस्थित है। यही ब्राह्मीस्थिति सहजपरित्याग का आधार बनती है। ब्राह्मीस्थिति में प्रतिष्ठित होने के अनन्तर यच्चयावत् द्वन्द्वात्मक व्यामोह स्वतः निवृत्त होजाते हैं। कुछ न छोड़ना हीं सब कुछ छोड़ना है, साथ ही सबकुछ छोड़ देना हीं सब कुछ ग्रहण कर लेना है, और यही त्याग, तथा ग्रहण की वैज्ञानिक मीमांसा है। सर्वगुण ही तो निर्गुण कहलाया है, सर्वाकार ही तो निराकार माना गया है। **'यद्यत् स्वरूपमादत्ते तेन तेन स युज्यते'** के अनुसार वह जिससे मिलता है, तद्रूप ही प्रतीत होने लगता है। यह सर्वरूपता ही उसकी नीरूपता है। विषय अनुभव से सम्बन्ध रखता है, शब्दद्वारा त्याग-ग्रहण की मीमांसा असम्भव है। जिस प्रकार एक विषयासक्त कामकामी संसारी विवाह करता है, धनसञ्चय करता है, पुत्र कलत्र का अनुगमन करता है, लौकिक कार्य्यों में तल्लीन रहता है। क्या वैराग्यबुद्धियोगी इन सब प्रपञ्चों से दूर रहेगा ?। नहीं, वह भी संसारी की ही भाँति पूरा संसारी बना रहेगा। यही क्यों, इसके सांसारिक कर्म्म तो ऐसे सुव्यवस्थित होंगे, जिन्हें देख सुन कर संसारी भी चकित होजायगा। क्या यही वैराग्य है ?, हाँ, निश्चयेन गीतादृष्ट्या यही वैराग्य है, सहजत्याग है। ग्रहणात्मक त्याग ही गीता का वास्तविक त्याग है। **'नानवाप्तमवाप्तव्यं वर्त्त एव च कर्म्मणि'** कहने वाले भगवान् ने अपने जीवन से भी तो त्याग का यही स्वरूप हमारे सामने रक्खा है। भगवान् ने कभी शिखासूत्र का परित्याग नहीं किया, भगवान् ने कभी नारी को नरकद्वार नहीं बतलाया, कभी फकीरी बाना नहीं पहिना, कभी जीर्ण शीर्ण कुटियों में निवास कर माला नहीं जपी, संसार को मिथ्या कहने वाले वेदान्तियों की भाँति प्रजा को कौपीनधारण का आदेशोपदेश नहीं दिया। अपितु भगवान् यावजीवन जरामर्य्य-सत्रवत् वही सब कुछ करते रहे, जो एक संसारी करता रहता है। पूर्णसाम्राज्यसुखवत् भगवान् का लौकिक सुख था, उनके पत्नी थी, पुत्र थे, सखा थे, सब कुछ था। वर्णानुगत सभी कुछ था। इन सब प्रपञ्चों में तन्मय रहते हुए भी भगवान् भगवान् थे। यही पूर्णग्रहणात्मक पूर्णपरित्याग का वह दृढतम उदाहरण है, जो स्वयं वैराग्योपदेष्टा पर घटित हुआ है। वेदान्ती क्या कहते हैं, क्या करते हैं, इसका हमसे कोई सम्बन्ध नहीं है। हमारा लक्ष्य है गीताशास्त्र। इसी के सम्बन्ध में हमें यह अन्वेषण करना है कि, गीता वैराग्य के सम्बन्ध में क्या कहती है, त्याग की क्या परिभाषा बतलाती है ?। एवं साथ ही वैराग्ययोगोपदेष्टा गीताचार्य्य स्वयं क्या करते हैं ?। भगवान् के जीवन से, तथा भगवदुपदेशभूत गीताशास्त्र से, उभयथा यही प्रमाणित होरहा है कि, कामासक्तित्यागपूर्वक सर्वकर्म्मसंग्रह ही गीता का वैराग्ययोग है, जिसके स्पष्टीकरण के लिए ही वैराग्यबुद्धियोगानुगता राजर्षिविद्या प्रवृत्त हुई है, एवं जिसकी अनुभूति के लिए निम्न लिखित गीतावचनों को सदा लक्ष्य में रखना आवश्यक है--

१-तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः ।
कर्म्मिभ्यश्चाधिको योगी, तस्माद्योगी भवार्जुन ! ॥
२-योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनान्तरात्मना ।
श्रद्धावान् भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥
—गीता ६।४६,४७।

## ६-गीता के द्वारा संशोधिता योगत्रयी—

प्रथम अध्याय से आरम्भ कर ६ ठे अध्याय की समाप्ति पर्य्यन्त पूरे ६ अध्यायों में बुद्धियोगानुगता राजर्षिविद्या का प्रतिपादन हुआ है। उक्त दोनों श्लोक ६ ठे अध्याय के अन्तिम श्लोक हैं। इन्हीं पर राजर्षिविद्या का उपसंहार हुआ है। अतएव इनमें भगवान् ने राजर्षिविद्या का निष्कर्ष रख दिया है। काम्यकर्म्मयोग, काम्यभक्तियोग, कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग, तीनों का क्रमशः वाक्-प्राण-मनः-कलाओं से सम्बन्ध माना गया है। वाग्व्यापार 'श्रम' कहलाया है, प्राणव्यापार 'तप' कहलाया है, मनोव्यापार 'काम' कहलाया है। वाङ्मय श्रम, प्राणमय तप, और मनोमय काम (कामना-इच्छा) ये तीनों मनःप्राणवाङ्मय सृष्टि-साक्षी प्रजापति के सामान्य सृष्टयनुबन्ध माने गए हैं, जैसाकि-**'सोऽकामयत, स तपोऽतप्यत, सोऽश्राम्यत्'** इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। कर्म्मयोग श्रमात्मिका वाक् से सम्बद्ध रहता हुआ आधिभौतिक है। भक्तियोग तपोमय प्राण से सम्बद्ध रहता हुआ मध्यस्थ होने से उभयात्मक है। ज्ञानयोग काममय मन से युक्त रहता हुआ आधिदैविक है। तात्पर्य्य कहने का यही है कि, उभयात्मक भक्तियोग मध्यस्थ तपोमय प्राणके सम्बन्ध से 'तपोयोग' भी कहला सकता है। भगवान् ने इन तीनों प्राचीन योगों को लोकसंग्रहदृष्टि से बुद्धियोगसम्पत् प्रदान करते हुए गीताशास्त्र में तीनों का संग्रह किया। वे ही संशोधित तीनों योग ज्ञानबुद्धियोग (ज्ञानयो-
(भक्तियोग), धर्म्मबुद्धियोग (कर्म्मयोग), नामों से व्यवहृत हुए हैं।

## १०-'तपस्विभ्योऽधिको योगी०' इत्यादि श्लोकसमन्वय—

वैराग्यबुद्धियोगानुष्ठाता **'योगी'** नाम से, ज्ञानबुद्धियोगाधिष्ठाता **'ज्ञानी'** नाम से, ऐश्वर्य्यबुद्धियोग-धिष्ठाता प्राणात्मक तपःसम्बन्ध से **'तपस्वी'** नाम से, एवं धर्म्मबुद्धियोगाधिष्ठाता **'कर्म्मी'** नाम से व्यवहृत हुआ है। सिद्ध विषय है कि, गीताप्रतिपादित चारों योगों में वैराग्ययोग भगवान् का अपना मत होने से सर्वश्रेष्ठ है। एवं शेष तीनों योग परमतों के संशोधितरूप होने से गौण हैं। गौणात्मिका योगत्रयी के अनुष्ठाता ज्ञानी-तपस्वी-कर्म्मी की अपेक्षा प्रधान वैराग्ययोगानुष्ठाता योगी का ही सर्वश्रेष्ठत्व स्वतः सिद्ध है। प्रथम श्लोक से इसी स्वाभाविक स्थिति का स्पष्टीकरण हुआ है। भगवान् ने कहा है-योगी ( वैराग्यबुद्धियोगानुयायी ) ज्ञानी, तपस्वी, कर्म्मी, तीनों से उच्च भूमिका में प्रतिष्ठित है। अतः हे अर्जुन ! ( तुझे मेरी दृष्टि से ) योगी ही बनना चाहिए।

**१-वैराग्यबुद्धियोगः-----बुद्धियोगः ( योगः )-तद्योगाधिष्ठाता-'योगी' ( सर्वाव्ययानुगतः )**
**२-ज्ञानबुद्धियोगः------ज्ञानयोगः (ज्ञानम् )-तद्योगाधिष्ठाता-'ज्ञानी' ( मनोमयपराव्ययानुगतः )**
**३-ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः---भक्तियोगः ( तपः )-तद्योगाधिष्ठाता-'तपस्वी' ( प्राणमयपरावराव्ययानुगतः )**
**४-धर्म्मबुद्धियोगः-----कर्म्मयोगः ( कर्म्म )-तद्योगाधिष्ठाता-'कर्म्मी' ( वाङ्मयावराव्ययानुगतः )**

——❀——

## ११–ज्ञानयोग, और कर्म्मयोग के सापेक्ष गौण–मुख्य–भाव—

चारों में वैराग्यबुद्धियोगात्मक 'योग' सर्वश्रेष्ठ है, चारों योगियों में वैराग्यबुद्धियोगात्मक योग का अनुष्ठाता योगी श्रेष्ठ है, यही प्रथम श्लोक का तात्पर्य्य है। इसी प्रसङ्ग में यह भी जान लेना चाहिए कि, संशोधित प्राचीनाभिमत योगत्रयी में कौन मुख्य है, एवं कौन गौण है ?। ज्ञान–कर्म्मोभय समन्वय से यद्यपि तीनों हीं योग समत्वलक्षण बुद्धियोग से युक्त रहते हुए समान श्रेणि में प्रतिष्ठित हैं। अतएव तीनों समानरूप से उपादेय हैं। तथापि अव्ययविकास, अनुष्ठानसौकर्य्य, लोकसंग्रह, आदि विशेषताओं के तारतम्य से तीनों में प्रथम–मध्यम–उत्तम भेद से श्रेणिविभाग माना जा सकता है। पहिले धर्म्मबुद्धियोगलक्षण कर्म्मयोग, एवं ज्ञानबुद्धियोगलक्षण ज्ञानयोग, इन दोनों की गौणमुख्यता का समन्वय कीजिए। यद्यपि पराव्ययानुगत ज्ञानयोग अवराव्ययानुगत कर्म्मयोगापेक्षया अव्ययविकास की दृष्टि से विशेष महत्त्वशाली है। अतएव केवल अव्ययदृष्टया कर्म्मयोगापेक्षया ज्ञानयोग प्रधान, साथ ही श्रेयः पन्था है। तथापि अनुष्ठानसौकर्य्यादि अन्य सभी दृष्टियों से ज्ञानयोग कर्म्मयोगापेक्षया गौण ही बन रहा है। पराव्ययानुगत अव्यक्तात्मा ही ज्ञानयोग की मूलप्रतिष्ठा माना गया है। अव्यक्त के सम्बन्ध से पराव्यय भी अव्यक्तावस्था में परिणत रहता है। इस अव्यक्तभाव के कारण ज्ञानयोगानुगत कर्म्म भी अव्यक्त बना रहता है। लोकसंग्राहक व्यक्त–सांसारिक–कर्म्मों में कहने भर के लिए सहयोग रहता है। प्रधानदृष्टि अध्यात्मज्ञान पर ही निर्भर रहती है। पराव्यय का सम्बन्ध अवश्य है, परन्तु वह अव्यक्तावस्था में परिणत होने से अपने स्वाभाविक विकास से अभिभूत है। और इस दृष्टि से तो अव्ययदृष्ट्या भी यह ज्ञानयोग कर्म्मयोगापेक्षया गौण ही सिद्ध हो रहा है, जिस दृष्टि से पूर्व में हमनें इसे मुख्य बतलाया था। व्यक्त जगदनुगामी मानव के लिए यह अव्यक्तयोग क्लेशसाध्य बना रहता है, जैसाकि–'**अव्यक्ता हि गतिर्दुःखं देहवद्भिरवाप्यते**' इत्यादि वचन से प्रमाणित है। ज्ञानमय अपने इसी अव्यक्तभाव से व्यक्त विश्वपरायण मानव के लिए ज्ञानयोग दुर्गमपथ है–'**दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति**'। '**यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः**' कहते हुए भगवान् सिद्धविद्यानुगत ज्ञानयोग में स्पष्ट ही अनुष्ठानसौकर्य्य का भी अभाव मान रहे हैं। अव्ययविकासाभाव, अनुष्ठानसौकर्य्याभाव, सर्वोपरि लोकसंग्रहाभाव, इन्हीं सब कारणों से कर्म्मयोगापेक्षया ज्ञानयोग अवरश्रेणि में प्रतिष्ठित हो रहा है। उधर कर्म्मयोग व्यक्त–अवराव्यय–के विकाससम्बन्ध से, अनुष्ठानसौकर्य्य से, एवं सर्वोपरि लोकसंग्रहभाव से ज्ञानयोगापेक्षया प्रधान बन रहा है। कर्म्मगर्भित ज्ञानयोग कर्म्मत्यागानुगत संन्यासपथ है, ज्ञानगर्भित कर्म्मयोग कर्म्मपरिग्रहणानुगत संसारपथ है। संन्यासपथ में वैय्यक्तिक अभ्युदय का प्राधान्य है, संसारपथ में वैय्यक्तिक अभ्युदय के साथ साथ सर्वसाधारण का अभ्युदय भी सुरक्षित है। आत्ममुक्तिलक्षण निःश्रेयसभाव दोनों पथों में समानरूप से प्रतिष्ठित है। एक के भी अनुष्ठान से दोनों सिद्ध हो जाते हैं। परन्तु लोकसंग्रहादि पूर्वोक्त विशेषताओं की दृष्टि से सांख्यापेक्षया ( ज्ञानयोगापेक्षया ) योगपक्ष (कर्म्मयोगपक्ष) ही प्रधान, एवं श्रेयःपन्था है, जैसा कि निम्न लिखित भगवद्वचन से प्रमाणित है—

**१–सांख्य–योगौ पृथग्–बाला प्रवदन्ति, न पण्डिताः।**
**एकमप्यास्थितः सम्यक्–उभयोर्विन्दते फलम् ॥**

२–यत् सांख्यैः प्राप्यते स्थानं, तद्योगैरपि गम्यते ।
एकं सांख्यं च योगं च यः पश्यति, स पश्यति ॥
३–संन्यासस्तु महाबाहो ! दुःखमाप्तुमयोगतः ।
योगयुक्तो मुनिर्ब्रह्म नचिरेणाधिगच्छति ॥
४–संन्यासः कर्म्मयोगश्च निःश्रेयसकरावुभौ ।
तयोऽस्तु कर्म्मसंन्यासात् कर्म्मयोगो विशिष्यते ॥

## १२–कर्म्मयोग, और भक्तियोग के सापेक्ष गौण-मुख्य-भाव—

अब ऐश्वर्य्यबुद्धियोगलक्षण भक्तियोग का समन्वय कीजिए । ज्ञानयोग में कर्म्म गर्भीभूत है, कर्म्मयोग में ज्ञान गर्भीभूत है, किन्तु भक्तियोग में ज्ञान–कर्म्म–वैराग्यबुद्धियोगवत् समतुलित हैं । अतएव ज्ञान–कर्म्मयोगापेक्षया भक्तियोग समत्त्वलक्षण बुद्धियोगके अधिक सन्निकट माना जायगा । पराव्ययानुगत ज्ञानयोग, अवराव्ययानुगत कर्म्मयोग, दोनों के मध्य में प्रतिष्ठित परावराव्ययानुगत–महानात्माधारेण प्रतिष्ठित भक्तियोग वास्तव में मध्यस्थ हृदयभाव के सम्बन्ध से ज्ञान–कर्म्मोभययोगापेक्षया हृन्मूला समत्त्वसम्पत्ति से विशेषरूप से युक्त माना जायगा । आधिदैविक पराव्ययसम्पत्ति से इसे ज्ञानयोग माना जायगा, आधिभौतिक अवराव्ययसम्पत्ति से इसे कर्म्मयोग कहा जायगा, अतएव इस मध्यस्थ भक्तियोग के सम्बन्ध में–'एकमप्यास्थितः सम्यक्–उभयोर्विन्दते फलम्' सर्वात्मना चरितार्थ माना जायगा । विराड्विभूतिसाक्षात्कारोपयिक * इस भक्तियोगानुगत कर्म्म में कर्म्मयोगवत् अव्ययविकास, अनुष्ठानसौकर्य्य, लोकसंग्रहादि विशेषताएँ तो हैं हीं, इसके अतिरिक्त इसमें अव्ययात्मसमर्पणमूलक वह प्रसादगुण भी विकसित रहता है, जिसका ज्ञान, तथा कर्म्मयोग में अभाव है । इसके अतिरिक्त जैसे शास्त्रीय ज्ञानयोग ( संन्यास ), तथा शास्त्रीय कर्म्मयोग ( यज्ञादिकर्म्म ) का अधिकार केवल सत्त्वगुणानुगता उत्तमयोनियों (द्विजातिवर्ग) को ही है, वैसे भक्तियोग में कोई अर्गला नहीं है। आत्मसमर्पणलक्षणा भक्ति का सब को समानाधिकार है । पापयोनियाँ भी इससे मुक्त हो जातीं हैं + । समत्त्वलक्षण बुद्धियोग ( वैराग्यबुद्धियोग ) के सन्निकट रहने वाला समत्त्वलक्षण भक्तियोग ज्ञानकर्म्मयोगापेक्षया बुद्धियोग से शीघ्र

---

*–भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन ! ।
ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परन्तप ! ॥
—गी०११।५४

+–मां हि पार्थ ! व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रा तेऽपि यान्ति परां गतिम् ॥
—गी०६।३२।

युक्त हो जाता है ≐ । इन्हीं सब कारणों से हम भक्तियोग को कर्म्मयोगापेक्षया प्रधान, एवं श्रेयःपन्था मानने के लिए सन्नद्ध हैं । इसप्रकार सर्वज्येष्ठ–सर्वश्रेष्ठ–सर्वाव्ययानुगत वैराग्यबुद्धियोगात्मक बुद्धियोग से दूसरा स्थान परावराव्ययानुगत ऐश्वर्य्यबुद्धियोगात्मक भक्तियोग का, तीसरा स्थान अवराव्ययानुगत धर्म्मबुद्धियोगात्मक कर्म्मयोग का, एवं चौथा स्थान पराव्ययानुगत ज्ञानबुद्धियोगात्मक ज्ञानयोग का सिद्ध हो जाता है । इसी से यह भी निष्कर्ष निकल आता है कि, ज्ञानी की अपेक्षा कर्म्मी श्रेष्ठ है, तदपेक्षया तपस्वी ( भक्त ) श्रेष्ठ है, एवं सर्वापेक्षया योगी श्रेष्ठ है । ज्ञानयोग प्रथम स्थान है, कर्म्मयोग मध्यम स्थान है, भक्तियोग उत्तम स्थान है, एवं बुद्धियोग स्थानातीत है । परन्तु ध्यान रहे, यह गौण–मुख्यभाव संशोधिता योगत्रयी से ही सम्बन्ध रखता है । प्राचीनाभिमत काम्यकर्म्मयोग, काम्य–साम्प्रदायिक भक्तियोग, एवं कर्म्मत्यागलक्षण ज्ञानयोग तो गीता से सर्वथा बहिष्कृत ही हैं । इसी दृष्टिकोण को लक्ष्य बना कर गीतानुगता योगचतुष्टयी के श्रेणि–विभागों का समन्वय करना चाहिए ।

**१–सर्वाव्ययानुगतो बुद्धियोगः ( वैराग्यबुद्धियोगः )–सर्वज्येष्ठः–श्रेष्ठः**

**२–परावराव्ययानुगतो भक्तियोगः ( ऐश्वर्य्यबुद्धियोगः )–उत्तमः**

**३–अवराव्ययानुगतः कर्म्मयोगः ( धर्म्मबुद्धियोगः )–मध्यमः**

**४–पराव्ययानुगतो ज्ञानयोगः ( ज्ञानबुद्धियोगः )–प्रथमः**



## १३–भूमोदर्क, क्षीणोदर्क, एवं तदनुगत मन्मना–उन्मनाभाव—

**'तपस्विभ्योऽधिको योगी, ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः'** इत्यादि श्लोक से भगवान् ने यह सिद्ध किया कि, योगी ( वैराग्यबुद्धियोगी ) का स्थान सर्व्वोच्च है । इससे आगे ही–**'योगिनामपि सर्वेषाम्'** यह श्लोक पठित है । भगवान् कहते हैं-'सम्पूर्ण योगियों में भी जो योगी मद्गत अन्तरात्मा से श्रद्धापूर्वक मुझे भजता है, वह योगी मेरी दृष्टि में युक्ततम है' । इस कथन से यही ध्वनि निकल रही है कि, स्वयं वैराग्यबुद्धियोग में भी श्रेणिविभाग प्रतिष्ठित है । दूसरे शब्दों में वैराग्यबुद्धियोग भी दो भागों में विभक्त है । प्रश्न स्वाभाविक बन जाता है कि, उन दोनों वैराग्यबुद्धियोगों में क्या अन्तर है ? । प्रश्न–समाधान के लिए वैराग्याधिष्ठाता अव्यय के **'उन्मना, मन्मना'** नाम के दो विवर्त्तों को ही लक्ष्य बनाना पड़ेगा । भूमोदर्क, क्षीणोदर्क, नामक दो पारिभाषिक शब्द क्रमशः उन्मना-मन्मना-भावों का स्पष्टीकरण कर रहे हैं । वही अव्ययात्मा प्रकृति के द्वारा विश्वरूप बना है, यह भूमादृष्टि है, जिसका–**'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः'** इत्यादि तैत्तिरीय–श्रुति से स्पष्टीकरण हुआ है । वही यह सब कुछ बना है, इसका तात्पर्य्य है–वही सब कुछ है । सब में वही है,

---

**≐–तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।**
**ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥**
—गी०१०।१०।

सब वही है । यही भूमादृष्टि है, एवं इस दृष्टि का अनुयायी योगी परिणाम में भूमाभाव को ही प्राप्त करता है । इसी भूमापरिणाम के लिए 'भूमोदर्क' ( उदर्क–परिणाम ) शब्द व्यवहृत हुआ है । भूमानुगत योगी का अव्ययात्मा ही मद्गतभाव से 'मन्मना' कहलाया है । वह अव्ययात्मा प्रकृति के द्वारा सब कुछ उत्पन्न कर सब से असङ्ग है, पृथक् है, यही क्षीणदृष्टि है, जिसका–**'भूतेषु–भूतेषु निचित्य धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति'** इत्यादि श्रुति से स्पष्टीकरण हुआ है । वही सबका आलम्बन है, इसका तात्पर्य्य यही है कि, उसके आधार पर सब कुछ प्रतिष्ठित अवश्य है, परन्तु वह स्वयं इन सब से पृथक् है । यही क्षीणदृष्टि है, एवं इस दृष्टि का अनुयायी योगी परिणाम में क्षीणभाव को ही प्राप्त करता है । इसी क्षीणपरिणाम के लिए 'क्षीणोदर्क' शब्द व्यवहृत हुआ है । क्षीणानुगत योगी का अव्ययात्मा ही उद्गतभाव से 'उन्मना' कहलाया है ।

## १४–मन्मना अव्यय, और उन्मना अव्यय—

दूसरी दृष्टि से समन्वय कीजिए । पाषाण–लोष्ट–काञ्चन–सब कुछ वही है, इस व्यापक भावना से सर्वत्र–सब में–सबको अव्ययब्रह्म समझना 'मन्मनाभाव' है । 'सब कुछ यद्यपि उसीमें है, परन्तु वह किसी में नहीं है–( न त्वहं तेषु, ते मयि ), इस भावना से उसे सब से पृथक् समझना उन्मनाभाव है । अव्ययतत्त्व 'श्वोवसीयसमन' नाम से प्रसिद्ध है । इस अव्ययमन की सर्वानुगता दृष्टि से यह अव्ययमन 'मन्मना' बन जाता है । एवं अव्ययमन की असर्वानुगता दृष्टि से यही अव्ययमन 'उन्मना' बन जाता है । सांसारिक प्रपञ्चविरहित विशुद्ध अव्ययमन उन्मना है, सांसारिकप्रपञ्चयुक्त सर्वाव्ययमन मन्मना है । मन्मना अव्यय 'सर्वात्मा सर्वेश्वर' है, उन्मना अव्यय 'विशुद्धात्मा ईश्वर' है । सर्वेश्वराव्यय, ईश्वराव्यय, भेद से एक ही अव्ययात्मा के दो विभिन्न विवर्त्त हो जाते हैं । सर्वेश्वराव्ययानुगत वैराग्यबुद्धियोग मन्मनायोग है, यही भूमोदर्कलक्षणा परामुक्ति का कारण बनता है, जो भूमोदर्कमुक्ति 'सममलय' नाम से व्यवहृत हुई है, एवं जो इसी जीवन में प्राप्त हो जाती है, जिसे गीता ने 'विदेहमुक्ति' कहा है । ईश्वराव्ययानुगत वैराग्यबुद्धियोग उन्मनायोग है, यही क्षीणोदर्कलक्षणा परामुक्ति का कारण बनता है, जो क्षीणोदर्कमुक्ति 'कैवल्य' नाम से व्यवहृत हुई है, जो क्रममुक्ति मानी गई है, एवं जिसके लिए–**'अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम्'** सिद्धान्त स्थापित हुआ है । गीता में अव्ययात्मा के इन दोनों विवर्त्तों का यत्र तत्र पर्य्याप्त स्पष्टीकरण हुआ है, जैसाकि निम्न लिखित कतिपय वचनों से स्पष्ट है ।

१–मत्तः परतर नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय !
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ।।७।७।
२–मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्त्तिना
मत्स्थानि सर्वभूतानि
।। गीता० ६।४।

—मन्मनाव्ययः

३–न चाहं तेष्ववस्थितः

—गीता ९।४। —उन्मनाव्ययः

४–न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम्

—गीता ९।५।

५–भूतभृत्

गीता ९।५। —मन्मनाव्ययः

६–न च भूतस्थः

—गीता ९।५। —उन्मनाव्ययः

७–ममात्मा भूतभावनः

—गीता ९।५। —मन्मनाव्ययः

८–गतिर्भर्त्ता प्रभुः साक्षी निवासः शरणं सुहृत्।

प्रभवः प्रलयस्थानं निधानं बीजमव्ययम् ॥

--गीता ९।१८। --मन्मनाव्ययः

९–उपद्रष्टानुमन्ता च भर्त्ता भोक्ता महेश्वरः।

परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन् पुरुषः परः॥

१०–यदा भूतपृथग्भावमेकस्थमनुपश्यति ।

तत एव च विस्तारं ब्रह्म सम्पद्यते तथा ॥ --उन्मनाव्ययः

--गीता १३।३०

| | |
|---|---|
| ११–यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥ —गीता ८।२२। | —मन्मनाव्ययः |
| १२–बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते ॥ —गीता ७।१६। | —उन्मनाव्ययः |
| १३–वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ —गीता ७।१६। | —मन्मनाव्ययः |
| १४–सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्त्वमास्थितः । सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्त्तते ॥ —गीता ६।३१। | —उन्मनाव्ययः |
| १५–आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन ! सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ॥ —गीता ६।३२। | —मन्मनाव्ययः |

## १५–उन्मनायोगी, और उसका बाह्य वातावरण–

उन्मनाव्यय, एवं मन्मनाव्यय, दोनों के सहज बोध के लिए हमें दो योगियों को उदाहरण बनाना पड़ेगा। किसी भाग्यशाली नगर में, कल्पना कर लीजिए दो बुद्धियोगी निवास करते हैं। दोनों हीं लोकसंग्राहक कर्म्मों में पूर्ण सहयोग प्रदान कर रहे हैं, दोनों हीं शास्त्रसिद्ध वर्णाश्रमानुगत कर्त्तव्यकर्म्मों का फल-कामासक्तिपरित्यागपूर्वक अनुगमन कर रहे हैं, और यहाँ तक दोनों समान धरातल पर प्रतिष्ठित हैं। परन्तु दोनों के बाह्य वातावरणों में, जीवनचर्य्याओं में हम विभेद पाते हैं। एक योगी रहता संसार में

हों है, वह गृहस्थी भी है, यच्चयावत् पारिवारिक स्थितियों को सुव्यवस्थित रूप से चला भी रहा है, लोककार्य्यों में भी भाग लेता है। परन्तु देखते हैं-उसका बाह्य वातावरण गम्भीर बना हुआ है। उदासीनभाव से ही वह सबका अनुगमन कर रहा है। सामान्य वेशभूषा, साधारण भोजन, अतिशय मौनावलम्ब, और इन उदासीनताओं को आगे कर सांसारिक कर्म्मकलापों में प्रवृत्ति, यही इस योगी का बाह्य वातावरण है। अनुमान लगाने वाले जान लेते हैं कि, यह योगी करता सब कुछ है, सहयोग सब में प्रदान करता है, परन्तु वस्तुतः इन सब प्रपञ्चों में इसका मोह नहीं है। ऐसा योगी यद्यपि स्वयं सबके सम्पर्क में यथासमय आता रहता है, परन्तु सर्वसाधारण अपनी ओर से इस योगी के बाह्य-उदासीन वातावरण से सम्पर्क रखने में घबराते हैं। जिस प्रकार एक व्यक्ति अपने मित्र से निर्भय बन कर परामर्श करने में समर्थ होजाता है, वैसे इस योगी के सम्पर्क में जनसाधारण के पहुँचने का साहस नहीं होता। 'क्या कहेंगे, क्या समझेंगे' इस भय से एवंविध योगी लोकसंग्राहक बनता हुआ भी जनसाधारण के लिए एक जटिल समस्या बना रहता है। ऐसा योगी ही 'उदासीनवदासीन उन्मनायोगी' कहलाएगा। उन्मनाव्ययलक्षण विशुद्धाव्ययात्मा को लक्ष्य बनाने से ही ऐसे योगी का बाह्य वातावरण ऐसा रूक्ष बना रहता है।

## १६–मन्मनायोगी, और उसका बाह्य वातावरण–

अब दूसरे योगी के सम्पर्क में आइए। वह भी संसारी है, गृहस्थी है, भव्यप्रासाद, अनुचर, वित्त, वाहन, आदि आदि सम्पूर्ण लोकवैभव उसके पास विद्यमान हैं। वह सुन्दर से सुन्दर वेशभूषा धारण करता है, सर्वोत्तम सुस्वादु भोजन करता है, सबसे प्रसन्नतापूर्वक मिलता जुलता है, मित्रगोष्ठियों में सोत्साह भाग लेता है, मनोविनोदात्मिका क्रीड़ाओं का अनुगामी बना रहता है, बच्चों से हँसता खेलता है। तात्पर्य्य, इसका बाह्य वातावरण सर्वथा संसारानुगत बना रहता है। सर्वसाधारण समझते हैं-यह हमारे ही जैसा व्यक्ति है। उदासीनयोगी का गम्भीर वातावरण जनसाधारण को उसके आभ्यन्तरस्वरूप से अपरिचित रखता है। आप उसे पहिचान नहीं सकते। उसका बाह्य वातावरण उसके वास्तविक स्वरूप को ढँके रहता है। किन्तु आप इसे अपने समान हीं एक संसारी व्यक्ति समझते हैं, अपने से भी अधिक प्रपञ्ची। आपकी इस समझ से उसकी कोई हानि नहीं होती, आपका लाभ अवश्य हो जाता है। आप उससे भय नहीं करते, वह आपके लिए महर्घ (मँहगा) नहीं पड़ता। उसके सम्पर्क से आप में कर्म्मकौशल समाविष्ट हो जाता है। वह आप में बुद्धिभेद उत्पन्न नहीं करता, आपको, आपके कर्म्म को हीन नहीं करता। प्रत्येक कार्य्य के लिए 'बहुत अच्छा' कहता हुआ वह आप में घुल मिल जाता है। और इसप्रकार वह आपके निकटतम सम्पर्क में आकर क्रम क्रमशः आपका उद्बोधन करा देता है। उसे कोई नहीं जानता, वह सबको जानता है। वह आप सब में है, आप सब उसमें नहीं है **'न त्वहं तेषु, ते मयि'**। आप सभों जैसा प्रतीत होने वाला वह कब क्या लोकोपकार कर देता है?, यह आपको तब विदित होता है, जबकि फल आपके सम्मुख आता है। सर्वथा अज्ञातदशा में रहने वाला, सामान्य संसारी प्रतीत होने वाला ऐसा योगी ही 'मन्मना' कहलाया है। सर्वेश्वरानुगत वैराग्यबुद्धियोग ही इसकी प्रतिष्ठा बना रहता है। मन्मनाव्ययलक्षण सर्वाव्यय को लक्ष्य बनाने से ही एवंविध योगी का बाह्य-वातावरण ऐसा स्निग्ध बना रहता है। आप यह जान नहीं सकते कि, वह अमुक काम किस दृष्टि से कर रहा है?। यदि यह उच्च श्रेणि के व्यक्तियों के सम्पर्क में आता है, तो इसमें भी लोकसंग्रह निहित है। यदि निम्न श्रेणि के व्यक्तियों के सम्पर्क में आप उसे देखते हैं, तो विश्वास कीजिए, इसमें भी लोक का अभ्युदय ही निहित है। सावधान! कहीं आप से इस सम्बन्ध में भूल न हो जाय। इससे आप उसके अनुग्रह से वञ्चित

रह जायँगे। महाभारतयुग में पवित्र भारतभूमि को सौभाग्य से ऐसा ही योगी मिला। मानवसमाज की कौन कहे, ब्रह्मादि देव भी व्यामोह में पड़ गए। किसी ने उसे अपना लाडला पुत्र समझा, किसी ने अपना सखा माना, तो दुष्टबुद्धि दुर्योधनादि के लिए वह एक सामान्य मनुष्य ही बना रहा। उस युग में यदि सर्वात्मना किसी ने समझा, तो वे थे एकमात्र कुरुकुलपितामह महात्मा भीष्म। स्वयं भीष्म के शब्दों में हीं उस योगी का स्वरूपपरिचय प्राप्त करना चाहिए–**'अहं ह्येनं वेद्मि'** इत्यादि महाभारतसन्दर्भ से।

## १७–'योगिनामपि सर्वेषाम्०' इत्यादि श्लोकसमन्वय–

हाँ, तो प्रकृत विषय का समन्वय कीजिए। उन्मना योगी भी वैराग्यबुद्धियोगानुष्ठाता योगी है, एवं मन्मना योगी भी वैराग्यबुद्धियोगानुष्ठाता योगी है। एक ( उन्मना ) मानस श्रद्धानुगत प्रसादगुण से वञ्चित रहता हुआ योग मार्ग में प्रवृत्त हुआ है। दूसरा (मन्मना)–मद्गतान्तरात्मा श्रद्धावान् बना हुआ सब में घुल मिल रहा है। उन्मनायोगी का वैराग्ययोग एक प्रकार से अव्यक्त ज्ञाननिष्ठा से समतुलित है। मन्मना–योगी का वैराग्ययोग अपने अव्ययस्वरूप से सर्वात्मना विकसित है। अतएव इन दोनों योगों में मन्मनायोग ही श्रेष्ठतम माना जायगा। एवं दोनों योगियों में मन्मनायोगी का स्थान ही सर्वश्रेष्ठ माना जायगा। **'योगिनामपि सर्वेषाम्०'** इत्याति द्वितीय श्लोक से इसी योगी का विश्लेषण हुआ है। क्षीणोदर्कभावनानुगत उन्मनाभावात्मक–ईश्वराव्ययानुगत–वैराग्ययोगी केवल 'योगी' कहलाएगा ( ६।३१ ), एवं भूमोदर्कभावानुगत-मन्मनाभावात्मक–सर्वाव्ययानुगत वैराग्ययोगी 'परमयोगी' कहलाएगा ( ६।३२ ) **'तपस्विभ्योऽधिको योगी०'** इत्यादि पूर्व श्लोक में उन्मना वैराग्ययोगी का प्रतिपादन हुआ है। एवं—**'योगिनामपि सर्वेषाम्'** इत्यादि उत्तर श्लोक में मन्मना योगी के अतिशय का विश्लेषण हुआ है। इस दृष्टि से–**'मन्मना भव'** आदेशसिद्ध सर्वव्ययानुगत श्रद्धायुक्त वैराग्यबुद्धियोग ही गीता का मुख्य सिद्धान्त बन रहा है, जिसके स्वरूपपरिचय के लिए तत्प्रतिद्वन्द्वी आसक्तिभाव का स्वरूपपरिचय ही अपेक्षित है।

## १८–दुःखमूला आत्मदोषपरपम्रा–

कामत्यागपूर्वक सर्वकर्म्मसंग्रह ही गीता का वैराग्यबुद्धियोग है। इस सम्बन्ध में वैराग्यबुद्धियोगानुगत उन्मना–मन्मना–विवर्त्तों की प्रासङ्गिक मीमांसा की गई। अब मुख्य विषयीभूत वैराग्य–और आसक्ति नामक प्रतिद्वन्द्वियों के वैज्ञानिकस्वरूप की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। दुःखनिवृत्ति का कारण है क्लेशनिवृत्ति। क्योंकि मोह–अस्मिता आसक्ति–अभिनिवेश, इन चार क्लेशों से ही दुःख का आगमन होता है। क्लेशनिवृत्तिपूर्वक दुःख की निवृत्ति कराने वाले बुद्धियोगात्मक गीताशास्त्र ने दुःख का विश्लेषण करते हुए आत्मविरोधी आवरणों को हमारे सम्मुख रक्खा है, जो आवरण अनेक भागों में विभक्त माने गए हैं। प्राकृतिक, सांस्कारिक, आगन्तुक, आदि विविध भेदभिन्न आवरण हीं क्लेश हैं। क्लेश ही आत्मविकासानुगता भगचतुष्टयी का अभिभव करते हुए आत्मदुःख के कारण बनते हैं। भगात्मक आवरणनिवर्त्तकों को यदि 'आत्मगुण' कहा जा सकता है, तो क्लेशात्मक आवरणों को 'आत्मदोष' कहा जा सकता है। विचार कीजिए, औपपातिक भूतात्मा किन किन दोषों से युक्त हो कर धरातल पर अवतीर्ण होता है?

जाति, आयु, भोग, तीनों परिग्रह जन्मान्तरीय सञ्चित संस्कारपुञ्जभुक्त प्रारब्ध कर्म्म (संस्कार) से सम्बन्ध रखते हैं। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, सच्छूद्र, ये चार वर्णजातियाँ, एवं अन्त्यज, अन्त्यावसायी, दस्यु, म्लेच्छ, ये चार

अवर्णजातियाँ जातिपरिग्रह में अन्तर्भूत हैं । जन्मान्तरीय सञ्चित शुभा–शुभ संस्कार के प्रारब्ध संस्कारानुसार ही इन आठों जातियों में से किसी एक जाति वर्णावर्ण ) में प्राणी को जन्म लेना पड़ता है । सर्वव्यापक परमात्मा का अंशभूत, अतएव तदभिन्न योगमायावच्छिन्न जीवात्मा का सांस्कारिक कर्म्मवशात् जातिबन्धन में आकर सीमित हो जाना, अच्छन्दस्क आत्मा का सछन्दस्क बन जाना हीं इस आत्मा का सर्वप्रधान अविद्या-नामक ( सञ्चितसंस्काररूपा अविद्या नामक ) प्रथम आत्मदोष है । जिन प्रारब्ध कर्म्मों की अव्यर्थ प्रेरणा से जीवात्मा जिस योनि में जन्म लेता है, वे प्रारब्धकर्म्म हीं स्वस्वरूपानुसार तद्योनिभुक्त जीवात्मा के अनुकूल प्रतिकूल भोगसंग्रह के कारण बनते हुए अनुकूल संस्कारानुगत अनुकूल वेदनात्मक सुख, प्रतिकूल संस्कारानुगत प्रतिकूल वेदनात्मक दुःख, इस सुख-दुःखद्वन्द्व के कारण बने रहते हैं । कभी सुख, कभी दुःख, कभी अहाहा, कभी हाहा, कभी अच्छा, कभी बुरा, इस द्वन्द्वाक्रमण से आत्मा की स्वाभाविक शान्ति अभिभूत रहती है । आत्मा कभी हर्षातिरेक से क्षुब्ध बना रहता है, कभी दुःखातिरेक से अशान्त बना रहता है । सांस्कारिक, भोगानुगत प्रारब्ध कर्म्मों की अव्यर्थ प्रेरणा से इच्छा न रहते हुए भी जीवात्मा को–'**अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय ! बलादिव-नियोजितः**' के अनुसार अवश बन कर इन क्षोभजनक द्वन्द्वभावों का अनुगामी बना रहना पड़ता है, और यही दूसरा आत्मदोष है । जनक के सौम्य शुक्र, और जननी के आग्नेय शोणित, दोनों के मिथुनभाव में प्रविष्ट हो कर गर्भीभूत होने वाला औपपातिक जीवात्मा अतिशय दुःखप्रद गर्भाशययन्त्र में नवमास पर्य्यन्त प्रतिष्ठित रहता है । कहते हैं, यदि जीवनदशा में प्राणी को उस कष्ट का स्मरण भी हो जाय, तो इस भय से इसके प्राण ही उत्क्रान्त हो जाय । '**मा देहि राम ! 'जननीजठरे निवासम्**' प्रसिद्ध ही है । गर्भाशययन्त्र के द्वारा नियन्त्रित होना तीसरा आत्मदोष है ।

अमीवादि कीटाणुओं से सम्बन्ध रखने वाले कुलक्रमानुगत शुक्रदोष पितृदोष कहलाए हैं, शोणित-दोष मातृदोष कहलाए हैं । माता–पिता के शुक्र–शोणित के प्रवर्ग्यभाग से कृतशरीरी जीवात्मा शुक्र–शोणित-जनित सांक्रामिक दोषों से भी अपने आपको नहीं बचा सकता । खगोलीय ग्रहसंस्था का भूगोलीय पार्थिव संस्था में रहने वाला स्वाभाविक योग ही ज्योतिः शास्त्र में 'लग्न' कहलाया है । इस लग्न से सम्बद्ध आकाश-मण्डल ही विज्ञानभाषा में 'कश्यपत्रिलोकी' कहलाई है । कश्यपत्रिलोकी के केन्द्र का ही नाम 'लग्न' है । इस लग्नात्मक केन्द्र से सम्बद्ध आकाश में दिव्य आसुर, जैसे भी ग्रह–नक्षत्रों का तत्समय में ( गर्भाधान-काल में ) जैसा भी योग रहता है, तत् समय में गर्भाशय में प्रविष्ट होने वाले जीवात्मा में तत् समयानुरूप ग्रहप्राणों का भी समन्वय होता है । यही प्राकृतिक दोष माना गया है । इसी को 'कालदोष' कहा गया है । नाड़ीदोष का भी इसी में अन्तर्भाव माना गया है । जिस पार्थिव भाग से प्राणी का शरीर पुष्ट–परिवर्द्धित होता है, वह पार्थिव तत्त्व भी अपने गुण–दोषों से इसका आधार बनता है, यही 'देशदोष' कहलाया है । साथ ही तद्देशीय मानवसमाज की वर्त्तमान परिस्थिति से सम्बन्ध रखने वाले गुण दोष भी इसके अतिथि बने बिना नहीं रहते, जिनका देशदोष में ही अन्तर्भाव माना जायगा । आर्थिक परिस्थिति के अनुरूप प्राप्त होने वाले मातृभुक्त अन्न से गर्भाशय में परिपुष्ट प्राणी इस अन्नदोष से भी युक्त बना रहता है । शिक्षानुगत गुण–दोष भी इसके आवरक बने रहते हैं । इसप्रकार प्रारब्धकर्म्मजनित अल्पदोष ( सीमादोष ), आवरणदोष ( जातिदोष ), द्वन्द्वानुभूतिदोष, मातृदोष, पितृदोष, ग्रहदोष, देशदोष, अन्नदोष, शिक्षादोष, आदि आदि अनेक दोषपरिग्रहों से युक्त हो कर ही कर्म्मभोक्ता ( सांस्कारिक कर्म्मफलभोक्ता ) प्राणी धरातल पर अवतीर्ण होता है ।

प्रारब्धकर्म्मजनित दोषों के कुफल तो इसे अनिवार्य्यरूप से भोगने हीं पड़ते हैं। इनके अतिरिक्त इस वतमान जन्म में यह अपने इन्द्रियदोषात्मक प्रज्ञापराधमूलक हीन-अति-मिथ्या-योगलक्षण अयोगों से अन्यान्य आवरणों का भी प्रवर्त्तक बन जाता है। पूर्व परम्परा का अवसान होने नहीं पाता, उत्तर परम्परा उपस्थित हो जाती है। इसप्रकार अल्पदोषादिगर्भित सञ्चित संस्कारदोष, तथा क्रियमाणसंस्कारदोष, इन उभयविध दोषों से जीवात्मा के साक्षीभूत प्रत्यगात्मा की स्वाभाविक भगसम्पति आवृत हो जाती है। आत्मविकासलक्षणा भगसम्पत्ति ही विद्यासम्पत्ति है। एवं आत्मसंकोचलक्षणा क्लेशसम्पत्ति ही अविद्यासम्पत्ति है। विद्यासम्पत्ति जहाँ आत्मशान्ति का मूल है, वहाँ अविद्यासम्पत्ति आत्मक्रान्ति का मूल है। और इसप्रकार सहज कृत्रिम-दोषात्मक अविद्यादोष से मानव दुःखभाक् बना रहता है, जिस दुःखानुभूति का मूल आधार रागद्वेषात्मिका आसक्ति ही मानी गई है, जिस राग द्वेष का निम्न लिखित निर्वचन किया जा सकता है।

## १९-आसञ्जन, और आसक्ति-

सुप्रसिद्ध 'आसञ्जन' तत्त्व ही 'आसक्ति' है। आत्मा का प्रज्ञान मन के द्वारा विषय के साथ बद्ध हो जाना हीं आसक्ति है। आसक्ति एक प्रकार का स्नेहनद्रव्य ( गौंद, ल्याई, ) है। असङ्ग आत्मा को ससङ्ग विषयों के साथ चिपका देने वाला स्नेहतत्त्वविशेष ही आसक्ति है। आत्मा का मनो द्वारा विषय में बद्ध हो जाना लोकभाषा में 'मन का लगना' कहलाया है। विषय में मन का लगा रहना हीं आसक्ति है। विषय के साथ होने वाला यह आत्मयोग ( मन का लगाव ) अनुकूलयोग, प्रतिकूलयोग, भेद से दो भागों में विभक्त माना गया है। एक व्यक्ति पूर्व से पश्चिम की ओर जा रहा है, दूसरा व्यक्ति पश्चिम से पूर्व की ओर आ रहा है। दोनों व्यक्तियों का समसांमुख्य-सम्बन्ध हो रहा है। इस समसाम्मुख्य सम्बन्ध से दोनों के मुखाग्निभुक्त आग्नेय विद्युत् परस्पर एक दूसरे में संक्रान्त हो जाते हैं। उसकी विद्युत् इसमें, इसकी विद्युत् उसमें, घुलमिल जाती है। उभय सम्बन्धात्मक यह विद्युत् संक्रमण ही आसक्ति है, मन का लगाव है। कैसी आसक्ति ?, कैसा लगाव ?, समसाम्मुख्य सम्बन्धानुगता अनुकूला आसक्ति, अनुकूल लगाव।

## २० राग का तात्त्विक निर्वचन-

दोनों के शरीर पृथक् पृथक् हैं। शरीर नहीं मिल रहे, दृष्टि सम्बन्ध हो रहा है। दोनों समान लक्ष्यानुगामी बने हुए हैं। इसी अनुकूलासक्ति को, अनुकूल लगाव को वैज्ञानिकों नें—**'राग'** नाम से व्यवहृत किया है। 'राग' शब्द में 'राकार', 'गकार', ये दो ( रा-ग ) अक्षर हैं। 'रा' का अर्थ है 'दान' ( देना ), 'ग' का अर्थ है-'गति' ( जाना )। 'रा' धातु दानार्थक है ( 'रा' दाने )। 'गम्' धातु गत्यर्थक है। दान, और गति, दोनों व्यापारों के समन्वितरूप का ही नाम 'राग' है। **'रात्-ददत्-गच्छति, इति रागः'** राग शब्द का यही तात्त्विक निर्वचन हैं। अपनी सम्पत्ति देते हुए सम्मुखावस्थित विषय की ओर जाना, प्रवृत्त होना हीं 'राग' का तत्त्वार्थ है। यह अपनी विद्युत् उसमें देता हुआ उसका अनुगामी बन रहा है। वह अपनी विद्युत् इसमें देता हुआ इसका अनुगामी बना हुआ है। सिद्ध है कि, राग सदा दो वस्तुओं के समसाम्मुख्य को आधार बना कर ही प्रवृत्त होता है। राग द्विनिष्ठ बन कर ही स्वस्वरूप से विकसित होता है। **'रञ्जनं रागः-रज्यतेऽनेनेति रागः'** निर्वचन भी प्रसिद्ध है। अनुकूलविषयेच्छा, अनुकूलविषययोग, एवं अनुकूलसंस्कार-चर्वणा, तीनों हीं अनुकूला आसक्तियाँ राग में अन्तर्भूत हैं।

## २१–द्वेष का तात्त्विक निर्वचन—

राग से ठीक विपरीत 'द्वेष' भाव है। एक व्यक्ति पूर्व से पश्चिम उलटे पाँव आ रहा है, दूसरा व्यक्ति पश्चिम से पूर्व उलटे पाँव जा रहा है। इस विपरीत गति से दोनों का मध्य स्थान में सम्पर्क हो जाता है। दोनों के पृष्ठभाग (पीठ) मिल जाते हैं। पृष्ठभाग अवश्य मिल जाते हैं, परन्तु दृष्टि दोनों की सर्वथा विभिन्न रहती है। एक पूर्व की ओर देख रहा है, तो दूसरा पश्चिम को ओर देख रहा है। शरीर मिले हुए हैं, दृष्टि सर्वथा विभिन्न है, यही विपरीतयोग प्रतिकूलासक्ति है, यही प्रतिकूलासक्ति 'द्वेष' है। निरुक्तानुसार 'द्वेष' में 'दुर–एषा' ये दो विभाग हैं। 'दुर' शब्द दुष्टभाव का सूचक है, 'एषा' शब्द इच्छाभाव का सूचक है। दुष्ट इच्छा, विपरीत इच्छा, विपरीत विषयासक्ति ही द्वेष है। 'भवेद्वर्णागमात्०' न्याय से 'दुर' के रकार का लोप-हो जाने से यणद्वारा द्वेष शब्द सम्पन्न हुआ है। राग में यदि आत्मसमर्पण करते हुए विषय के साथ योग है, तो द्वेष में विषय से हटते हुए विषय के साथ योग है। आत्मयोग जितना राग में हैं, उतना हीं द्वेष में हैं। यही क्यों, रागापेक्षया द्वेष में आत्मयोग दृढ़मूल बना रहता है।

रज्जू की सीधी ग्रन्थि (गाँठ) राग है, विपरीत (उलटी) ग्रन्थि द्वेष है। सीधी गाँठ की अपेक्षा उलटी गाँठ का बन्धन अधिक दृढ़ होता है। राग में शरीर नहीं मिलते, दृष्टि मिलती है। द्वेष में दृष्टि नहीं मिलती, शरीर मिलते हैं। राग में आप दोनों अपने शरीर से पृथक् पृथक् प्रदेशों में खड़े हुए हैं। परन्तु आप उसे देख रहे हैं, वह आपको देख रहा है। दोनों का दृष्टिधरातल सम बना हुआ है। दोनों का सहयोग हो रहा है। शरीर से पृथक् स्थिति, किन्तु लक्ष्य एक, यही रागोदाहरण हैं। आप उल्टा मुँह करके खड़े हो गए, पीठ से पीठ मिला दी। शरीरापेक्षया आप मिल गए, परन्तु दृष्टियाँ सर्वथा विभिन्न हो गईं। शरीर मिल रहे हैं, परन्तु लक्ष्य सर्वथा विदूर हो गए हैं। सहयोग में असहयोग हो रहा है, सम्बन्ध में असम्बन्ध हो रहा है, आन्तर्य्य में अनान्तर्य्य हो रहा है, मेल में बेमेल पनप रहा है। शरीरों से समानस्थिति, किन्तु लक्ष्य विभिन्न, यही द्वेषोदाहरण है। राग में विषयागमनपूर्वक बन्धन है, द्वेष में विषयगमनपूर्वक बन्धन है। सर्प, विष, हिंस्रक सिंह–शार्दूलादि प्राणी, दुष्ट नर, आदि विषयों से हम बचते रहते हैं, इनसे विदूर रहना चाहते हैं, परन्तु इनके आकार से मन आकारित बना रहता है। राग में विषय का सम्बन्ध है, द्वेष में विषयसंस्कार का सम्बन्ध है। विषयसम्बन्ध ऐन्द्रियक है, संस्कारसम्बन्ध मानसिक है। इन्द्रियापेक्षया मन अधिक शक्तिशाली है। अतएव इन्द्रियानुगत रागात्मक विषयबन्धनापेक्षया मनोऽनुगत द्वेषात्मक संस्कारबन्धन अधिक दृढ़ बना रहता है।

## २२–रागद्वेष के अनुकूल प्रतिकूल भाव—

जिस विषय से राग हो जाता है, जिससे आप राग रखते हैं, वह विषय सदा आँखों में समाया रहता है। * बारबार मन उस ओर अनुधावन करता रहता है। जिस विषय के साथ संस्काररूप से द्वेष होता है, वह विषय भी सदा आँखों में घूमा करता है। प्रेमात्मक सुखानुशायी रागापेक्षया दुःखानुशायी द्वेषबन्धन अधिक दृढ़ होता है। इसका प्रत्यक्ष प्रमाण यही है कि, आप कभी मित्र को भूल सकते हैं, परन्तु शत्रु कभी नहीं

* "ओकःसारी वा इन्द्रः। यत्र वा एष इन्द्रः पूर्वं गच्छति, ऐव तत्रापरं गच्छति"।

भुलाया जा सकता। भुलाना चाहते हैं, परन्तु वह भूलना नहीं जानता। मानना पड़ेगा कि, रागासक्ति की अपेक्षा द्वेषासक्ति कहीं अधिक दृढ़मूल है। एक चमत्कार और देखिए। राग में दोनों मित्रों के मनोभावों का, आत्मसम्पत् का परस्पर आदान-प्रदान है। द्वेष्यभाव सम्पत् का तो अपहरण कर लेता है, परन्तु द्वेष में भी आरम्भ में तो आदान-प्रदान अवरुद्ध ही रहता है। परन्तु कालान्तर में द्वेषी में द्वेष्य धर्म्मों का आदान हो जाता है। द्वेषी मनुष्य उस द्वेष्य की विद्युत् को तो ले लेता है, परन्तु अपनी विद्युत् का प्रदान नहीं करता। कारण स्पष्ट है। द्वेष्य विषय प्रतिकूलता से ही सही, इसके मानस धरातल में स्वात्मसमर्पण अवश्य कर देता है। इसीसे एक यह भी तत्त्व निकल आया कि, निदु र्ष्ट विषयों से, हीनचरित्रों से, दुष्टबुद्धि मानवों से द्वेष रखने वाला मनुष्य भी उन आगन्तुक द्वेष्य धर्म्मों के सम्बन्ध से निकृष्ट, हीनचरित्र, दुष्टबुद्धि बन जाता है। जिसके साथ द्वेष किया जाता है, उसकी हानि नहीं होती, द्वेष करने वाला स्वयं अपनी हानि करा बैठता है। यदि द्वेष के लक्ष्य उत्कृष्ट विषय, उदात्त चरित्र, सुबुद्धिमानव हैं, तो द्वेष रखने वाला मनुष्य भी उनके आगन्तुक द्वेष्य धर्म्मों के सम्बन्ध से उत्कृष्ट, सच्चरित्र, सुबुद्धियुक्त बन जाता है। रावण, कंस, शिशुपालादि ने भगवान् रामकृष्ण के साथ जीवन पर्य्यन्त द्वेष किया। परिणाम इस द्वेषासक्ति का यह हुआ कि, द्वेष्य-रामकृष्ण के असङ्ग धर्म्मों का द्वेषी रावणादि में समावेश हो गया, और फलस्वरूप ये लोग उनसे द्वेष करते हुए मुक्त हो गए ×। निष्कर्ष यही निकला कि, अनुकूलासक्ति राग है, प्रतिकूलासक्ति द्वेष है। बन्धनत्वेन दोनों समान हैं। अतएव 'रागद्वेष', दोनों को हम 'आसक्ति' नाम से व्यवहृत कर सकते हैं, एवं इसीके रागासक्ति, द्वेषासक्ति, ये दो विवर्त्त माने जा सकते हैं। आसक्तिलक्षण रागद्वेष के इसी तात्त्विक स्वरूप विश्लेषण के आधार पर दोनों के निम्न लिखित लक्षण हो जाते हैं—

१-अनुकूलासक्तिबन्धनं--'रागः' }
२-प्रतिकूलासक्तिबन्धनं--'द्वेषः' } --आसक्तिः

---

## २३-रजोगुणमूलक कामक्रोधद्वन्द्व—

दूसरी दृष्टि से रागद्वेषतत्त्वों का समन्वय कीजिए। ज्ञानजनित भावनासंस्कार, कर्म्मजनित वासना-संस्कार, दोनों संस्कार उक्थरूप से मनोधरातल पर प्रतिष्ठित रहते हैं। उभयविध संस्कार जन्मान्तर से भी प्रतिष्ठित हैं, एवं वर्त्तमान जन्म में व्यापारशील बने हुए ज्ञान-कर्म्मों से भी नवीन नवीन भावना-वासना-संस्कार उत्पन्न होकर उक्थरूप में परिणत होते रहते हैं। सञ्चितसंस्काररूप उक्थ ही अर्करूप काम ( कामना-इच्छा ) का जनक बनता है। यद्विषयक संस्कार उक्थरूप से मन पर खचित रहता है, स्मृतिद्वारा तद्विषय की ही कामना हुआ करती है। यदि उक्थसंस्कार अनुकूल हैं, तो उनसे निकलने वाली कामना भी अनुकूल

---

× उक्तं पुरस्तादेतत्ते चैद्यो सिद्धिं यथा गतः।
द्विषन्नपि हृषिकेशं, किमुताधोक्षजप्रियाः॥
—श्रीमद्भागवत

ही रहती है। यदि उक्थसंस्कार प्रतिकूल हैं, तो उनसे विनिर्गत कामना भी प्रतिकूल ही रहती है। अनुकूल कामना स्नेहगुणप्रधाना है, प्रतिकूलकामना तेजोगुणप्रधाना है। स्नेहगुणप्रधाना अनुकूल कामना में मन प्रधान बना रहता है, तेजोगुणप्रधाना प्रतिकूल कामना में शारीराग्नि प्रधान बना रहता है। मनःप्रधाना अनुकूल कामना स्नेहगुणक सौम्य मनःसम्बन्ध से ग्रहणशीला बनी रहती है, शरीराग्निप्रधाना प्रतिकूलकामना तेजोगुणक आग्नेय शरीरसम्बन्ध से परित्यागशीला बनी रहती है। मनोऽनुगता स्नेहगुणप्रधाना ग्रहणशीला अनुकूलकामना हीं 'काम' नाम से व्यवहृत हुई है। शरीरानुगता तेजोगुणप्रधाना परित्यागशीला प्रतिकूल कामना हीं 'क्रोध' नाम से व्यवहृत हुई है। इसप्रकार उक्थसंस्कारपुञ्ज से अर्कस्वरूप में परिणत होकर निकलने वाली मानस कामना ही स्नेह-तेजोगुण भेद से अनुकूल-प्रतिकूल भावों में विभक्त होती हुई काममयी कामना, क्रोधमयी कामना, इन दो भावों में विभक्त हो जाती है। इन दोनों की मूलप्रतिष्ठा 'रजोगुण' माना गया है। ज्ञानप्रधान सत्त्वगुण में कामना की निवृत्ति है, अर्थप्रधान तमोगुण में कामना का अभिभव है। एवं क्रियाप्रधान रजोगुण में कामना का उदय है। ग्रहणभाव ही 'रजोभाव' है। रञ्जन ही 'रज' है, ग्रहण ही रञ्जन है। यह ग्रहणभाव ग्रहणात्मक ग्रहण, परित्यागात्मक ग्रहण, दो भागों में विभक्त है। स्नेहानुगत ग्रहण ग्रहणात्मक ग्रहण है, तेजोऽनुगत ग्रहण परित्यागात्मक ग्रहण है। ग्रहणात्मक ग्रहण का आधार 'काम' है, परित्यागात्मक ग्रहण का आधार 'क्रोध' है। दोनों रञ्जनात्मक हैं। अतएव दोनों का मूल रञ्जनात्मक रजोगुण ही माना जायगा, जैसाकि निम्नलिखित भगवद्वचन से प्रमाणित है --

**काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः।**
**महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम्॥**

—गी० ३।३७।

## २४–रागासक्ति का उदाहरण—

रजोगुणानुगत–सञ्चित अनुकूल संस्कारोक्थावच्छिन्न शारीराग्निगर्भित मन से निकलने वालीं रश्मियाँ हीं 'काम' नाम की अनुकूल कामना है। यह अनुकूल कामना अनुकूल विषय के ही अनुगत बनी रहती है। अतएव कामात्मिका अनुकूल कामना सुखानुशायिनी मानी गई है। सुख ही 'कम्' है, मन ही अकार है। 'क–अ–म्–अ' के अनुसार सुख में ( सुखानुगत अनुकूल विषयग्रहण में ) ओतप्रोत मन ही 'काम' है। इस 'काम' से होने वाला अनुकूल विषयानुगत अनुकूलकामात्मक अनुकूल संस्कारबन्धन ही राग है, यही रागासक्ति है, जिसका निम्न लिखित शब्दों में विश्लेषण किया जा सकता है।

अपने घर से निकल कर आप उद्यान में जाते हैं। मार्ग में आपकी दृष्टि किसी अतिशय सुन्दर दृश्य पर पड़ जाती है। आगे बढ़ना रुक जाता है। आप वहीं खड़े रह जाते हैं, और मनोयोग पूर्वक उसे देखने में तन्मय बन जाते हैं। विशेषमनोयोगानुगता इस तन्मयता से 'उपलब्धिवेद' नामक सौर गायत्रीमात्रिक वेद से उस दृश्य का आकार आपके मनमें खचित हो जाता है। और इसप्रकार उद्यानोद्देश्य से निकले हुए आप मार्ग में हीं एक नवीन वस्तु का ग्रहण कर ले जाते हैं। आप आगे अवश्य निकल गए, सुन्दर दृश्य के सम्पर्क से अवश्य अलग हो गए। किन्तु जिस दृश्याकर के साथ आपका सम्बन्ध हुआ था, वह मन पर बस गया। बस जाने से ही तो वैज्ञानिकों ने उस बसने वाले आकारविशेष को 'वासनासंस्कार' कहा है। आपने

किसी दिन अतिशयरूप से सुस्वादु कलाकन्द खा लिया। भुक्त कलाकन्द कालान्तर में रस–मल के क्रमिक विशकलन से रसासृङ्मासादिरूप में परिणत होकर अपना अस्तित्त्व खो बैठा। परन्तु वह अपने स्वाद की छाप आपके मन पर लगा गया। यह स्वाद-छाप आपके मन पर बस गई। इसप्रकार इन्द्रियों के द्वारा सम्पर्क-में आने वाले विषयविशेष मनोयोग से स्वयं हटते हुए भी अपनी संस्कारात्मिका आकृति छोड़ जाते हैं। वही आकृति मन पर बसती हुई 'वासना' नाम से प्रसिद्ध हुई है।

आप घर लौट आते हैं, अन्यान्य कार्य्यों में व्यस्त हो जाते हैं। अन्यान्य कार्य्यजनित वासनाओं से आवृत दृश्यजनित वह वासनासंस्कार थोड़ी देर के लिए अभिभूत बन जाता है। परन्तु कार्य्यव्यस्तता से उन्मुक्त होते ही वह संस्कार उद्बुद्ध हो पड़ता है। इस संस्कारोद्बोध का ही नाम 'स्मृति' ( याद ) है। स्वव्यापारोन्मुग्धा वासना 'वासना' है, एवं स्वव्यापारोद्बुद्धा वासना 'स्मृति' है। वासना का निर्व्यापाररूप वासना है, सव्यापाररूप स्मृति है। पूर्वावस्था वासना है, उत्तरावस्था स्मृति है। इसी आधार पर वासना स्मृति की जननी मान ली गई है। इसप्रकार सञ्चित संस्कारात्मिका वह सुन्दरदृश्याकारात्मिका वासना स्मृति के द्वारा आपके मन को वासनासंस्कारानुगत ( सम्बन्धी ) उसी दृश्य की ओर–'चलें, पुनः उसे देखें' इसप्रकार आक–र्षित करती रहती है। यह संस्कारानुगत–काममय–आकर्षण ही आसञ्जन लक्षण 'राग', किंवा रागासक्ति है। स्मृति ही रागासक्तिलक्षण विषयबन्धन की जननी बनती है।

रागासक्तिजननी स्मृति का उदय क्यों, और कब होता है ?, इस प्रासङ्गिक प्रश्न की भी मीमांसा कर लीजिए। बतलाया गया है कि, अन्यान्य कार्य्यों में व्यस्त हो जाने से तज्जनित संस्कारों के चयन से पूर्वसञ्चित संस्कार दब जाता है, वासना को स्मृतिरूप में परिणत होने का अवसर नहीं मिलता। आसक्तितत्त्व संस्कारा–सक्ति, विषयासक्ति, भेद से दो भावों में परिणत रहता है। सांस्कारिक राग संस्कारासक्ति है, वैषयिक राग विषयासक्ति है। संस्काररागासक्ति आभ्यन्तरा है, यही विषयरागासक्ति की ( स्मृति द्वारा ) जननी बनती है। विषयरागासक्ति बाह्या है, यह संस्काररागासक्ति पर प्रतिष्ठित रहती है। इससे यह भी सिद्ध हो जाता है कि, विषयदर्शन ( दृश्यदर्शन ) काल में यदि विषयासक्ति है, तो संस्कारासक्ति का उदय होता है। एवं यही संस्कारासक्ति आगे चल कर तदनुबन्धी विषयासक्तिभाव की स्मृतिद्वारा जननी बनती है। यदि विषयदर्शनकाल में विषयासक्ति का अभाव है, तो तज्जनित संस्कार में मन आसक्त नहीं होने पाता, और उस दशा में दृश्यदर्शन करता हुआ भी मन, संस्कारग्रहण करता हुआ भी मन उस संस्कार में आसक्त नहीं होता। संस्कारासक्ति–विरहित ऐसे मन में रहने वाली भी वासना स्मृति के द्वारा विषयासक्ति की जननी बनने में असमर्थ रह जाती है। अतः सर्वप्रथम हमें उस आभ्यन्तर मूलासक्ति के सम्बन्ध में ही क्यों, और कैसे ?, प्रश्नों का समन्वय करना चाहिये।

## २५–कर्म्मतत्त्व के चार विवर्त्त, एवं रागासक्ति का समन्वय—

कर्म्मतत्त्व को चार भागों में विभक्त कीजिए, तभी इस सांस्कारिक–चक्रव्यूह का भेदन हो सकेगा। जन्मान्तरीय संस्कार एक विभाग है। ऐहिक विषयसाक्षात्कार दूसरा विभाग है। विषयसाक्षात्कारजनित ऐहिक–संस्कार तीसरा विभाग है। ऐहिकसंस्कार से स्मृति के द्वारा उत्पन्न विषयसाक्षात्कारचर्वणा चौथा विभाग है। चारों में मूलतत्त्व जन्मान्तरीय वह सांस्कारिक प्रारब्ध कर्म्म है, जिसकी अव्यर्थ प्रेरणा से आप धरातल पर

अवतीर्ण हुए हैं। जन्मान्तरीय संस्कारपुञ्ज में जो धर्म्म, जो गुण रहते हैं, आपका मन तदनुरूप ही धर्म्म-गुणक विषयसाक्षात्कार में प्रवृत्त होता है। जन्मान्तरीय संस्कारतारतम्य से ही ऐहिक जन्मानुगत विषयसाक्षात्कारों में तारतम्य का उदय होता है। यदि आपके प्रज्ञाधरातल पर जन्मान्तरीय सुन्दरदृश्यसंस्कार खचित हैं, तभी आप अपने इस जीवन में सुन्दरदृश्य को देख कर प्रभावित हो सकते हैं। यदि जन्मान्तरीय सुन्दरदृश्य-संस्कार का अभाव है, तो इस जन्म में सुन्दर से सुन्दर दृश्य भी आपके मन को आकर्षित न कर सकेंगे। आप देखेंगे कि, कितने एक व्यक्ति तो सौन्दर्य्य का अवलोकन करते ही अपनापन खो बैठते हैं। उधर ऐसे भी रूक्ष व्यक्तियों की कमी नहीं, जिनके मन के लिए सुन्दरता का कोई अर्थ ही नहीं है। कितने एक व्यक्तियों का मन जहाँ मृदङ्ग की थाप पर थिरकने लगता है, वहाँ कितने एक महापुरुष '*महिषपुरोवर्त्ती मृदङ्गवादन' को चरितार्थ बनाते रहते हैं। कितने एक व्यक्ति सामान्य शिक्षित होते हुए भी व्याख्यानकुशल बन जाते हैं। इधर कितने एक पण्डितराज सभा में सर्वथा मुनि बने रह जाते हैं। उसी तिक्त मरीचिका से एक व्यक्ति की आँखों से जहाँ पानी निकल पड़ता है, वहाँ अन्य व्यक्ति गृञ्जन-मूलक की भाँति उसे चबाता हुआ सीत्कार भी नहीं करता। निदर्शनमात्र है। प्रत्येक प्राणी की ऐन्द्रियक-विषयग्रहण-अनुभव-योग्यता उस प्राणी के जन्मान्तरीय सञ्चित संस्कार की योग्यता से ही सम्बन्ध रख रही है। इससे तत्त्व यही निकलता है कि, विषय-साक्षात्कारानुगता रागासक्ति की जननी जन्मान्तरीय संस्कारात्मिका रागासक्ति ही है। यही आभ्यन्तर मूलासक्ति है, यही ऐहिक विषयसंस्कारासक्ति की जननी बनती है। उद्यान जाते हुए आपको मार्गस्थ सुन्दरदृश्यात्मक चक्षुरिन्द्रिय के विषय ने आकर्षित क्यों कर लिया ?, क्यों आप उसके प्रभाव से प्रभावित होकर वहीं खड़े रह गए ?, प्रश्न का समाधान यही जन्मान्तरीया संस्कारात्मिका दृश्यासक्ति है, जो पहिले से आपके मनो धरातल पर खचित है। विश्वास कीजिए, यदि आप में बाह्य दृश्य सजातीय आभ्यन्तर दृश्यसंस्कार का ( जन्मान्तरीय संस्कार का ) अभाव रहता, तो कभी आप उस बाह्य सौन्दर्य्य से राग नहीं कर सकते थे। जिनमें दृश्यसौन्दर्य्य-सस्कार पहिले से नहीं रहता, उन पर ऐसे बाह्य सुन्दर दृश्यों का कोई प्रभाव नहीं होता। यही प्रथम क्षेत्र का विश्लेषण है।

जन्मान्तरीय दृश्यसंस्कारवश आप में 'मैं इस दृश्य को देखता रहूँ-देखूँ' इसप्रकार की रागात्मिका कामना का उदय होता है। यहाँ थोड़ा समझना है। पूर्वस्तम्भों में यह स्पष्ट किया जा चुका है कि, अध्यात्मकामना उत्थित, उत्थाप्य भेद से दो भागों में विभक्त रहती है। सुन्दर-असुन्दर, अच्छे-बुरे, जो भी दृश्य मार्ग में आवेंगे, चक्षुरिन्द्रिय का स्वभावतः उनके साथ सम्बन्ध होगा ही। चक्षुर्व्यापार क्रिया है, क्रिया कामना को आधार बना कर ही प्रवृत्त होती है। फलतः प्रत्येक ऐन्द्रियक व्यापार में मानसकामना का अनिवार्य्य सहयोग सिद्ध हो जाता है। यह सहजकामना हीं उत्थिताकांक्षालक्षणा 'ईश्वरकामना' कहलाई है, जिसका पूर्वस्तम्भों में-'निष्कामभावात्मिका कामना' रूप से विश्लेषण हुआ है। इस कामना में बुद्धि प्रधान रहती है, मन गौण रहता है। मनोगर्भिता बुद्धि से सम्बन्ध रखने वाली कामना हीं सहजकामना है। जन्मान्तरीय-संस्काराकर्षण से आप सुन्दर दृश्य की ओर आकर्षित हों, अथवा तो यों ही आपका मन उस ओर चला जाय, यदि आपका मन सहजकामना का अनुयायी है, तो रहता हुआ भी जन्मान्तरीय संस्काराकर्षण आपके मन को उस दृश्य विषयसंस्कार में आसक्त नहीं होने देगा। देखा, विश्वेश्वर के विश्व की सुन्दरता का अवलोकन

* भैंस के आगे मृदङ्ग बजाना।

किया, आगे निकल गए। जैसे असुन्दर ने क्षोभ उत्पन्न नहीं किया, वैसे सुन्दर ने व्यामोह में नहीं डाला। और यों उत्थिताकांक्षा के अनुग्रह से आप ऐहिक जन्मानुगत विषयसंस्कारासक्ति से बचे रह गए। इस कोटि में आगे की चक्रपरम्परा अवरुद्ध हो जाती है। न वासनासंस्कार को दृढ़मूल बनने का अवसर मिलता, फलतः न स्मृति का उदय होता, एवं न भविष्य में तद्दर्शन की लालसा ही होती।

ऐहिक जन्मानुगत विषयसंस्कार कब आसक्तिरूप में परिणत होता है ?, प्रश्न का एकमात्र उत्तर है—उत्थाप्याकांक्षालक्षणा 'जीवकामना'। यही 'कृत्रिम कामना' कहलाई है। इस कामना में असङ्गा बुद्धि गौण रहती है, ससङ्ग मन प्रधान रहता है। बुद्धिगर्भित मन से सम्बन्ध रखने वाली कामना हीं जीव की कृत्रिम वैकारिक-कामना है। जन्मान्तरीय संस्काराकर्षण स्वयं जीवकामना प्रधान था। उसने ऐहिक जन्मानुगता जीव-कामना को प्रोत्साहित किया, मन वहीं जम गया। मन का यह जमना हीं चिरकालिक अनुध्यान कहलाया। चिरकालिक इसी अनुध्यान से मन उस दृश्य विषयदर्शन में तल्लीन हो गया। तल्लीनता से उत्पन्न दृश्य-संस्कार के साथ इसी तल्लीनता से मन आबद्ध हो गया, और यों उत्थाप्याकांक्षा के अनुग्रह से मन विषयदर्शन-जनित दृश्य संस्कार में आसक्त हो गया। क्यों आसक्त हो गया ?, प्रश्न का एकमात्र उत्तर जीवकामनामय मन का यही चिरकालिक विषयानुध्यान है, जिसका-'ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते' इत्यादि शब्दों से विश्लेषण हुआ है।

'चिरकालिक अनुध्यान' चञ्चल मन के लिए एक जटिल समस्या है। मन किसी भी विषय पर चिर-कालपर्य्यन्त जमा रहे, यह असम्भव है। अवश्य ही चञ्चल मन के चिरकालिक अनुध्यान-साफल्य के लिए किसी अन्य स्थिर सहयोगी की अपेक्षा है। वह सहयोगी कौन है ?, चञ्चल भी मन कैसे अनुध्यान में समर्थ हो जाता है ?, इत्यादि प्रश्नों का वैज्ञानिक विश्लेषण पूर्व स्तम्भोंमें किया जा चुका है—वहाँ का निष्कर्ष यही है कि, भार्गव-अतएव स्नेहगुणक मन चिपकना जानता है, परन्तु अपने सोमा-नुगत स्वाभाविक ऋतधर्म्म से ठहरना नहीं जानता। उधर आङ्गिरस, अतएव तेजोगुणक बुद्धितत्त्व अपने सावित्राग्न्यनुगत स्वाभाविक सत्यधर्म्म से ठहरना जानता है, परन्तु चिपकना नहीं जानता। आसक्तिबन्धन में चेप, और ठहराव, दोनों धर्म्म अपेक्षित हैं। यह तभी सम्भव है, जबकि स्नेह ( चेप ) धर्म्मा मन तेजो ( ठहराव ) लक्षणा बुद्धि को अपने गर्भ में प्रतिष्ठित कर लेता है। चिरकालिकता बुद्धि से मिल जाती है, अनुध्यान मन से हो जाता है। दोनों के समन्वित रूपात्मक मन से चिरकालिक अनुध्यान सफल हो जाता है, फलस्वरूप आसक्ति का उदय हो जाता है। यही बुद्धिसहयोग लोकभाषा में-'चिन्तन' कहलाया है। चिन्तन करना, अनुध्यान करना बुद्धिव्यापार है। विषय की छाप लेता है मन, विषयाकार में परिणत होता है मन, एवं छाप को दृढमूल बनाती है बुद्धि, यही तात्पर्य्य है। कैसी बुद्धि का सहयोग ?, अपेक्षाबुद्धि का सहयोग। बुद्धितत्त्व के उपेक्षा-अपेक्षा-विवर्त्तों का भी पूर्व में हीं विश्लेषण किया जा चुका है। उपेक्षाबुद्धि जहाँ उत्थिताकांक्षा की जननी मानी गई है, वहाँ अपेक्षाबुद्धि उत्थाप्याकांक्षा की जननी मानी गई है। उपेक्षाबुद्धि में मन बुद्धि के आधीन रहता है। अपेक्षाबुद्धि में बुद्धि मन की वशवर्त्तिनी बनी रहती है। उपेक्षा-बुद्धिसहकृत मन बुद्धिलक्षण है, अपेक्षाबुद्धिसहकृत मन मनोलक्षण है। बुद्धिलक्षण मन उत्थितत्कांक्षानुगामी बनता हुआ आसक्ति से पृथक् है। मनोलक्षण मन उत्थाप्याकांक्षानुगामी बनता हुआ आसक्ति से युक्त है। तात्पर्य्य-बुद्धिसहकृत मन जन्मान्तरीय संस्काराकर्षण से उत्थाप्याकांक्षा के द्वारा बाह्य दृश्य विषयके साथ सम्बद्ध

हुआ, बुद्धिसम्बन्ध से मन वहीं चिरकालिक अनुध्यान में प्रवृत्त हो गया। इस चिरकालिक अनुध्यान से मन दृश्यविषयजनित संस्कार में आसक्त हो गया। क्यों मन वासनासंस्कार में आसक्त हो जाता है ?, प्रश्न की यही संक्षिप्त मीमांसा है। जन्मान्तरीय संस्कारासक्ति के अनुग्रह से उत्थित-एवं सबल बनी हुई मानस कामना का चिरकालिक अनुध्यान ही इस ऐहिक जन्मानुगता विषयसंस्कारासक्ति का मूलकारण है। यही दूसरे क्षेत्र का विश्लेषण है।

जन्मान्तरीय संस्काराकर्षण से आप दृश्य में प्रवृत्त हुए, विषयसाक्षात्कार की ओर अभिनिवेशपूर्वक आकर्षित हुए, उत्थाप्याकांक्षामूलक चिरकालिक अनुध्यान से साक्षात्कृत विषय से उत्पन्न तृतीय क्षेत्र में प्रतिष्ठित दृश्य संस्कार में आपका मन आसक्त हो गया। यह सम्पति अर्जित कर आप घर लौट आए, अन्यान्य कार्य्यों में व्यापृत हो गए। अन्यान्य कर्म्मों में व्यस्त रहने से कुछ समय के लिए उस संस्कार का अभिभव हो गया। परन्तु आसक्ति के अनुग्रह से यह दृश्यसंस्कार स्वतन्त्र उक्थरूप में परिणत हो जाता है। उक्थ से अर्क निकलना अनिवार्य्य है। प्रतिबन्धक जब तक रहेगा, अर्क न निकलेंगे। जहाँ प्रतिबन्धक हटे नहीं कि, उक्थ से अर्क निकले नहीं। अन्यान्य कार्य्यों की व्यस्तता उस दृश्यसंस्कारोक्थ के लिए प्रतिबन्धक सामग्री है। जब तक यह रहती है, तब तक उसे अर्कप्रसार का अवसर नहीं मिलता। जहाँ आप उन अन्यान्य कार्य्यों से उपरत हुए नहीं कि, इस प्रतिबन्धक के हटते ही वहाँ से अर्क निकल पड़ेंगे। वही उक्थजनित, उक्थविनिःसृत अर्क-'स्मृति' कहलाई है। अन्यान्य कामों में पड़ कर थोड़ी देर के लिए आप उसे भूल जाते हैं, अवकाश मिलते ही 'फिर याद हो पड़ती है' इस लोकसिद्ध स्वाभाविक अनुभूति का यही तत्त्व है।

स्मृति ने उदित होकर क्या किया ?, प्रश्न की भी मीमांसा कर लीजिए। काम से सङ्ग उत्पन्न होता है, अथवा सङ्ग से काम उत्पन्न होता है ?, इस प्रश्न के उत्तर पर ही स्मृतिविषयक प्रश्न का उत्तर निर्भर है। अतः दो शब्दों में पहिले इसी प्रश्न के उत्तर का अन्वेषण कर लीजिए। केवल ऐहिक जीवन को आधार बना कर ही इस प्रश्न के उत्तर की मीमांसा करनी पड़ेगी। नहीं तो इस काम-और सङ्ग ( आसक्ति ) परम्परा की थाह पा लेना असम्भव हो जायगा। कारण स्पष्ट है। जन्मान्तरीय सञ्चित संस्कारासक्ति ( सङ्ग ) का मूल पूर्वजन्मानुगत काम है। पूर्वजन्मानुगत काम का मूल उससे भी पूर्वजन्म का सञ्चित सङ्ग है। इसप्रकार एवं प्रवर्तित इस काम-सङ्ग-चक्र का पर्य्यवसान समझ लेना असम्भव बन रहा है। प्रश्न है केवल वर्त्तमान जन्म से सम्बन्ध रखने वाले सङ्गभावों, तथा कामभावों का। इस जन्म में सुन्दर दृश्य देखने की कामना क्यों हुई ?, इस प्रश्न का उत्तर तो जन्मान्तरीय सञ्चित संस्कारसङ्ग (आसक्ति) ही है। यदि जन्मान्तरीय संस्कारसङ्ग न होता, तो दृश्यदर्शनकामना का उदय असम्भव था। इस दृष्टि से दृश्यदर्शनात्मक काम ( इच्छा ) को हम जन्मान्तरीय संस्कारासक्ति की अपेक्षा से 'सङ्गजनित' मान सकते हैं। जन्मान्तरीय सञ्चित संस्कारसङ्ग उक्थ है, इससे निकलने वाली दृश्यदर्शनात्मिका कामना ( काम ) अर्क है। और इस काम के सम्बन्ध में- 'सङ्गात् सञ्जायते कामः' ( 'जन्मान्तरीयसंस्कारासक्त्या दृश्यदर्शनानुगतेच्छोदयः' ) यह कहा जा सकता है।

जन्मान्तरीय सङ्ग से दृश्यदर्शन की कामना हुई, कामनाकर्षण से दृश्य देखा, मन के चिरकालिक अनुध्यान से दृश्यविषय का ऐहिक जन्मानुगत नवीन संस्कारसङ्ग ( दृश्यविषयदर्शनजनित दृश्यसंस्कारासक्ति ) का उदय हो गया। दृश्यविषयात्मक सङ्ग ( दृश्यसंस्कारासक्ति ) का मूल क्या ?, इसका उत्तर इस दृष्टि से

हुआ-'ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते' । जिसका तात्पर्य्य यही है कि, जन्मान्तरीय सङ्ग से उत्पन्न काम का चिरकालिक अनुध्यान हीं ऐहिक जन्मानुगत दृश्यसंस्कारसङ्ग का जनक है । दूसरे शब्दों में दृश्यकाम जहाँ सङ्ग से उत्पन्न था, वहाँ पृश्यसङ्ग काम से उत्पन्न है । जन्मान्तरीय सङ्ग से उत्पन्न काम (इच्छा) नें ही चिरकालिक अनुध्यान के द्वारा दृश्यविषयसंस्कार को सङ्ग रूप में परिणत किया है, जो सङ्ग ऐहिक जन्मानुगत एक स्वतन्त्र-नवीन उक्थ बन जाता है । जैसे जन्मान्तरीय संस्कारसंगरूप सङ्गात्मक उक्थ से दृश्यदर्शानानुगत कामात्मक अर्क का उदय हुआ था, एवमेव इस अर्करूप काम के चिरकालिक अनुध्यान से उत्पन्न दृश्यसंस्काररूप-सङ्गात्मक नवीन उक्थ से भी दृश्यसंस्कार के पुनः दर्शनानुगत कामनारूप अर्क का उदय होना स्वाभाविक बन जाता है । यही कामना 'स्मृति' नाम से व्यवहृत हुई है । यह काम सङ्गजनित माना जायगा, जिसके लिए **'सङ्गात् संजायते कामः'** कहा गया है । 'सङ्ग से काम, काम के चिरकालिक अनुध्यान से सङ्ग, और इस सङ्ग से स्मृत्यनुगत-स्मृत्यात्मक काम' इसप्रकार वर्त्तमान जन्म में सङ्ग, और कामभावों का यही पौर्वापर्य्य माना जायगा ।

१-जन्मान्तरीयसञ्चितसंस्कारसङ्गात-( जन्मान्तरीयोक्थात् ) - दृश्यदर्शनानुगतः-अर्कलक्षणः-कामो जायते ( सञ्चितसङ्गात् दृश्यदर्शनेच्छा भवति ) । अतश्च-**सङ्गात् सञ्जायते कामः** ।

२-सङ्गोत्पन्नकामस्य चिरकालिकानुध्यानव्यापारेण दृश्यदर्शनात संस्कारात्मकः स्वतन्त्रोक्थः-सञ्जायते । स एष स्वतन्त्रोक्थः-दृश्यसंस्कारात्मकः-कामजनितः सङ्गः । अतश्च-'ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते' । दृश्यसंस्कारसङ्गः-कामात सञ्जायते, इति भावः । **'कामात् सञ्जायते सङ्गः'** इति निष्कर्षः ।

३-ऐहिककामादुत्पन्नः सङ्गः ( दृश्यसंस्कारासक्तिलक्षणः स्वतन्त्रोक्थः ) दृश्यविषयकामनाप्रेरको भवति स्मृतिद्वारा । 'पुनरहं तं दिदृक्षामि' सैव एवं लक्षणः कामः-सङ्गात्-सञ्जायते । अतश्च-**'सङ्गात् सञ्जायते कामः'** ।

१-सङ्गात् सञ्जायते कामः ( जन्मान्तरीयसंस्कारासक्त्या-दृश्यदर्शनकामोदयः ) ।

२-कामात् सञ्जायते सङ्गः ( चिरकालिकानुध्यानात्मककामात्-दृश्यसंस्कारासक्तेरुदयः ) ।

३-सङ्गात् सञ्जायते कामः ( ऐहिकजन्मानुगतनवीनसंस्कारासक्त्या--दृश्यसंस्कारानुगतदृश्य--विषयं प्रत्यनुधावनम् ) ।



जन्मान्तरीय सङ्ग से [ १ ] उत्पन्न काम ने दृश्यविषय का साक्षात्कार कराया । विषय से सम्बद्ध काममय मन के चिरकालिक अनुध्यान से दृश्यविषय संस्कारासक्तिरूप सङ्गभाव में [ २ ] परिणत हो गया । इस नवीन सङ्ग को लेकर आप घर लौट आए । इस नवीनसङ्ग ( कामजनिता वासनासंस्कारात्मिका आसक्ति ) रूप उक्थ से अर्क-रूप काम [ ३ ] का उदय हुआ, यही उत्तरभावी काम 'स्मृति' कहलाया । इस स्मृत्यात्मक काम ने उदित होकर क्या किया ?, यह प्रश्न उपस्थित है । जिस दृश्य-भौतिक विषय के दर्शन से दृश्यात्मक

संस्कार आपके मनोधरातल पर खचित हुआ है, मान लीजिए उस नश्वर दृश्य भौतिक विषय का नाश हो गया। ऐसी स्थिति में तदनुरूपा दृश्यवासना ( सङ्ग ) से उत्पन्न कामात्मिका स्मृति केवल स्मृति रूप में ही परिणत रह जायगी। आप उसे जीवनभर स्मरण कर कर भी प्राप्त न कर सकेंगे। स्मृति समय-समय पर उदित होती रहेगी, आपकी स्वाभाविक शान्ति का उच्छेद करती रहेगी। इसप्रकार मूलदृश्य के स्वरूपनाश की दशा में आपकी यह उदित स्मृति केवल आत्मक्षोभ की जननी बनी रह जायगी। और यही उदित स्मृति का एक परिणाम माना जायगा।

मान लीजिए, आपके पुण्य से वह दृश्य विषय अभी सुरक्षित है, नष्ट नहीं हुआ है। उस अवस्था में क्या आपका स्मृत्यात्मक उदित काम निर्विघ्न उस दृश्य विषय पर एकाधिपत्य प्राप्त कर लेगा ?। यदि विश्व में केवल आपकी ही सत्ता रहती, तो ऐसा एकाधिपत्य सम्भव था, और उस दशा में वह दृश्य असपत्न बनता हुआ आपके क्षणिक सुख का कारण बन सकता था। परन्तु विश्व में आप ही तो नहीं हैं। और भी मनुष्य हैं, उनके पास भी काममय मन है, सङ्ग है, सङ्गानुगत स्मृत्यात्यक काम है। उन्होंने भी उस सुन्दर दृश्य को देखा है, उन पर भी उस दृश्य की छाप लगी हुई है। अतएव वे भी स्मृत्याकर्षण से उसे अपने अधिकार में लाने के लिए लालायित हैं। वस्तु एक, चाहने वाले अनेक। लक्ष्य एक, लक्ष्यवेधन करने वाले अनेक। आप सब में जो भी शक्तिशाली होगा, वही उसे प्राप्त कर सकेगा। आपकी स्मृति ने, स्मृत्यात्मक काम ने आपको उस दृश्य विषय की ओर प्रवृत्त किया। आपने देखा कि, एक दूसरा व्यक्ति भी उसे अपना लक्ष्य बना रहा है। इस स्थिति में आपके स्मृत्यात्मक काम का क्या परिणाम होगा ?, इस प्रश्न का उत्तर कठिन नहीं। मानी हुई, साथ ही सर्वानुभूत बात है कि, जिस वस्तु को हम चाहते हैं, जो हमारी कामना का विषय बनी हुई है, उसी पर यदि दूसरे की कामना का भी लक्ष्य है, तो हमें उस अभिलषित–काम्य विषय की प्राप्ति में सन्देह हो जाता है। एक लक्ष्यानुगत, एक लक्ष्यभुक्त अनेक काम समन्वय से विरुद्ध क्षेत्रानुगत–विरुद्ध कामों का संघर्ष हो पड़ता है। इस पारस्परिक कामसंघर्ष से कामियों का शारीराग्नि प्रदीप्त हो पड़ता है। यही कामजनित शारीराग्निसंघर्ष 'क्रोध' कहलाया है। स्वकामप्रतिबन्धक अन्यकामाक्रमण से युक्त हमारा स्मृत्यात्मक काम संघर्ष में पड़ कर शारीराग्निप्रदीप्तिलक्षण क्रोध का जनक बन जाता है। इसप्रकार रागात्मक काम स्वप्रतिबन्धकता से द्वेषात्मक क्रोधरूप में परिणत हो जाता है। कामविषयीभूत दृश्यविषयरूप लक्ष्य गौण हो जाता है, क्रोधविषयीभूत द्वेष्य व्यक्ति प्रधान लक्ष्य बन जाता है। 'जिसने हमारी कामना में विघ्न उपस्थित कर दिया, वह कैसे नष्ट हो, उसका कैसे दमन हो' इस लक्ष्यान्तरभावना का उदय हो जाता है। हम लक्ष्यच्युत बन जाते हैं। और यही उदित स्मृत्यात्मक काम का दूसरा परिणाम है।

## २६–काम–क्रोध–लोभत्रयी का उद्गम—

मान लीजिए आप सब कामकामियों में सबल हैं। अतएव आप उन सबका दमन कर देते हैं, फलस्वरूप दृश्य विषय केवल आप ही के आधिपत्य में आ जाता है। क्या यह परिणाम सुखावह मान लिया जायगा ?, क्या इस एकाधिपत्यता में आपका रागात्मक काम अक्षुण्ण बना रहेगा ?, नेति होवाच। प्रथम प्रथम जिस कामना से आपने दृश्य विषय का साक्षात्कार किया था, उसने आपके मन पर चिरकालिक अनुध्यान के द्वारा उसकी वासनात्मक छाप बैठा कर आपकी स्वाभाविक शान्ति का उच्छेद कर डाला।

प्रथमावरण नें ही आत्मा के स्वाभाविक विकास के आगे एक धुँधली सी पतली सी दीवार खड़ी करदी। आपने इस क्षोभ की शान्ति का उपाय समझा–उस दृश्य विषय पर सदा के लिए एकाधिपत्य स्थापित कर लेना। आपकी सबलता से आपका उस पर एकाधिपत्य भी हो गया; परन्तु शान्ति उत्तरोत्तर घटती गई, अशान्ति उत्तरोत्तर बढ़ती गई। प्राप्त वस्तु के संरक्षण में, प्राप्त वस्तु को अन्याक्रमण से बचाने में, प्राप्त वस्तु के भोग्यानुरूप शक्तिसञ्चय में, इत्यादि अनेक परिग्रहों में आपको फँसना पड़ा। इसके अतिरिक्त स्मृति के द्वारा ज्यों ज्यों आप दृश्य विषय से सम्पर्क बढाते गए, त्यों त्यों संस्कारात्मक सङ्गलक्षण उक्थ इन आगन्तुक आवरण पुट-सम्पुटों से अधिकाधिक दृढ़मूल बनता गया। उक्थ के अधिकाधिक दृढ़मूल बनते रहने से उससे निकलने वाला अर्करूप काम (इच्छा) का शान्त होना तो एक ओर रहा, अधिकाधिक बढ़ने लगा। अतिशय व्यापार व्यस्तता से भोग्यशक्ति जहाँ उत्तरोत्तर घटने लगी, वहाँ उक्थदृढ़ता से कामना उत्तरोत्तर बढ़ने लगी। होते होते–गिरते–पड़ते–देखते देखते वह अवस्था (वृद्धावस्था) आपहुँचीं, जिसमें इन्द्रियवर्ग शिथिल हो गया। कामना चरमसीमा पर पहुँची, शक्ति का आत्यन्तिक ह्रास हो गया। इस अवस्था में आकर आपकी इन्द्रियाँ, आपका शरीर ही कामानुगत भोग्यपदार्थ के योग में पतिबन्धक बन गया। प्रवृद्धकामने स्वयं आप ही को क्रोध का अधिष्ठान बना लिया। और यों आपके इस एकाधिपत्यलक्षण रागात्मक काम के ही द्वारा द्वेषात्मक क्रोध उत्पन्न हो गया। अशान्ति बढ़ी, सत्कर्म्मसंग्रह छूटा, तृप्ति हुई नहीं, क्रोध अतिथि बन गया। सर्वोपरि कामजनित आवरणपुटों की परम्परा से आत्मविकास के आगे मोटी दीवाल खड़ी हो गई। इसी लिए तो भगवान् ने रजोगुण से उत्पन्न इस काम-क्रोधद्वन्द्व को 'महाशन'–'महापाप्मा' कहा है। काम की भूँख क्या कभी मिट सकती है। वह तो अभिलषित विषयप्राप्ति से संस्कार के द्वारा उत्तरोत्तर उसी प्रकार बढ़ती रहती है, जैसे आज्यहविराहुति से अग्नि शान्त होनें की अपेक्षा उत्तरोत्तर प्रज्वलित होता रहता है*। इसीलिए भगवान् ने इसे 'महाशन' (बहुत खाने वाला, कभी तृप्त न होने वाला) कहा है। इसके अतिरिक्त यह आत्मा के स्वाभाविक विकास को भी आवृत कर लेता है। अतएव कामकामी–विषयभोगपरायण व्यक्ति का सदसद्विवेक नष्ट हो जाता है। वह किंकर्त्तव्यविमूढ बन जाता है। इसी आवरणधर्म्म के सम्बन्ध से भगवान् ने इसे 'महापाप्मा' कहा है। **'अशनाया वै पाप्मा'** के अनुसार भोगकामानुगता कामनालक्षणा अशनाया स्वयं महापाप्मा है। यह स्वयं जैसे कभी तृप्त नहीं होती, एवमेव इसके सम्पर्क में रहने वाला नित्यतृप्त आत्मा भी अपनी स्वाभाविक तृप्ति से अभिभूत होजाता है। अतएव एकाधिपत्य हो, अथवा अनधिकार, उभयथा यह कामसक्ति स्वसहयोगिनी क्रोधासक्ति का आमन्त्रण करती हुई अन्ततोगत्वा आत्मविकासलक्षण स्वाभाविक शान्ति की अन्यतम शत्रु ही बन रही है। इसे छोड़ देने वाला ही–'शान्तिमाप्नोति', न कामकामी'। दुष्पूरण काम के इसी जघन्य इतिवृत्त का दिग्दर्शन कराते हुए भगवान् ने कहा है–

> १–काम एष, क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः।
> महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम्॥ गी० ३।३७।

---

*–न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति।
हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्द्धते॥

२-धूमेनाव्रियते वह्नि, र्यथादर्शो मलेन च ।
यथोल्बेनावृतोगर्भ, स्तथा तेनेदमावृतम् ॥ गी० ३।३८।

३-आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा ।
कामरूपेण कौन्तेय ! दुष्पूरेणानलेन च ॥ गी० ३।३९।

४-काममाश्रित्य दुष्पूरं दम्भ-मान-मदान्विताः ।
मोहाद्गृहीत्वाऽसद्ग्राहान् प्रवर्त्तन्तेऽशुचिव्रताः ॥ गी० १६।१०

५-चिन्तामपरिमेयाश्च प्रलयान्तामुपाश्रिताः ।
कामोपभोगपरमा 'एताव' दिति निश्चिताः ॥ गी० १६।११।

६-आशापाशशतैर्बद्धाः कामक्रोधपरायणाः ।
ईहन्ते कामभोगार्थमन्यायेनार्थसञ्चयान् ॥ गी० १६।१२

७-अनेकचित्तविभ्रान्ता मोहजालसमावृताः ।
प्रसक्ताः कामभोगेषु पतन्ति नरकेऽशुचौ ॥ गी० १६।१६।

८-त्रिविधं नरकस्यैतद् द्वारं नाशनमात्मनः ।
कामः-क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत् त्रयं त्यजेत् ॥ गी० १६।२१।

९-एतैर्विमुक्तः कौन्तेय ! तमोद्वारैस्त्रिभिर्नरः ।
आचरत्यात्मनः श्रेयस्ततो याति परां गतिम् ॥ गी० १६।२२।

१०-इन्द्रियाणि, मनो, बुद्धि-रस्याधिष्ठानमुच्यते ।
एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनम् ॥ गी० ३।४०।

११-तस्मात्त्वमिन्द्रियाण्यादौ नियम्य भरतर्षभ !
पाप्मानं प्रजहि ह्येनं ज्ञानविज्ञाननाशम् ॥ गी० ३।४१।

## २७-'कामात् क्रोधोऽभिजायते' का समन्वय-

काम-क्रोध-लोभ, तीनों अभिन्न सखा हैं। तीनों सहजन्मा हैं। साथ ही तीनों में 'काम' सब का मूल है। अनुकूल काम भी पूर्वकथनानुसार क्रोध का जनक बन जाता है। एवं कामप्रतिबन्धकात्मक प्रतिकूल काम का क्रोधजनकत्त्व भी स्पष्ट ही है। कामना का लक्षीभूत काम्य विषय, क्रोध का लक्षीभूत द्वेष्य विषय, दोनों में काम क्रोधमय मन रागासक्ति-द्वेषासक्ति के द्वारा तल्लीन हो जाता है। लक्ष्य विषयों में मन का तल्लीन हो जाना हीं कामक्रोधजनित तीसरा 'लोभ' तत्त्व है। यही उदिष्ट स्मृत्यात्मक काम का संक्षिप्त इतिवृत्त है, जो

विषयप्राप्ति दशा में, उभयथा क्रोध, और लोभ का प्रवर्त्तक बना हुआ है । लोभ आसक्तिस्वरूप में अन्तर्भूत है । अतएव इस प्रसङ्ग में भगवान् ने उसकी स्वतन्त्र गणना नहीं की है । इस कामेतिहास का निष्कर्ष यही हुआ कि, ऐहिक जन्मानुगत सङ्ग से उत्पन्न काम अनुकूलता में कालान्तर में, कामप्रतिबन्धकता लक्षणा प्रतिकूलता में तत्काल शारीराग्निसंघर्षद्वारा 'क्रोध' रूप में परिणत हो जाता है । इसी कामपरिणाम को, स्मृतिपरिणाम को लक्ष्य बना करभगवान् ने कहा है—**'कामात् क्रोधोऽभिजायते'** ।

## २८–'क्रोधाद्भवति संमोहः' का समन्वय–

संघर्षजनित क्रोधाग्नि से प्रज्ञान मन पर प्रतिष्ठित स्मारक संस्कारों में हलचल मच जाती है । व्यवस्थित संस्कार अस्तव्यस्त हो जाते हैं । किस समय क्या करना चाहिए, कब क्या करना चाहिए, कब क्या नहीं करना चाहिए ?, यह सब व्यापार मानस संस्कारों के आधार पर निर्भर हैं । संस्कारों की पृथक्-पृथक्रूप से ( प्रज्ञान धरातल पर ) अवस्थिति-व्यवस्थिति-ही विभक्त कर्म्मकलाप की आधारभूमि बनती है । विभिन्नरूप से-व्यवस्थित रूप से प्रज्ञान धरातल पर प्रतिष्ठित रहने वाले संस्कार ही 'उद्बुद्ध' संस्कार कहलाए हैं । तत्तदुद्-बुद्ध संस्कार ही तत्तत् स्मृतियों के द्वारा तत्तत् कर्म्मव्यवस्था के सञ्चालक बनते हैं । जिस प्रकार एक पात्र में विभक्त व्यवस्थितरूप से प्रतिष्ठित अनेक पदार्थ पात्रप्रत्याघात से अस्तव्यस्त होते हुए विभक्त-व्यवस्थित-उद्बुद्धभाव को छोड़ कर अविभक्त-अव्यवस्थित-उन्मुग्धभाव में परिणत होते हुए एकाकार बन जाते हैं, ठीक इसी भाँति एक प्रज्ञानधरातल पर विभक्त-व्यवस्थित-उद्बुद्धरूप से प्रतिष्ठित-स्मृत्याधारभूत अनेक संस्कार शारीराग्निसंघर्षरूप क्रोध के प्रत्याघात से उन्मुग्धभाव में परिणत होते हुए समाकार बन जाते हैं । संस्कारों की यह समाकारानुगता उन्मुग्धावस्था ही **'संमोह'** है । इसे ही 'वैचित्य' कहा गया है । 'क्रोध में मनुष्य अन्धा हो जाता है', यह किंवदन्ती प्रसिद्ध है । इस अन्धता का तात्पर्य्य है-संस्कारों की उन्मुग्धता । कुछ ध्यान नहीं रहता । कुछ का कुछ हो पड़ता है । इसप्रकार कामजनित क्रोध यों आगे चल कर 'संमोह' का जनक बन जाता है—**'क्रोधाद्भवति संमोहः'** ।

## २९–'संमोहात् स्मृतिविभ्रमः' का समन्वय–

व्यवस्थित-विभक्त-उद्बुद्ध संस्कार ही तो स्मृति को सुरक्षित रखते थे । जब स्मृतिरक्षक संस्कार ही अपना स्वरूप संघर्ष में पड़ कर अस्तव्यस्त बना चुके, तो उस दशा में स्मृति कैसे व्यवस्थित रह सकती है ? फलतः संमोह के अनन्तर ही स्मृतिविभ्रम हो पड़ता है-**'संमोहात् स्मृतिविभ्रमः'** ।

## ३०–'स्मृतिभ्रंशात् बुद्धिनाशः' का समन्वय–

बुद्धि अन्नाद मानी गई है, मन अन्न माना गया है । अन्न के आधार पर ही अन्नाद की स्वरूपरक्षा मानी गई है । अन्नादात्मिका बुद्धि सौर सावित्राग्नि से प्रसूत होने के कारण आग्नेयी है, अग्नि ही अन्नाद माना गया है । अन्नात्मक मन चान्द्र भास्वर सोम से प्रसूत होने के कारण सौम्य है, सोम ही अन्न माना गया है । अध्यात्मसंस्था में प्रज्ञानमन चन्द्रमा है, विज्ञानबुद्धि सूर्य्य है । हृत्प्रतिष्ठ सौम्य, अतएव अन्नात्मक प्रज्ञानमन पर ही आग्नेयी, अतएव अन्नादात्मिका बुद्धि प्रतिष्ठित रहती है । प्रज्ञानमन संमोह से अशान्त हो जाता है, इसकी अशान्ति से संस्कार अस्तव्यस्त हो पड़ते हैं । संस्कारावच्छिन्न मन, किंवा मनोऽवच्छिन्न

संस्कारों के आधार पर ही तो बुद्धि प्रतिष्ठित रहती है। साथ ही इन संस्कारों के आधार पर ही तो बुद्धि का सदसद्विवेकलक्षण व्यापार सञ्चालित होता है। सदसद्विवेक ही तो बुद्धि का स्वरूपरक्षक है। संमोहजननित स्मृतिविभ्रम ने संस्कारावच्छिन्न मन को संस्कारों के सहित आन्दोलित कर दिया। अब बुद्धि स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहे, तो कहाँ रहे ?, अपना सदसद्विवेक व्यापार किस आधार पर सञ्चालित करे ?। अतएव मानना पड़ेगा कि, स्मृतिभ्रंश से बुद्धि का व्यवसायधर्म्म उच्छिन्न हो जाता है। व्यवसायधर्म्मोत्क्रान्ति ही बुद्धिविनाश है। इसी आधार पर भगवान् ने कहा है-'स्मृतिभ्रंशात् बुद्धिनाशः'।

## ३१- 'बुद्धिनाशात् प्रणश्यति' का समन्वय-

तमोगुणप्रधान, द्वन्द्वबहुल, मायामय, संसारयात्रा का यात्री जीवात्मा है। इन्द्रियमनोयुक्त कर्त्तव्य-कर्म्मकलाप इस यात्री की यात्रा को निर्विघ्न पूरी करा देने वाला यात्रासाधन है। स्वयं संसार 'नौका' है, जिसमें कर्म्मसाधनों को लेकर यात्री यात्रा के द्वारा पार पहुँचने का प्रयास कर रहा है। बीच ही में सुन्दर दृश्यानुगत कामविघ्न उपस्थित हो जाता है। काम क्रोध को निमन्त्रण दे देता है। क्रोध संमोह का आमन्त्रण कर लेता है। संमोह स्मृतिविभ्रम को अतिथि बना लेता है। स्मृतिविभ्रम उस बुद्धि के 'इदमित्थमेव कर्त्तव्यम्' 'एवं कर्त्तव्यं' इदं न कर्त्तव्यम्' इत्यादि लक्षण ससद्विवेकात्मक व्यवसायधर्म्म को अभिभूत कर देता है, जो व्यवसायात्मिका बुद्धि उक्त संसारनौका को स्वविवेक बल से पार लगाने में सचेष्ट बनी रहती है। नौका के इस खेवय्या के मूर्च्छित होते ही यात्री नौका से टकरा जाता है। कर्त्तव्यपथ भूल जाता है, मूर्च्छित हो जाता है, अपना आत्मविकासलक्षण स्वरूप खो बैठता है, और यों नाशपरम्परा का अन्तिम अभिनय समाप्त हो जाता है, जिसका-**'बुद्धिनाशात् प्रणश्यति'** शब्दों में अर्जुन के प्रति साटोप प्रदर्शन हुआ है। स्मृत्यात्मक काम ( कामना ) उदित हो कर क्या करता है ?, प्रश्न का यही दुःखपूर्ण इतिवृत्त है, जिससे त्राण पाने के लिए ही गीताशास्त्र में वैराग्यबुद्धियोगानुगता राजर्षिविद्या का आविर्भाव हुआ है।

## ३२-'ध्यायतो विषयान् पुंसः' का तात्त्विक समन्वय—

चतुर्द्धा विभक्त कर्म्मस्वरूप परिचय के प्रसङ्ग में **'ध्यायते विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते'** इत्यादि रागासक्तिलक्षण इतिवृत्त का दिग्दर्शन कराना पड़ा। अब पुनः प्रकृत की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। रागासक्ति की जननी स्मृति कामात्मिका है, स्मृत्यात्मक यह काम जन्मान्तरीय रागासक्ति से जनित है। जन्मान्तरीय संस्कार जन्मान्तरीय रागासक्ति है, यही प्रथम कर्म्मविभाग है। इस जन्मातरीय रागासक्तिरूप उक्थ से विनिर्गत काम ( इच्छा ) ऐहिक जन्मानुगत विषयसाक्षात्काररूप ऐन्द्रियक कर्म्म का प्रवर्त्तक बनता है, यही द्वितीय कर्म्मविभाग है। जन्मान्तरीय रागासक्तिरूप सङ्गोक्थ से विनिर्गत अर्करूप काम के चिरकालिक अनुध्यान से दृष्ट ऐन्द्रियक विषय का संस्कार प्रज्ञान धरातल पर उक्थरूप से खचित हो जाता है। विषयसाक्षात्कारानुगत-कामजनित-ऐहिक-रागासक्तिरूप यह संस्कारोक्थ ही तीसरा कर्म्म विभाग है, जो काम से उत्पन्न है। इस नवीन संस्कारासक्तिरूप सङ्गोक्थ से विनिर्गत स्मृत्यात्मक काम से पुनः पुनः संस्कारानुगत बाह्य विषय की ओर मन का अनुधावन होता रहता है। यह विषयसाक्षात्कारचर्वणा ही चतुर्थ कर्म्म विभाग है, जो स्मृत्यात्मक काम से उत्पन्न है। इसप्रकार आध्यात्मिक कर्म्मव्यूह को चार भागों में विभक्त किया जा सकता है। इन चारों में से गीताशास्त्र ने ऐहिक संस्कारोक्थरूप सङ्ग से ही बन्धनपरम्परा का

उपक्रम किया है। सङ्ग से काम उत्पन्न हुआ, काम से विषयसाक्षात्कार हुआ, इसी काम के चिरकालिक अनुध्यान से ( वहीं खड़े खड़े विषयदर्शन से ) दृष्ट विषय सङ्गात्मक संस्काररूप से प्रज्ञान धरातल पर प्रतिष्ठित हो गया, और इसे लेकर आप घर लौटे आए, यहाँ तक की स्थिति एक परम्परा है। इसके आगे से ही गीता के–'ध्यायते विषयान्०' इत्यादि श्लोक का आरम्भ होता है। घर आकर अन्यान्य कार्य्यों में यदि आप व्यस्त हो गए, तो वह दृष्टविषयसंस्काररूप सङ्ग यों हीं ( अभिभूत ) पड़ा रह गया। यदि आपने चिरकालिक अनुध्यानपूर्वक उसका बार बार स्मरण किया, स्मृत्यात्मक काम का अनुगमन किया, तो इससे आपका मन इस संस्कारसङ्ग में आसक्त हो जायगा, इसी स्थिति का–**'ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते'** से स्पष्टीकरण हुआ है। इस सङ्ग से देखे हुए विषय को पुनः देखने की इच्छा उत्पन्न हो जाती है, इसी का **'सङ्गात् सञ्जायते कामः'** से विश्लेषण हुआ है। इच्छानुसार यदि दुबारा आप उस दृश्य देखने में सफल हो गए, तो उस पर एकाधिपत्य प्राप्त कर लिया, तो कालान्तर में शक्तिह्रास से, अधिकृत विषय संरक्षण की व्यग्रता से आपका शारीराग्नि क्षुब्ध हो जायगा। यदि अन्य कामप्रतिबन्धक के आ जाने से आपकी इच्छा सफल न हुई, तो भी शारीराग्नि क्षुब्ध हो जायगा। इसप्रकार उभयथा सङ्गजनित काम शारीराग्निक्षोभलक्षण क्रोध का जनक बन जायगा, जिसका–**'कामात् क्रोधोऽभिजायते'** से स्पष्टीकरण हुआ है। क्रोध कालान्तर में संस्कारास्तव्यस्तता–उन्मुग्धतालक्षण समोह में परिणत हो जायगा, जिसका–**'क्रोधाद्भवति संमोहः'** से विश्लेषण हुआ है। संमोह वैचित्य लक्षण स्मृतिविभ्रम का कारण बन जायगा, जिसके लिए–**'संमोहात् स्मृतिविभ्रमः'** कहा गया है। स्मृतिविभ्रम से बुद्धिस्वरूपविनाशक अव्यवसाय ( सदसद्विवेकाभाव ) का जन्म हो पड़ेगा, जिसका–**'स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशः'** से विश्लेषण हुआ है। इसप्रकार अन्ततोगत्त्वा अन्त का–**'बुद्धिनाशात् प्रणश्यति'** सर्वात्मना चरितार्थ हो जायगा, जिसे चरितार्थ न होने देने के लिए ही बुद्धियोगानुगता राजर्षिविद्या प्रवृत्त हुई है।

१–जन्मान्तरीयसञ्चितसंस्कारसंघः————प्रथमकर्म्मविभागः ( संस्कारात्मकानि कर्म्माणि )
२–ऐहिक-ऐन्द्रियकविषयसाक्षात्कारः————द्वितीयकर्म्मविभागः ( कर्म्मात्मकानि कर्म्माणि )
३–ऐहिक-ऐन्द्रियकविषयसंस्कारसंघः————तृतीयकर्म्मविभागः ( संस्कारात्मकानि कर्म्माणि )
४–ऐहिक-संस्कारानुगता विषयसाक्षात्कारचर्वणा-चतुर्थकर्म्मविभागः ( कर्म्मात्मकानि कर्म्माणि )



**१-प्रथमकर्म्मणा विषयसाक्षातरूप–ऐन्द्रियककर्म्माधारभूतस्य कामस्योदयः—**

**'सङ्गात् सञ्जायते कामः'** ( सङ्गात–जन्मान्तरीयसञ्चितसंस्कारासक्त्या–कामः–साक्षात्कारेच्छा प्रादुर्भवति )।

२-विषयसाक्षात्काराधारभूतस्य कामस्य–जन्मान्तरीयसङ्गजनितस्य–चिरकालिकानुध्यानात्–द्वितीयकर्म्मणा समुत्पन्ने संस्कारे आसक्तिर्जायते, संस्कारः स्वतन्त्रोक्थरूपेण परिणतो भवति–**'ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते'** ( तत्रैव स्थितस्य मनसः–चिरकालिकानुध्यानात्–तेषु दृष्टविषयेषु–रागासक्तिरुत्पन्ना भवति )। स एष सङ्गपदार्थः–नवीनोक्थः–ऐहिकजन्मानुगतः।

३–तं गृहीत्वा गृहे परावर्त्तितास्तत्र भवन्तो भवन्तः। अत्र भगवानाह–

(१)–'ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते'

"द्वितीयकर्म्मणा समुत्पन्ने संस्कारे यदि स्मृत्यात्मककामेन पुनः पुनः संस्मरणं, तर्हि तस्मिन् मन आसक्तो भवति, तत्र रागासक्त्यां सज्जते।

(२)–'सङ्गात् सञ्जायते कामः'

"रागासक्त्यासञ्जनात्–संस्कारानुगतबाह्यविषयस्य पुनर्दर्शनकामना"।

(३)–'कामात्क्रोधोऽभिजायते'

'पुनर्दर्शनकामसफलतायां, विफलतायां वा चोभयथा शारीराग्निक्षोभलक्षणस्य क्रोधस्योदयः'।

(४)–'क्रोधात्भवति संमोहः'

'क्षोभलक्षणक्रोधात्-सञ्चितागन्तुकसंस्काराः-अस्तव्यस्ताः-अविभक्ताः-सन्तः-उन्मुग्धा जायन्ते'।

(५)–'संमोहात् स्मृतिविभ्रमः'

"संस्काराणां अस्तव्यस्तत्त्वात्–विभक्त–व्यवस्थित–धर्म्मानुगतायाः स्मृतेरभावः।

(६)–'स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशः'

"स्मृत्यभावे बुद्धिस्वरूपसंरक्षकस्य व्यवसायलक्षणविवेकधर्म्मस्योच्छेदप्रसङ्गः"।
तदित्थं––

१–ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते।
सङ्गात् सञ्जायते कामः, कामात् क्रोधोऽभिजायते॥
२–क्रोधाद् भवति संमोहः, संमोहात् स्मृतिविभ्रमः।
स्मृतिभ्रंशात्-बुद्धिनाशो, बुद्धिनाशात् प्रणश्यति॥

––गीता २।६२,६३।

———*———

## ३३–राग, और द्वेष का जन्य–जनक भाव

रजोगुणानुगता रागासक्ति का स्वरूप परिचय कराते हुए यह स्पष्ट किया गया है कि,–'रजोगुणानुगत–सञ्चित अनुकूलसंस्कारोक्थावच्छिन्न शारीराग्निगर्भित मन से निकलनें वालीं अर्कात्मिका रश्मियाँ हीं 'काम' नाम की अनुकूल कामना है। अनुकूलकामनात्मिका अनुकूलसंस्कारबन्धनासक्ति ही रागासक्ति है। रागासक्ति कैसे, क्यों होजाती है ?, इस प्रश्न के समाधान के लिए ही वहाँ से आरम्भ कर उक्त विषय पर्य्यन्त काम–परम्पराओं की प्रासङ्गिक मीमांसा करनी पड़ी। इसी रागासक्ति से द्वेषासक्ति का स्वरूप–परिचय भी उक्तप्राय है। रागासक्ति का मूल यदि सुखानुशायी काम है, तो द्वेषासक्ति का मूल दुःखानु–

